प्रजापीडन से राज्यभ्रंशादि—

**मोहाद्राजा स्वराष्ट्रं यः कर्शयत्यनवेक्षया ।**
**सोऽचिराद्भ्रश्यते राज्याज्जीविताच्च सबान्धवः ।।१११।।**

**भाष्य**—यस्तु राजा पूर्वोक्तविवेकमकृत्वा **मोहेनानवेक्षया स्वराष्ट्रं कर्शयति** स दण्डैः सह **भ्रश्यत्यचिराद्राज्याज्ज**नपदाननुरागेण प्रकृतिकोपेन **जीविताच्च** । साहसिकैरेकाकिभिरपि जीवितनिरपेक्षैर्हन्यते ।।१११।।

**हिन्दी**—जो राजा मोहवश अपने राज्य की देख-रेख न करके धनग्रहण करता है (प्रजा की रक्षा न करके भी अन्यायपूर्वक उनसे अनेक प्रकार का कर लेता है), वह शीघ्र ही राज्य से भ्रष्ट हो जाता है और बान्धव-सहित जीवन से भ्रष्ट हो जाता है (सपरिवार मर जाता है) ।।१११।।

**शरीरकर्षणात्प्राणाः क्षीयन्ते प्राणिनं यथा ।**
**तथा राज्ञामपि प्राणाः क्षीयन्ते राष्ट्रकर्षणात् ।।११२।।**

**भाष्य**—स्वराष्ट्रेऽत्यन्तमवहितेनानुराग उत्पादनीयस्तद्धि शरीरस्थानीयम् । शरीरे कर्शितेऽपथ्यभोजनरुक्षभोजनादिभिर्यथा प्राणा उत्क्रामन्ति, एवं राष्ट्रकर्शनादपि ।।११२।।

**हिन्दी**—जिस प्रकार शरीरधारियों के प्राण (भोजनादि के अभाव से) शरीर के क्षीण होने से नष्ट हो जाते हैं, उसी प्रकार राज्य के पीड़ित करने से राजाओं के भी प्राण (प्रकृति-कोप आदि से) नष्ट हो जाते हैं (अतः राजा का कर्तव्य है कि यथावत् राज्य की रक्षा करता रहे) ।।११२।।

राज्यरक्षा से सुख-समृद्धि—

**राष्ट्रस्य संग्रहे नित्यं विधानमिदमाचरेत् ।**
**सुसंगृहीतराष्ट्रे हि पार्थिवः सुखमेधते ।।११३।।**

**भाष्य**—'संग्रहो' रक्षाविधानम् । सुसंगृहीतं रक्षाविधानेन वशीकृतं परिपालितं वा येन स्वराष्ट्रं **स पार्थिवः सुखमेधते** ।।११३।।

**हिन्दी**—राज्य की रक्षा के लिए राजा नित्य इन उपायों को करे; क्योंकि अच्छी तरह राज्य-रक्षा करनेवाला राजा सुखपूर्वक बढ़ता (उन्नति करता) है ।।११३।।

ग्रामपति आदि की नियुक्ति—

**द्वयोस्त्रयाणां पञ्चानां मध्ये गुल्ममधिष्ठितम् ।**
**तथा ग्रामशतानां च कुर्याद्राष्ट्रस्य संग्रहम् ।।११४।।**

**भाष्य**—द्वयोर्ग्रामयोर्मध्ये **गुल्मं** कुर्यात् । गुल्मो रक्षितृपुरुषसमूहस्तेनै**वाधिष्ठितं**

संग्रहं कुर्यात् । तद्युक्तमधिष्ठातारं पुरुषं कुर्यात् । अधिकारी संग्रह इहोच्यते ।

एवं त्रयाणां पञ्चानां च ।

अथवा राजभाव्यार्थग्रहणस्थानं संग्रहः ॥११४॥

**हिन्दी**—(राजा) राज्य की रक्षा के लिए दो-दो, तीन-तीन या पाँच-पाँच गाँवों के समूह का एक-एक रक्षक नियुक्त करे और सौ गाँवों का एक प्रधान रक्षक नियुक्त करे ॥११४॥

**ग्रामस्याधिपतिं कुर्याद्दशग्रामपतिं तथा ।**
**विंशतीशं शतेशं च सहस्रपतिमेव च ॥११५॥**

**भाष्य**—एकैकस्मिन् ग्रामेऽधिपतिं कुर्यात्। तदुपरि दशग्रामपतिम्। एवं सर्वत्र ॥११५॥

**हिन्दी**—(राजा) एक-एक, दश-दश, बीस-बीस, सौ-सौ तथा हजार-हजार गाँवों का एक-एक रक्षक नियुक्त करे ॥११५॥

**विमर्श**— उक्त दो श्लोकों में से प्रथम श्लोक में दो-दो, तीन-तीन या पाँच-पाँच गाँवों के रक्षक की नियुक्ति वर्तमान में चौकी या थाने का एवं सौ गाँवों के प्रधान रक्षक की नियुक्ति तहसील, सबडिवीजन या जिला का स्वरूप है । द्वितीय श्लोक में कथित एक-एक गाँव के रक्षक की नियुक्ति सरपंच, दश-दश गाँवों के रक्षक की नियुक्ति थाना, सौ-सौ गाँवों के रक्षक की नियुक्ति जिला, तहसील या सबडिवीजन और हजार गाँवों के रक्षक की नियुक्ति कमिश्नरी का स्वरूप समझना चाहिये ।

**ग्राम के दोष को बड़े अधिकारी से कहना—**

**ग्रामदोषान्समुत्पन्नान् ग्रामिकः शनकैः स्वयम् ।**
**शंसेद्ग्रामदशेशाय दशेशोविंशतीशिने ॥११६॥**
**विंशतीशस्तु तत्सर्वं शतेशाय निवेदयेत् ।**
**शंसेद्ग्रामशतेशस्तु सहस्रपतये स्वयम् ॥११७॥**

**भाष्य**—ये ग्रामदोषा एकग्रामाधिकृतेन न शक्यन्ते समाधातुम्, तान्दशेशाय निवेदयेत् । एवमशक्तौ यावत्सहस्रपतिर्विज्ञाप्यः ॥११६-११७॥

**हिन्दी**—चोर आदि के उपद्रव को शान्त करने में असमर्थ एक गाँव का रक्षक दश गाँवों के रक्षक को, दश गाँवों का रक्षक बीस गाँवों के रक्षक को, बीस गाँवो का रक्षक सौ गाँवों के रक्षक को और सौ गाँवों का रक्षक हजार गाँवों के रक्षक को स्वयं (बिना पूछे ही) उक्त चोर आदि के उपद्रवों को शीघ्र सूचित करे ॥११६-११७॥

**यानि राजप्रदेयानि प्रत्यहं ग्रामवासिभिः ।**
**अन्नपानेन्धनादीनि ग्रामिकस्तान्यवाप्नुयात् ।।११८।।**

**भाष्य**—एकग्रामाधिकृतस्य वृत्तिरियम् ।

**ग्रामिको** ग्रामाधिकृत**स्तान्यवाप्नुयाद्**गृह्णीयात् । वृत्त्यर्थं राज्ञे प्रदातव्यानि ग्रामवासिभिः । अन्नादीनि तु धान्यादेः षष्ठाष्टमभागादिः । यथा वक्ष्यति "धान्येष्टमं विशाम्" इत्यादि (अ०१०।१२०) ।।११८।।

**हिन्दी**—ग्रामवासी प्रजा राजा के लिए जो अन्न, इन्धन आदि देते हों, उसे वह एक गाँव का रक्षक लेवे ।।११८।।

**दशी कुलं तु भुञ्जीत विंशी पञ्चकुलानि च ।**
**ग्रामं ग्रामशताध्यक्षः सहस्राधिपतिः पुरम् ।।११९।।**

**भाष्य**—दशसु ग्रामेष्वधिकृतो **दशी** । एवं **विंशी** । छान्दसः शब्दसंस्कारः । **कुलं** ग्रामैकदेशः । क्वचिद्हट्ट इति प्रसिद्धः क्वचिदुष्ट इति ।

एतदेव पञ्चगुणं विंशतिग्रामेष्वधिकृतः । सर्वं ग्रामशताध्यक्षः ।

**पुरं** नगरं सहस्रेशः स्थानकर्मानुरूपेण वृत्तिं कल्पेतेत्येतत्सत्यम् ।।११९।।

**हिन्दी**—दश गाँवों का रक्षक एक 'कुल', बीस गाँवों का रक्षक पाँच कुल, सौ गाँवों का रक्षक एक मध्यम ग्राम और हजार गाँवों का रक्षक एक मध्यम पुर (कस्बा, अपनी जीविका के लिए) राजा से प्राप्त करे ।।११९।।

**विमर्श**—जीविका के लिए छः हलों से जोतने योग्य भूमि को, 'मध्यम हल' कहते हैं, दो मध्यम हल (१२ हलों से जोतने योग्य भूमि) को 'कुल'[१] कहते हैं ।

**ग्रामकार्यों का अन्य राजमन्त्री द्वारा निरीक्षण—**

**तेषां ग्राम्याणि कार्याणि पृथक्कार्याणि चैव हि ।**
**राज्ञोऽन्यः सचिवः स्निग्धस्तानि पश्येदतन्द्रितः ।।१२०।।**

**भाष्य—तेषां** ग्रामकार्येष्वितरेतरं विप्रतिपत्तिः । **अन्यः** स्वकार्येऽन्यः **सचिवो** महत्तमः **स्निग्धो** रागद्वेषवर्जितो दर्शनाय नियोक्तव्यः ।।१२०।।

---

१. कुल्लूकभट्टः— 'अष्टागवं धर्महलं षड्गवं जीवितार्थिनाम् ।
चतुर्गवं गृहस्थानां त्रिगवं ब्रह्मघातिनाम् ।।'

इति हासेतस्मरणात् षड्गवं मध्यमं हलमिति तथाविधहलद्वयेन यावती भूमिर्वाह्यते, तत् 'कुल'मिति वदन्ति इति । (म०मु०)

**हिन्दी**—उन ग्रामनिवासियों के ग्रामसम्बन्धी तथा अन्य (किये गये तथा नहीं किये गये) कार्यों का राजा का हितैषी दूसरा मंत्री आलसरहित होकर देखा करे ॥१२०॥

**प्रतिनगर में उच्चपदाधिकारियों को नियुक्त करना—**

**नगरे नगरे चैकं कुर्यात्सर्वार्थचिन्तकम् ।**
**उच्चैःस्थानं घोररूपं नक्षत्राणामिव ग्रहम् ॥१२१॥**

**भाष्य**—**उच्चैःस्थानं** प्रधानभूतमित्यर्थः । **घोररूपं** प्रतापवन्तम् । नक्षत्राणामिव **गृहं** अंगारकम् । हस्त्यश्वादिबलसम्पन्नम् ॥१२१॥

**हिन्दी**—राजा प्रत्येक नगर में (हाथी, घोड़ा, रथ एवं पैदल सैनिकों के द्वारा दूसरों में) आतङ्क उत्पन्न करानेवाले नक्षत्रों में शुक्र आदि ग्रहों के समान तेजस्वी और सब विषयों की चिन्ता (देखभाल) करनेवाले एक उच्च पदाधिकारी को नियुक्त करे ॥

**उक्त उच्चाधिकारी का कार्य—**

**स ताननुपरिक्रामेत्सर्वानेन सदा स्वयम् ।**
**तेषां वृत्तं परिणयेत्सम्यग्राष्ट्रेषु तच्चरैः ॥१२२॥**

**भाष्य**—न नगराधिकृत**स्तान्सर्वान**पि पतीननुपरिक्रामेत्स्वबलेन पूरयेत् । सति प्रयोजने । **तेषां** सर्वेषामधिपतीनां **तद्वृत्तं सम्यक् परिणयेत्** सम्यग्रूपतया परिजानीयात् । कैः । राजचरैः कापटिकादिभिः ॥१२२॥

**हिन्दी**—नगर में नियुक्त वह उच्चपदाधिकारी उन (ग्रामाधिपति आदि) (७।११५-११६) का सर्वदा स्वयं निरीक्षण करता रहे और दूतों के द्वारा राज्यों में उन ग्रामाधिपतियों के कार्य, वर्ताव आदि व्यवहार को मालूम करता रहे ॥१२२॥

**घूसखोरों से प्रजा की रक्षा—**

**राज्ञो हि रक्षाधिकृताः परस्वादायिनः शठाः ।**
**भृत्या भवन्ति प्रायेण तेभ्यो रक्षेदिमाः प्रजाः ॥१२३॥**

**भाष्य**—परस्वमादातुं शीलं येषां ते **परस्वादायिनः शठाः** असम्यक्कारिणः प्रायेणाधिकृताः सन्तो भवन्ति । प्राक्शुचयोऽपि रक्षन्ति वित्तानि । अतः प्राक्शुचित्वानुमानेन नोपेक्षणीयाः । यत्नतः प्रतिजागरितव्याः ।

**तेभ्यो रक्षेदिमाः प्रजाः** । न केवलं राजार्थनाशः अनवेक्षया, यावत्प्रजा अपि निर्धनीकुर्वन्ति ॥१२३॥

**हिन्दी**—राजा के रक्षाधिकारी प्राय: दूसरों का धन लेनेवाले (घूसखोर) हुआ करते हैं, उन शठों से (राजा) इन प्रजाओं की रक्षा किया करे ॥१२३॥

**घूसखोरों की सम्पत्ति का हरण और राज्यबहिष्कार—**

**ये कार्यिकेभ्योऽर्थमेव गृह्णीयुः पापचेतसः ।**
**तेषां सर्वस्वमादाय राजा कुर्यात्प्रवासनम् ।।१२४।।**

**भाष्य—ये** रक्षाधिकृताः **कार्यिकेभ्यो** व्यवहर्तृभ्यो व्यापारवद्भ्यो हललेशोद्देशिकया दण्डयन्ति जनपदांस्तेषां सर्वस्वहरणप्रवासने राजा कुर्यात् ॥१२४॥

**हिन्दी**—जो पापबुद्धि अधिकारी काम पड़नेवालों से (अनुचित रूप में) धन अर्थात् घूस ले, राजा उनका सर्वस्व लेकर उन्हें राज्य से बाहर निकाल दे ॥१२४॥

**दास-दासियों का वेतन एवं स्थान—**

**राजकर्मसु युक्तानां स्त्रीणां प्रेष्यजनस्य च ।**
**प्रत्यहं कल्पयेद्वृत्तिं स्थानकर्मानुरूपतः ।।१२५।।**

**भाष्य—युक्तानां** नियुक्तानां स्त्रीणामन्तःपुरदास्यादीनाम् । **प्रेष्यजनस्य** दोलकवाहादेः । **प्रत्यहं वृत्तिं कल्पयेन्न** सांवत्सरीयं सकृद्दद्याद्ग्रामं तदेकदेशं वा ।

**स्थानकर्मानुरूपतः** । 'स्थानं' प्रधानं नियोगः शय्यारक्षादि, 'कर्म' शरीरव्यापारस्तदनुरूपेण वृत्तिर्देया । प्रधाने स्थाने स्वल्पेऽपि कर्म्मणि महती वृत्तिर्निकृष्टे स्थाने महत्यपि कर्मणि स्वल्पेत्येतदुभयानुरूपम् ॥१२५॥

**हिन्दी**—राजा काम में नियुक्त दास-दासियों के लिए कार्य के अनुसार प्रतिदिन का वेतन एवं स्थान निश्चित कर दे ॥१२५॥

**उक्त वेतन का प्रमाण—**

**पणो देयोऽवकृष्टस्य षडुत्कृष्टस्य वेतनम् ।**
**षाण्मासिकस्तथाच्छादो धान्यद्रोणस्तु मासिकः ।।१२६।।**

**भाष्य—अवकृष्टः** सम्मार्जनशोधनविनियुक्तस्तस्य भक्तार्थं **पणो देयः** ।

**उत्कृष्टस्य** षट्सु षट्सु मासेषु गतेष्वाच्छादवस्त्रम् । **धान्यद्रोणश्च मासिकः** । चतुराढको **द्रोणः** ।

पणपरिमाणं वक्ष्यति ।

वृत्तिकल्पनार्था एते ॥१२६॥

**हिन्दी**—(राजा) साधारण कार्य (झाड़ू लगाना, पानी भरना आदि) करनेवाले निकृष्ट दास या दासी के लिए प्रतिदिन एक पण (एक पैसा दे० ८।१३६), ६ मास में एक

जोड़ा वस्त्र, प्रतिमास एक द्रोण[1] (४ आढक = ८ सेर) धान्य और उत्तम दास या दासी के लिए प्रतिदिन ६ पण (पैसा) वेतन दे ॥१२६॥

**विमर्श**—उत्तम दास-दासियों के लिए प्रतिदिन ६ पैसा वेतन, प्रति छमाही ६ जोड़ा वस्त्र और प्रतिमास ६ द्रोण अन्न दे; इसी प्रकार मध्यम दास-दासियों के लिए प्रतिदिन ३ पैसा वेतन, प्रतिछमाही ३ जोड़ा वस्त्र और प्रतिमास ३ द्रोण अन्न दे तथा साधारण दास-दासियों के लिए प्रतिदिन १ पैसा वेतन, प्रति छमाही १ जोड़ा वस्त्र और प्रतिमास १ द्रोण (८ सेर) अन्न दे।

**व्यापारियों का कर—**

**क्रयविक्रयमध्वानं भक्तं च सपरिव्ययम्।**
**योगक्षेमं च सम्प्रेक्ष्य वणिजो दापयेत्करान् ।।१२७।।**

**भाष्य**—करग्रहणविधिः।

कियता मूल्येन क्रीतमेतत्कियच्च विक्रीयमाणं लभते कियता च कालेन विक्रीयते कियत्प्रतिभावेन नश्यत्यथ नेत्येवमादिरूपक्रयविक्रयपरीक्षा।

**अध्वानं** चिराचिरगमनप्राप्यताम्।

**भक्तं** सक्त्वोदनादिमूल्यम्।

**परिव्ययस्**तदुपकरणं सर्पिः सूपशाकादि धनादि च।

**योगक्षेम**मरण्ये कान्तारे वा गच्छतो राजभयं चौरभयं निश्चौरता वेत्यादि।

एतदपेक्ष्य वणिग्भ्यः करा आदातव्याः।

''वणिग्भिर्दापयेत्करान्'' इति पाठो युक्तः। गत्यादिनियमेन कर्मसंज्ञाया अभावात्।

दण्डवचनो वा धातुस्तदा दण्डिवद्द्विकर्मकत्वम् ॥१२७॥

**हिन्दी**—(राजा) खरीद-बिक्री, मार्ग, भोजन, मार्गादि में चोर आदि के रक्षा का व्यय, और लाभ को देख (सम्यक् प्रकार से विचार) कर व्यापारी से कर लेवे ॥१२७॥

**थोड़ा-थोड़ा कर लेने में दृष्टान्त—**

**यथाल्पाल्पमदन्त्याद्यं वार्योकोवत्सषट्पदाः।**
**तथाल्पाल्पो ग्रहीतव्यो राष्टाद्राज्ञाब्दिकः करः ।।१२८।।**

---

१. अष्टमुष्टिर्भवेत्कुञ्ची कुञ्च्यष्टौ च पुष्कलम्।
पुष्कलानि तु चत्वारि आढकः परिकीर्तितः॥
चतुराढको भवेद् द्रोण......' इति। (म०मु०)

**भाष्य**—क्षीणकृषेर्न्यून: करो ग्रहीतव्य इत्येवमर्थमेतत् ।

**वार्योकसो** जलौकस: । **षट्पदा** भ्रमरा: । यथा ते स्वल्पमाददाना: परिपुष्टा भवन्ति तथा राज्ञा मूलोच्छेदो न कर्तव्य: ॥१२८॥

**हिन्दी**—जिस प्रकार जोंक, बछड़ा और भ्रमर थोड़े-थोड़े अपने-अपने खाद्य (क्रमश: रक्त, दूध और मधु) को ग्रहण करता है; उसी प्रकार राजा को प्रजा से थोड़ा-थोड़ा वार्षिक कर ग्रहण करना चाहिये ॥१२९॥

**यथा फलेन युज्येत राजा कर्त्ता च कर्मणाम् ।**
**तथावेक्ष्य नृपो राष्ट्रे कल्पयेत्सततं करान् ।।१२९।।**

**भाष्य**—एतदेवाह । **कर्मणां कर्त्ता** वाणिजक: राजा च फलेन युज्येत । **तथा करान्कल्पयेन्न** परिमाणनियमकारणमस्ति । यत्र महान्लाभस्तत्राधिकमप्युक्तपरिमाणाति-क्रमेण ग्रहीतव्यम् ॥१२९॥

**हिन्दी**—जिस प्रकार राजा देखभाल आदि के और व्यापारी व्यापार आदि के फल से युक्त रहे (दोनों को अपने-अपने उद्योग के अनुसार उचित फल मिले) वैसा देख (अच्छी तरह विचार) कर राजा सर्वदा निश्चयकर राज्य में कर लगावे ॥१२८॥

**पशु, सुवर्ण तथा धान्य का ग्राह्य कर—**

**पञ्चाशभाग आदेयो राज्ञा पशुहिरण्ययोः ।**
**धान्यानामष्टमो भागः षष्ठो द्वादश एव वा ।।१३०।।**

**भाष्य**—मूल्याधिकयो: **पशुहिरण्ययोः पञ्चाशद्भागो** ग्राह्य: ।

**धान्यानां** भागविशेष: सुकरदुष्करापेक्षया मन्तव्य: ।

पंचाशत्पूरण: पञ्चाश: । विंशत्यादिभ्य इति पक्षे तमट् ।

पञ्चाशद्भाग इति पाठे द्विभागादिवत्संख्यान्तरम् ॥१३०॥

**हिन्दी**—राजा को पशु तथा सुवर्ण का कर (मूल धन से अधिक) का पचासवाँ भाग और धान्य का छठा, आठवाँ या बारहवाँ भाग (भूमि की श्रेष्ठता अर्थात् उपजाऊपन एवं परिश्रम आदि का विचारकर) ग्रहण करना चाहिये ॥१३०॥

**वृक्ष, मांस आदि का ग्राह्यकर—**

**आददीताथ षड्भागं द्रुमांसमधुसर्पिषाम् ।**
**गन्धौषधिरसानां च पुष्पमूलफलस्य च ।।१३१।।**
**पत्रशाकतृणानां च कर्मणां वैदलस्य च ।**
**मृण्मयानां च भाण्डानां सर्वस्याश्ममयस्य च ।।१३२।।**

**भाष्य**—द्रुशब्देन वृक्षा उच्यन्ते। शेषं प्रसिद्धम्।

एतेषां षष्ठो भागो लाभाद्ग्रहीतव्यः ॥१३१-१३२॥

**हिन्दी**—वृक्ष, मांस, शहद, घी, गन्ध, औषधि, रस (नमक आदि) फूल, मूल, फल, पत्ता, शाक, घास, चमड़ा, बाँस तथा मिट्टी के बर्तन और पत्थर की बनी सभी वस्तुओं का छठा भागकर रूप में ग्रहण करे ॥१३१-१३२॥

**श्रोत्रियो से ग्रहण का निषेध—**

**म्रियमाणोऽप्याददीत न राजा श्रोत्रियात्करम्।**
**न च क्षुधाऽस्य संसीदेच्छ्रोत्रियो विषये वसन् ॥१३३॥**

**भाष्य**—तथा कुर्याद्यथा क्षुधाऽस्य विषये श्रोत्रियो नावसीदति ॥१३३॥

**हिन्दी**—मरता हुआ (अतिनिर्धन) भी राजा श्रोत्रिय (वेदपाठी ब्राह्मण) से कर न ले, इस (राजा) के देश में रहता हुआ श्रोत्रिय (जीविका न मिलने से) भूख से पीड़ित न हो (ऐसा प्रबन्ध रखे) ॥१३३॥

**श्रोत्रिय के क्षुधापीड़ित होने से राज्य में पीडा—**

**यस्य राज्ञस्तु विषये श्रोत्रियः सीदति क्षुधा।**
**तस्यापि तत्क्षुधा राष्ट्रमचिरेणैव सीदति ॥१३४॥**

**भाष्य**—अनन्तरविधेरतिक्रमफलमेतत् ॥१३४॥

**हिन्दी**—जिस राजा के देश में श्रोत्रिय भूख से पीड़ित होता है, उस राजा का वह राज्य भी शीघ्र ही भूख से पीड़ित होता है (राज्य में अकाल पड़ता है) ॥१३४॥

**श्रोत्रिय के लिए वृत्ति-कल्पना—**

**श्रुतवृत्ते विदित्वाऽस्य वृत्तिं धर्म्यां प्रकल्पयेत्।**
**संरक्षेत्सर्वतश्चैनं पिता पुत्रमिवौरसम् ॥१३५॥**

**भाष्य—धर्म्यां वृत्तिम्**। यया कुटुम्बधर्मस्यावसादनं न भवति। वृत्तिं प्रकल्प्य **सर्वतो रक्षे**च्चौरादिभ्यः। स्वयमधिकव्ययाच्च ॥१३५॥

**हिन्दी**—राजा इस (श्रोत्रिय) के शास्त्र (शास्त्र-ज्ञान) और आचरण का विचार कर धर्मयुक्त वृत्ति (जीविका) कल्पित करे और पिता जिस प्रकार अपने औरस पुत्र की रक्षा करता है, उसी प्रकार इस (श्रोत्रिय) की रक्षा करे ॥१३५॥

**श्रोत्रिय-रक्षा से राजा की आयु आदि की वृद्धि—**

**संरक्ष्यमाणो राज्ञोऽयं कुरुते धर्ममन्वहम्।**
**तेनायुर्वर्धते राज्ञो द्रविणं राष्ट्रमेव च ॥१३६॥**

**भाष्य**—धार्म्मिकश्रोत्रियरक्षायाः फलमेतदायुर्द्रविणराष्ट्रवृद्धिः ॥१३६॥

**हिन्दी**—राजा द्वारा सुरक्षित होता हुआ श्रोत्रिय प्रतिदिन जिस धर्म को करता है, उससे राजा की आयु, धन और राज्य की वृद्धि होती है ॥१३६॥

**शाक आदि के विक्रेताओं से स्वल्पतम कर—**

**यत्किञ्चिदपि वर्षस्य दापयेत्करसंज्ञितम् ।**
**व्यवहारेण जीवन्तं राजा राष्ट्रे पृथग्जनम् ॥१३७॥**

**भाष्य**—कृषिधनप्रयोगक्रयविक्रयादिव्यवहारेण **जीवन्तं पृथग्जनं** ब्राह्मणाच्छ्रोत्रियादन्यं **करं दापयेत्** ।

करसंज्ञा सञ्जाताऽस्य **करसंज्ञितम्** ॥१३७॥

**हिन्दी**—राजा अपने देश में व्यवहार (शाक आदि सामान्यता वस्तुओं की खरीद-विक्री) से जीनेवाले साधारण श्रेणी के लोगों से कुछ (बहुत थोड़ा) वार्षिक कर ग्रहण करे ॥१३७॥

**शिल्पी आदि से कार्य करवाना—**

**कारुकान् शिल्पिनश्चैव शूद्रांश्चात्मोपजीविनः ।**
**एकैकं कारयेत्कर्म मासि मासि महीपतिः ॥१३८॥**

**भाष्य**—शिल्पमात्रोपजीविनस्तान्मासं मासमेकमहः कर्म कारयेत् ।
**आत्मोपजीविनश्च** शूद्रा वेशभारवाहादयः ॥१३८॥

**हिन्दी**—कारीगर, बढ़ई, लोहार आदि, बोझ आदि ढोनेवाले (मजदूर आदि) से राजा प्रति महीने में एक दिन काम करवावे (इनसे दूसरा कोई कर न लेवे) ॥१३८॥

**कर त्याग तथा अधिक कर लेने का निषेध—**

**नोच्छिन्द्यादात्मनो मूलं परेषां चातितृष्णया ।**
**उच्छिन्दन् ह्यात्मनो मूलमात्मानं तांश्च पीडयेत् ॥१३९॥**

**भाष्य**—करशुल्कादेरग्रहणमात्मनो 'मूलछेदः', अतिबहुग्रहणं परेषाम् । तच्च तृष्णया भवतीत्यनुवादः । आत्मनो मूलच्छेदेनात्मपीडा भवति, कोशक्षयात् । अतस्तेऽपि पीड्यन्ते । उपस्थिते विग्रहे क्षीणकोशशक्तिररिभिरपरुद्धोद्धरणेऽवश्यं भवेत् । सा च तेषां महती पीडा । यत्तु सार्वकालिकं करग्रहणं तत्सम्पादयतो न खेदिता भवन्ति ॥१३९॥

**हिन्दी**—राजा (स्नेहादि से) अपनी जड़ को और अधिक लोभ से प्रजा की जड़ को नष्ट न करे; क्योंकि अपनी जड़ को नष्ट करता हुआ अपने को और प्रजाओं की जड़ को नष्ट करता हुआ (राजा) प्रजाओं को पीड़ित करता है ॥१३९॥

**विमर्श**—राजा प्रजाओं पर अधिक स्नेह आदि के कारण उनसे कर नहीं लेकर अपनी जड़ को नष्ट (कोष आदि को क्षीण) करता हुआ स्वयं पीड़ित होता है तथा अधिक लोभ के कारण प्रजा से बहुत कर लेता हुआ राजा प्रजा को पीड़ित करता है, अतएव राजा सर्वथा कर का त्याग भी न करे तथा अतिलोभ से बहुत कर लेकर प्रजा को पीड़ित भी न करे।

**कार्यानुसार तीक्ष्ण या मृदु होना—**

**तीक्ष्णश्चैव मृदुश्च स्यात्कार्यं वीक्ष्य महीपतिः।**
**तीक्ष्णश्चैव मृदुश्चैव राजा भवति सम्मतः ॥१४०॥**

**भाष्य**—**तीक्ष्णमृदुता** नित्यमभ्यसनीया। तादृशो राजा प्रजानां सम्मतो भवत्यभिप्रेतः ॥१४०॥

**हिन्दी**—राजा कार्य को देखकर कठोर या मृदु (सरल, दयालु) होवे; (क्योंकि समयानुसार) कठोर और मृदु राजा सबका प्रिय होता है ॥१४०॥

**श्रान्त होने पर प्रधानमन्त्री की नियुक्ति—**

**अमात्यमुख्यं धर्मज्ञं प्राज्ञं दान्तं कुलोद्गतम्।**
**स्थापयेदासने तस्मिन्खिन्नः कार्येक्षणे नृणाम् ॥१४१॥**

**भाष्य**—प्रजानां सम्बन्धिनि कार्यदर्शने **खिन्नः** श्रान्तः। धर्मज्ञादिगुणयुक्तं सर्वसहममात्यं तस्मिन् **कार्येक्षणे** नियुञ्जीत। न पुनस्तस्मिन्नेव सिंहासने ॥१४१॥

**हिन्दी**—(राजा कार्य की अधिकता आदि के कारण उसे देखने में) असमर्थ या थका हुआ राजा धर्मज्ञाता, विद्वान्, जितेन्द्रिय और कुलीन प्रधानमंत्री को प्रजाओं के कार्य को देखने के लिए नियुक्त करे ॥१४१॥

**एवं सर्वं विधायेदमितिकर्त्तव्यमात्मनः।**
**युक्तश्चैवाप्रमत्तश्च परिरक्षेदिमाः प्रजाः ॥१४२॥**

**भाष्य**—सहायसंग्रहप्रभृत्युक्तस्यार्थस्यैवमिति परामर्शनम्। **विधाय** कृत्वा **इतिकर्तव्यमुप**कारकमितिकर्त्तव्यमुच्यते। **युक्त**स्तत्परः। अत **एवाप्रमत्तः**। अथवा बुद्ध्यस्खलनमप्रमत्तता सर्वकाले।

**एवं प्रजाः परिरक्षेत्** ॥१४२॥

**हिन्दी**—इस प्रकार अपना सम्पूर्ण कर्तव्य करके उद्योगयुक्त और सावधान रहता हुआ (राजा) इन प्रजाओं की रक्षा करे ॥१४२॥

**चोर आदि से प्रजाओं की रक्षा—**

**विक्रोशन्त्यो यस्य राष्ट्राद् ह्रियन्ते दस्युभिः प्रजाः ।**
**सम्पश्यतः सभृत्यस्य मृतः स न तु जीवति ।।१४३।।**

**भाष्य**—पूर्वोक्तयोरप्रमादयोरन्यथात्वे दोषमाह ।

यदि सभ्यग्गुल्मस्थानानि प्रति न जागर्ति तदा छिद्रान्वेषिभि**र्दस्युभिः** चौरैः प्रजा ह्रियन्ते । तासु किं करिष्यति । अतस्तादृशो राजा मृत एव । जीवितं मरणमेव । अतोऽप्रमत्तेन भवितव्यम् ।

**विक्रोशन्त्यः** आक्रन्दन्त्यः ।

**ह्रियन्ते** । सम्पश्यतः **सभृत्यस्य** निर्दिष्टं द्रक्ष्यते । केवलं च भृत्यास्तदीयाः पश्यन्ति नानुधावन्ति मोक्षयन्ति । सर्वे तु मृतकल्पाः ।।१४३।।

**हिन्दी**—मन्त्री सहित जिस राजा के देखते अर्थात् राज्य करते रहने पर राज्य में चोरों (डाकू आदि) से प्रजा अपहृत होती है वह राजा मरा हुआ है, जीता नहीं है (क्योंकि प्रजारक्षणरूप जीवित राजा का कार्य वह नहीं करता, अतः मरा हुआ है) ।।१४३।।

**प्रजापालन की श्रेष्ठता—**

**क्षत्रियस्य परो धर्मः प्रजानामेव पालनम् ।**
**निर्दिष्टफलभोक्ता हि राजा धर्मेण युज्यते ।।१४४।।**

**भाष्य**—प्राप्तं फलं भुङ्क्ते राजा । स धर्मेण युज्यते । अन्यथाऽनुग्राहकाणामेव पालनं कुर्वन्प्रत्यवैति ।।१४४।।

**हिन्दी**—प्रजाओं का पालन ही क्षत्रियों का श्रेष्ठ धर्म है; क्योंकि (प्रजापालन द्वारा) शास्त्रोक्त फल को भोगनेवाला राजा धर्म से युक्त होता है ।।१४४।।

**मन्त्रणा का समय—**

**उत्थाय पश्चिमे यामे कृतशौचः समाहितः ।**
**हुताग्निर्ब्राह्मणांश्चार्च्य प्रविशेत्स शुभां सभाम् ।।१४५।।**

**भाष्य**—'पश्चिमो यामो' ब्राह्मो मुहूर्त्तः । अत आह **कृतशौचः समाहितः । हुताग्निरिति** । न च ब्राह्मे मुहूर्त्ते होमविधानमस्ति । तदा हि चतुर्मुहूर्त्तशेषा रात्रिर्भवति । होमश्च व्युष्टायां रात्रौ समाप्य कार्यं उषःकल्पत्यागेन ।

**आर्च्य** ब्राह्मणान्पूजयित्वा । **सभां शुभां** मङ्गलवतीं प्रविशेत् ।।१४५।।

**हिन्दी**—(राजा) रात्रि के अन्तिम पहर में उठकर शौच (शौच, दन्तधावन एवं

स्नानादि नित्यकर्म) करके अग्नि में हवन और ब्राह्मणों की पूजाकर शुभ (वास्तुलक्षण से युक्त) सभा (मंत्रणा-गृह) में प्रवेश करे ॥१४५॥

**मन्त्रियों के साथ मन्त्रणा—**

**तत्र स्थितः प्रजाः सर्वाः प्रतिनन्द्य विसर्जयेत् ।**
**विसृज्य च प्रजाः सर्वा मन्त्रयेत्सह मन्त्रिभिः ।।१४६।।**

**भाष्य—तत्र** तस्यां सभायां **स्थितः प्रजा** दर्शनार्थमागताः **प्रतिनन्द्य** यथार्हसम्भाषणेक्षणाभ्युत्थानाभिवादनैर्हर्षयित्वा **विसर्जयेत्** यथागतमनुजानीयात् ।

ततो विसर्जितेषु तेषु **मन्त्रयेत्सह मन्त्रिभिः** । किं कर्त्तव्यमिति स्वपरराष्ट्रगतकर्त्तव्यतानिरूपणम् । मन्त्रपञ्चाङ्गं दर्शयिष्यते ॥१४६॥

**हिन्दी**—वहाँ पर (सभाभवन में दर्शनार्थ) स्थित प्रजाओं को (यथायोग्य किसी को भाषण से, किसी को प्रियदर्शन से) संतुष्ट कर विसर्जित करे। सब प्रजाओं को विसर्जित (भेज) कर मंत्रियों के साथ मन्त्रणा (गुप्त-परामर्श) करे ॥१४६॥

**एकान्त में गुप्त मन्त्रणा—**

**गिरिपृष्ठं समारुह्य प्रासादं वा रहोगतः ।**
**अरण्ये निःशलाके वा मन्त्रयेदविभावितः ।।१४७।।**

**भाष्य**—मन्त्रदेशविधिः ।

**रहोगतः** विविक्ते निर्जने देशे स्थितः ।

**अविभावितः** अनुमानेनापि यथा न जना जानन्तीदं वस्तु विद्यत इति, तथा कुर्यात् ।

**निःशलाकम्** । 'शलाका' इषीकाः । यत्र तृणमपि नास्ति, येन न कश्चित्तिष्ठतीति सम्भावनाऽस्ति, तन्निः**शलाकम्** ॥१४७॥

**हिन्दी**—राजा पहाड़ पर चढ़कर, या एकान्त प्रासाद महल में या निर्जन वन में दूसरे से अज्ञात होते हुए (मन्त्री के साथ) मन्त्रणा (पञ्चाङ्ग[1] मन्त्र का विचार) करे ॥

**विमर्श**—मन्त्रणा को जानने के लिए शत्रु के गुप्तचर अनेक उपाय करते हैं। अतः उनसे लक्षित न होकर पर्वत की चोटी आदि एकान्त स्थानों में विचार करना चाहिये। इस मन्त्रणा के पाँच अङ्ग हैं; यथा— १- कर्मों के आरम्भ करने का उपाय, २- पुरुष द्रव्य-सम्पत्ति, ३- देशकाल का विभाग, ४- विनिपात का प्रतीकार और ५- कार्यसिद्धि।

---

१. तदुक्तम्— सहायाः साधनोपायाः विभागो देशकालयोः ।
विनिपातप्रतीकारः सिद्धिः पचाङ्गमिष्यते ॥' इति ।

**मन्त्रगुप्ति का उत्तम फल—**

**यस्य मन्त्रं न जानन्ति समागम्य पृथग्जनाः।**
**स कृत्स्नां पृथिवीं भुंक्ते कोशहीनोऽपि पार्थिवः ।।१४८।।**

**भाष्य**—मन्त्रप्रकाशनिवारणार्थः श्लोकः।

**पृथग्जना** अमन्त्रिणो मन्त्रविद्बाह्याः ।।१४८।।

**हिन्दी**—जिस (राजा) के मन्त्र को दूसरे लोग आकर नहीं जानते हैं; कोश से हीन भी वह राजा सम्पूर्ण पृथ्वी का भोग करता है ।।१४८।।

**मन्त्र समय में जड़, मूकादि को हटाना—**

**जडमूकान्धबधिरांस्तैर्यग्योनान्वयोतिगान् ।**
**स्त्रीम्लेच्छव्याधितव्यङ्गान्मन्त्रकालेऽपसारयेत् ।।१४९।।**

**भाष्य**—यत्किंचित्प्राणिजातं तन्मन्त्रयमाणो विशोधयेत्। ततः प्रदेशादपशोधयेत्। मन्त्रभेदाशङ्कया।

तिर्यग्योनिषु च शुकसारिकादयोऽपि मन्त्रं भिन्दन्ति। गवाश्वादयोऽपि योगारूढाः परिवर्तितनिकायाः सदसद्वार्त्ताहरा भवन्ति। तथान्तर्धानादयोऽपि नरेन्द्रविद्याः श्रूयन्ते।''

व्यङ्गत्वादेव ग्रहणे सिद्धे गोबलीवर्दवदितरेषां ग्रहणम्। ''व्यंगस्य हस्तपादादिछेदने न मन्त्रनियमास्था कर्त्तव्या— नायं कुत्रचित् गन्तुं शक्नोति— इहैवावरुद्ध आस्ते— कथं मन्त्रान् भेत्स्यतीति''।

अथवा एवंविधा मन्त्रिणो न कर्त्तव्या बुद्धिविभ्रमसम्भवात्, अतो नाप्ता अपि, ततोऽपसर्पः ।।१४९।।

**हिन्दी**—मन्त्र के समय में (राजा) जड़, मूक (गूंगे), बहरे, तिर्यग् योनि में उत्पन्न (सुग्गा-तोता, मैना आदि), अत्यन्त वृद्ध, स्त्री, म्लेच्छ, रोगी, व्यङ्ग (कम या अधिक अङ्गवालों) को हटा दे ।।१४९।।

**जड़ादि से मंत्र भेद की शङ्का—**

**भिन्दन्त्यवमता मन्त्रं तैर्यग्योनास्तथैव च ।**
**स्त्रियश्चैव विशेषेण तस्मात्तत्रादृतो भवेत् ।।१५०।।**

**भाष्य**—मानादपेता **अवमताः**।

क्षुद्रादयोऽपमानासत्वे कदाचित्किंचिच्छृणुयुः। कदाचिद्वाऽक्षराण्युच्चारयितुं शक्नुयु-

स्ततो मन्त्रभेद: स्यात् । शक्नुवन्ति निपुणा: किंचिदागमेष्वनुमातुम् ।।१५०।।

**हिन्दी**—क्योंकि अपमानित, जड़, मूक और बहरे तथा तिर्यग्योनि में उत्पन्न तोता मैंना आदि और विशेष कर स्त्रियाँ (अस्थिर बुद्धि होने के कारण) मन्त्र का भेदन (अन्यत्र प्रकाशन) कर देती हैं, इस कारण उसमें (उन्हें हटाने में) यत्नयुक्त होवे ।।१५०।।

**धर्मार्थकाम का चिन्तन—**

**मध्यन्दिनेऽर्धरात्रे वा विश्रान्तो विगतक्लम: ।**
**चिन्तयेद्धर्मकामार्थान्सार्थं तैरेक एव वा ।।१५१।।**

**भाष्य**—धर्मादीनां परस्परविरोधं चिन्तयेत् । अन्यतमवृद्धौ सर्वोत्थितिर्जयेत्।।१५१।।

**हिन्दी**—मध्याह्न में या आधीरात को मानसिक खेद तथा शारीरिक खिन्नता से हीन होकर (राजा) उन (मन्त्रियों) के साथ में या अकेला ही धर्म, अर्थ और काम का चिन्तन करे ।।१५१।।

**परस्परविरुद्धानां तेषां च समुपार्जनम् ।**
**कन्यानां सम्प्रदानं च कुमाराणां च रक्षणम् ।।१५२।।**

**भाष्य**—धर्मार्थकामानां वा मन्त्रिणां वा **समुपार्जनं** संग्रहणम् । **कन्यानां सम्प्रदानं** स्वकार्यसिद्धिवशेन चिन्त्यम् । **कुमाराणां** राजपुत्राणां **रक्षणम्** ।

तव वयमित्येवमादिभिर्धर्ममर्थं च ते ग्राहयितव्या: ।

नवं हि द्रव्यं येनार्थजातेनोपदिश्यते तत्तदा दूषयति । एवमसंस्कृतबुद्धयो यद्य-दुच्यते तत्तत्प्रथमं गृह्णन्ति । यद्यसद्भि: संसृज्यन्ते तदा तत्स्वभावस्तेषां प्राप्नोति । ते च दु:संस्कारोपदिग्धा: न शक्यन्ते व्यसनेभ्यो निवर्तयितुम् । उक्तं च— 'नीलीरक्ते वाससि कुङ्कुमाङ्गरागो दुराधेय:' । तस्मात्ते नित्यमनुशासनीया: । तत्रापि ये गुणवन्तस्तान्व-र्धयेत् । इतरानीषत्संविभजेत् । ज्येष्ठं महागुणममत्सरं यौवराज्येऽभिषिंचेत् । एवं राज-पुत्ररक्षणे नित्यं यत्नवता भवितव्यम् ।।१५२।।

**हिन्दी**—प्रायश: परस्परविरुद्ध धर्म, अर्थ और काम में से विरोध को बचाता हुआ राजा उनकी प्राप्ति के उपाय का (अपने धर्म की वृद्धि के लिए) कन्या के दान का और अपने पुत्रों की राजनीति, विनयी बनाना आदि की शिक्षा का (चिन्तन) करे ।।१५२।।

**दूत भेजने आदि का चिन्तन—**

**दूतसम्प्रेषणं चैव कार्यशेषं तथैव च ।**
**अन्त:पुरप्रचारं च प्रणिधीनां च चेष्टितम् ।।१५३।।**

**भाष्य**—येन संधानं विग्रहो वाऽपि कार्यस्तेन च **दूतसम्प्रेक्षणं** चिन्त्यम् ।

आरब्धकार्यसम्बन्धं चिन्तयेत्, अवस्थापनाय।

कक्षान्तरेष्वन्तर्वंशिकसैन्याधिष्ठितोऽन्तःपुरं प्रविशेत्। तत्र स्थविरस्त्रीमतिशुद्धां देवीं परिपश्येन्नापरिशुद्धां देवीम्। गृहलीनो हि भ्राता भद्रसेनो मातुः शयनान्तर्गतः राजानं जघान। कुपुरुषशङ्खविषदिग्धेन नूपुरेणावन्त्यं देवी जघान मेखलया। सौवीरं वेण्यां गूढेन शस्त्रेण विदूरथम्। तस्मादेतानि विस्रंभस्थानानि यत्नतः परीक्षेत। मुण्ड-जटिलकुहकप्रतिसंसर्गं बाह्यदासीभिरन्तःपुरदासीनां प्रतिषेधयेत्।

**प्रणिधीनां** च कार्पटिकादीनां वा परस्पराभिचेष्टितं चिन्तयेत् ॥१५३॥

**हिन्दी**—दूत भेजने का, बचे हुए कार्य का, अन्तःपुर (रनिवास) के प्रचार का और गुप्तचरों की चेष्टा का (चिन्तन करे) ॥१५३॥

**विमर्श**—गुप्त लेख आदि को लेकर अन्य राज्यों में दूत भेजने आदि का चिंतन करे। स्त्रियों की चेष्टाओं के विषम होने से अन्तःपुर में 'कौन कब और क्यों आता या जाता है' यह विचार करे। चोटी में छिपाये हुए शस्त्र से रानी से विदूरथ को यथा काशीराज की विरक्त पटरानी ने विष में बुझे हुए नूपुर से काशीराज को मार दिया था,[१] अतः अन्तःपुर के विषय में राजा को विशेष चिन्तन करना चाहिये।

**अष्टविध कर्मादि का चिन्तन—**

**कृत्स्नं चाष्टविधं कर्म पञ्चवर्गं च तत्त्वतः।**
**अनुरागापरागौ च प्रचार मण्डलस्य च ॥१५४॥**

**भाष्य**—अकृतारम्भः, कृतानुष्ठानम्, अनुष्ठितविशेषणम्, कर्मफलसंग्रहः, तथा सामभेददानदण्डमेत**दष्टविधं कर्म**।

अथवा वणिक्पथः उदकसेतुबन्धनं दुर्गकरणं कृतस्य वा तत्संस्कारनियमः हस्तिबन्धनं खनिखननं शून्यनिवेशनं दारुवनच्छेदनं चेति।

अपरे त्वाहु;—

"आदाने च विसर्गे च तथा प्रैषनिषेधयोः।
पञ्चमे चानुवचने व्यवहारस्य चेक्षणे॥
दण्डशुद्ध्योः सदा युक्तस्तेनाष्टगतिको नृपः।
अष्टकर्मा दिवं याति राजा शत्रुभिरर्चितः॥"— इत्यौशनसौ श्लोकौ।

तत्र स्वीकरणम् 'आदानम्' बलीनाम्। भृत्येभ्यो धनदानं 'विसर्गः'। 'प्रैषो'

---

१. तदुक्तम्— 'शस्त्रेण वेणीविनिगूहितेन विदूरथं वै महिषी जघान।
विषप्रदिग्धेन च नूपुरेण देवी विरक्ता किल काशिराजम्॥' इति।

दुष्टत्यागः । अर्थाधिकृतानां मतिप्रवृत्तिनिरोधो 'निषेधः' । असत्प्रवृत्तिनिषेधश्च'अनुवचनम्' । वर्णाश्रमाणां स्वकर्मसंशये 'व्यवहारावेक्षणम्' । परस्पराभियोगे दण्डनिपातनं पराजितानां च । प्रमादस्खलिते तु प्रायश्चित्तमित्येतदष्टविधं कर्म ।

**पञ्चवर्गः** कापटिकोदास्थितगृहपतिवैदेहिकतापसव्यञ्जनाः । (१) परमधर्मज्ञाः प्रगल्भच्छात्राः 'कापटिकाः' । तानर्थमानाभ्यामुपसंगृह्य मन्त्री ब्रूयात्— 'राजानं मां च प्रमाणं कृत्वा यत्र यदकुशलं तत्तदानीमेवाश्राव्यं त्वयेति' । (२) प्रव्रज्यायाः प्रत्यवसित 'उदास्थितः' । स च प्रज्ञाशौचयुक्तः सर्वान्नप्रदानसमर्थायां भूमौ प्रभूतहिरण्यायां दासकर्म कारयेत् । कृषिकर्मफलं तच्च सर्वप्रव्रजितानां ग्रासाच्छादनावसथान्प्रति विदध्यात् । तेषां ये वृत्तिकामास्तानुपजपेदेवमेतेनैव वृत्तेन राजार्थश्चरितव्यः । भक्तवेतनकाले चोपस्थातव्यमिति । सर्वप्रव्रजिताः स्वं स्वं कर्मोपजपेयुः । (३) कर्षको वृत्तिक्षीणः प्रज्ञाशौचयुक्तो 'गृहपतिव्यञ्जनः' । स कृषिकर्म कुर्याद्यथोक्तायां भूमाविति । (४) वाणिजिको वृत्तिक्षीणः प्रज्ञाशौचयुक्तो 'वैदेहिकव्यञ्जनः' । स वणिक्कर्म कुर्यात्प्रदिष्टायां भूमाविति समानम् । (५) मुण्डो जटिलो वा वृत्तिकामः'तापसव्यञ्जनः' स नगराभ्याशे प्रभूतजटिलमुण्डान्ते— वासी शाकं यवमुष्टिं वा मासान्तरितं प्रकाशमश्नीयाद्धर्मव्याजेन गूढं यथेष्टमाहारम् । तापसव्यञ्जनान्तेवासिनश्चैनं प्रसिद्धयोगैरर्थलाभमग्रे शिष्याश्चादिशेयुः । दाहं चौरभयं दुष्टवधं च विदेशप्रवृत्तमिदमद्य श्वो वा भविष्यतीदं वा राजा करिष्यतीति तस्य गूढमन्त्रिणस्तत्प्रयुक्ताः सम्पादयेयुः ।

ये चास्य राज्ञो वंशलक्षणविद्यां संगविद्यां जम्भकविद्यां मायागतमाश्रमधर्मं निमित्तज्ञानं चाधीयाना मन्त्रिणस्तत्र राजा एतत्पञ्चसंस्थायतैर्मन्त्रिभिः स्वविषयेऽवस्थापयेत् । मन्त्रिपुरोहितमेनयतियुवराजदौवारिकान्तर्वेशिकादिषु सद्व्यपदेशवेषशिल्पभाषाविदो जनपदापदेशेनामन्त्रिणः संधारयेत् । तथा कुब्जवामनकिरातमूकजडबधिरान्धनटनर्त्तकगायनादयः स्त्रियश्चाभ्यन्तरचारिण्योटव्यां वनेचराः कार्याः, ग्रामे ग्रामीणकादयः, पुरुषव्यापारार्थाः स्वव्यापारम्पराः । परस्परं चैते बोद्धव्यास्तादृशैरेव तादृशाः, वारिसंचारिणस्था गूढाश्च गूढसंज्ञिताः ।

एवं पञ्चवर्गं प्रकल्प्य परस्यात्मनश्चात्मीयादेव पञ्चवर्गान्मन्त्रिपुरोहितादी**नामनुरागापरागौ** विद्यात् प्रवर्त्तेत । तथा राजमण्डलप्रचारको माण्डलिकः संधिविग्रहादौ कस्मिन्प्रचारे इति ॥१५४॥

**हिन्दी**—(राजा) आठ प्रकार के सब कर्म, पञ्चवर्ग, अनुराग, अपराग और राजमण्डल के प्रचार का वास्तविक रूप से— (चिन्तन करे) ॥१५४॥

**विमर्श**—(१) आठ प्रकार के सब कर्म कई प्रकार के शास्त्रों में आचार्यों ने बतलाये हैं, उनमें तीन प्रकार के यहाँ लिखते हैं ।

**(क)** १— आदान (कर लेना), २— विसर्ग (नौकर आदि की वेतनादि के रूप में द्रव्य देना), ३— प्रेषण (मन्त्री या दूत आदि को शास्त्रादि के अनुकूल कार्य करने के लिए यथोचित स्थानों में भेजना), ४— निषेध (शास्त्र एवं राजनीति से विरुद्ध कर्म का त्याग करना), ५— अर्थ-वचन (किसी विषय में बहुमत होने पर राजाज्ञा के ही अनुसार उस कार्य का निर्णय करना), ६— व्यवहार (प्रजाओं के ऋण आदि लेने या देने के विवाद को देखना), ७— दण्डग्रहण (हारे या आत्मसमर्पण किये शत्रु से शास्त्रोक्त मर्यादा एवं अपनी हानि तथा उसके अपराध के अनुसार दण्डस्वरूप धनराशि लेना) और ८— शुद्धि (पाप करने पर पापियों से प्रायश्चित कराना)[1]।

**(ख)** मेधातिथि ने इन आठ प्रकार के कर्मों को इस प्रकार से कहा है— १— नहीं, आरम्भ किये हुए कर्म को आरम्भ करना, २— आरम्भ किये हुए कर्म को पूरा करना, ३— पूरा किये हुए कर्म को बढ़ाना, ४— कर्म के फलों का संग्रह करना, ५— साम, ६— दान, ७— दण्ड और ८— भेद।

**(ग) १– व्यापार मार्ग,** २— पानी (नदी आदि) में पुल बनवाना, ३— किला बनवाना, ४— किये हुए संस्कार का निर्णय करना, ५— हाथी (घोड़ा आदि) का बन्धन, ६— खानों को खोदवाकर धातु आदि को निकलवाना, ७— शून्य (सून-सान अर्थात् निर्जन या बीहड़) स्थान में प्रवेश करना और ८— लकड़ी के वन को कटवाना।

**(२) पञ्च वर्ग ये हैं**— १— कापटिक, २— उदास्थित, ३— गृहपति (किसान, गृहस्थ), ४— वैदेहक (व्यापारी), और ५— तापस के वेषवाला। इनका स्पष्ट वर्णन निम्न है—

**१. कापटिक**— परामर्श का ज्ञाता, ढीठ छात्रवाला, कपट व्यवहार में निपुण तथा जीविकाभिलाषी को धन देकर और आदर-सत्कार कर राजा एकान्त में उससे कहे कि— 'तुम जिसका दुराचार आदि देखो उसको मुझसे शीघ्र कहो।'

**२. उदास्थित**— पतित संन्यासी, लोक में प्रसिद्ध दोषवाला, बुद्धिमान् और शुद्ध अन्तःकरणवाले तथा जीविका के इच्छुक व्यक्ति से राजा एकान्त में पूर्ववत्

---

१. तथा चोशनसोक्तम्—

'आदाने च विसर्गे च तथा प्रैषनिषेधयोः।
पञ्चमे चार्थवचने व्यवहारस्य चेक्षणे॥
दण्डशुद्ध्योः सदा युक्तस्तेनाष्टगतिको नृपः।
अष्टकर्मा दिवं याति राजा शक्राभिपूजितः॥' इति।

एतस्य विशदाशयो म० मुक्तावल्यां द्रष्टव्यः।

(कापटिक के समान) कहे और जिस मठ में अधिक आय हो, उसमें रखे तथा अधिक उपजाऊ भूमि उसे दे और वह व्यक्ति राजा के गुप्तचरों का काम करनेवाले दूसरे संन्यासियों को भी अन्न-वस्त्र देकर राजा का कार्य करावे।

**३. गृहपति**— (किसान या गृहस्थ)— जीविकाहीन, बुद्धिमान् शुद्धहृदय के रूप में रहनेवाला (परन्तु वास्तविक किसान न होकर राजा का गुप्तचर हो), उससे भी राजा का पटिक के समान कहकर खेती का काम करावे।

**४. व्यापारी**— जो जीविका से रहित एवं व्यापारी के रूप में रहनेवाला (परन्तु वास्तविक में व्यापारी न होकर राजदूत के योग्य हो, उससे भी कापटिक के समान कहकर राजा धन-मानादि से अपना आत्मीय बनाकर व्यापार करावे)।

**५. तापस**— जो मूंड मुंडाया हो या जटादि बढ़ाया हो, जीविकाभिलाषी हो, तपस्वी (सन्यासी या साधु आदि) के वेष में हो (परन्तु वास्तविक तपस्वी न होकर राजदूत का कार्य करता हो), उससे भी कापटिक के समान एकान्त में कहकर राजा किसी आश्रम, मठ या मन्दिर आदि में नियुक्त करे। वह मुण्डित या जटाधारी व्यक्ति साधु आदि के बीच में रहता हुआ, कपटी (कपटवेषधारी-प्रत्यक्ष— में शिष्य, किन्तु वास्तविक में उसकी आज्ञा से राजदूत का काम करनेवाले) शिष्यों से युक्त, राजा के गुप्तरूप में वृत्ति लेता हुआ तपस्या करे— सबके प्रत्यक्ष में तो कई दिनों, सप्ताहों या महीनों पर दो मुट्ठी बेर या अन्य सामान्य फल मूलादि खाय तथा एकान्त में राजा के द्वारा प्राप्त सुन्दर स्वादिष्ट भोजन करे, उसके पूर्वोक्त शिष्य 'मेरे गुरुदेव त्रिकाल के ज्ञाता हैं, सबको सिद्धि देनेवाले हैं 'उसकी प्रसिद्धि जनता में करें तथा जनता उसकी सिद्धता पर विश्वास कर अपने अभिलषित कार्य की सिद्धि के लिए उससे भला या बुरा सब कुछ अपना मनोभिलषित कहेंगे तथा दूसरे के भले या बुरे कार्यों को बतलावेंगे; इस प्रकार राजा को वह सर्वदा खबर पहुँचाता हुआ राजदूत का काम करता रहेगा। इस प्रकार पञ्चवर्ग का चिन्तन राजा करे।

**(६) अनुराग तथा अपराग**— मन्त्री, सेनापति आदि निजप्रकृतियों में; भाई बान्धव, राजकुमार आदि सम्बन्धियों में और गुप्तचर तथा प्रजाओं में अपने प्रति अनुराग या अपराग (स्नेह का अभाव) को मालूम कर उसका उपाय करे।

**(७) राज्यमण्डल का प्रचार**— शत्रुभूत राजाओं में कौन मुझसे सन्धि करना चाहता है तथा कौन युद्ध करना चाहता है और इसी प्रकार मित्र, उदासीन, पार्श्ववर्ती आदि राजाओं के विषय में भी चिन्तनकर तदनुसार कार्य करे।

**[वने वनेचराः कार्याः श्रवणाटविकादयः।**
**परप्रवृत्तिज्ञानार्थं शीघ्राचारपरम्पराः॥११॥]**

[**हिन्दी**—राजा वन में वनेचर, भिक्षुक या फटे पुराने कपड़े पहननेवाले एवं शीघ्र कार्य करनेवाले जङ्गली मनुष्यों को शत्रु के कार्य को मालूम करने के लिए नियुक्ति करे ॥११॥]

**[परस्य चैते बोद्धव्यास्तादृशैरेव तादृशाः ।**
**चारसंचारिणः संस्थाः शठाश्चागूढसंज्ञिताः ।।१२।।]**

[**हिन्दी**—वैसे ही गुप्तचरों के द्वारा शत्रुओं के वैसे गुप्तचरों से व्याप्त स्थानों तथा नाम छिपाकर कार्य करनेवाले धूर्त गुप्तचरों को मालूम करे ॥१२॥]

**मध्यमादि राजाओं के प्रचार का चिन्तन—**

**मध्यमस्य प्रचारं च विजिगीषोश्च चेष्टितम् ।**
**उदासीनप्रचारं च शत्रोश्चैव प्रयत्नतः ।।१५५।।**

**भाष्य**—एतस्मिन्राजमण्डल इमाश्चतस्रो राजप्रकृतयो मुख्या भवन्ति । विजिगीषुररिर्मध्यम उदासीन इति ।

तत्र च यो राजा प्रकृतिसम्पन्नोऽहमेवंविधां पृथिवीं विजेष्येऽभ्युत्थितः स **विजिगीषुः** उत्साहशक्तियोगात् ।

**शत्रु** स्त्रिविधः, सहजः प्राकृतः कृत्रिमः ।

स्वभूम्यनन्तर इति **मध्यमः** ।

अनयोररिविजिगीष्वोरसंहतयोर्निग्रहसमर्थः न संहतयो**रुदासीनः**, अरिविजिगीषुमध्यमानामसंहतानां निग्रहसमर्थः, न तु संहतानाम् ॥१५५॥

**हिन्दी**—राजा मध्यम, उदासीन और शत्रु के प्रचार तथा विजिगीषुकी चेष्टा का चिन्तन (परिज्ञान एवं प्रतिकार) करे ॥१५५॥

**विमर्श— १. मध्यम**—जो राजा विजिगीषु (लक्षण आगे कहेंगे) राजा की सीमा के पास रहता हो अर्थात् (मध्यम तथा विजिगीषु) राजाओं की राज्य-सीमा मिली हुई हो, दोनों विरोधियों में सन्धि होने पर अनुग्रह करने में तथा विरोध होने पर दण्डित करने में समर्थ हो; वह राजा 'मध्यम' है । **२. उदासीन**— जो विजिगीषु तथा मध्यम राजाओं के एकमत होने पर अनुग्रह करने में और विरोध होने पर निग्रह (दण्डित) करने में समर्थ हो, वह राजा 'उदासीन' है । **३. शत्रु**— इसके तीन भेद हैं— **(क) सहज शत्रु** (चचेरा भाई आदि), **(ख) कृत्रिम** (बुराई आदि के कारण बना हुआ) **शत्रु** और **(ग) राज्य की भूमि** (सीमा) का पार्श्ववर्ती शत्रु । और **४. विजिगीषु**— जो राजा अधिक उत्साह, गुण एवं प्रकृति (स्वभाव या मंत्री सेनापति आदि) से समर्थ तथा विजयाभिलाषी हो, वह राजा 'विजिगीषु' है ।

**राजमण्डल की बारह प्रकृतियाँ—**

**एताः प्रकृतयो मूलं मण्डलस्य समासतः ।**
**अष्टौ चान्याः समाख्याता द्वादशैव तु ताः स्मृताः ।।१५६।।**

**भाष्य—एताः** स्मृताः । एता **मूलप्रकृतयो मण्डलस्य** व्याख्याताः । **अष्टौ-चान्याः** । आसां चतसृणां प्रकृतीनामेकैकस्याः प्रकृतेर्मित्रममित्रं चेति द्वे द्वे प्रकृता एता अष्टौ आद्याश्चतस्त्र एवमुभयतो द्वादश भवन्ति ।।१५६।।

**हिन्दी**—राजमण्डल की ये चार (मध्यम, विजिगीषु, उदासीन और शत्रु) मूल प्रकृतियाँ है । इस प्रकार कुल मिलाकर राजमण्डल की बारह प्रकृतियाँ हुईं ।।

**विमर्श**—'शाखाप्रकृतियाँ' आठ हैं— १. मित्र, २. अरिमित्र, ३. मित्र-मित्र, ४. अरि-मित्र-मित्र, ये चारों शत्रु की भूमि से आगे की ओर तथा ५. पार्ष्णिग्राह, ६. आक्रन्द, ७. पार्ष्णिग्राहासार और ८. आक्रन्दासार— ये चारों शत्रु की भूमि से पीछे की ओर । इस प्रकार ये आठ शाखाप्रकृतियाँ तथा पूर्व कथित चार मूल प्रकृतियाँ मिलकर राजमण्डल की बारह प्रकृतियाँ होती हैं ।

**राजमण्डल की ७२ प्रकृतियाँ—**

**अमात्यराष्ट्रदुर्गार्थदण्डाख्याः पञ्च चापराः ।**
**प्रत्येकं कथिता ह्येताः संक्षेपेण द्विसप्ततिः ।।१५७।।**

**भाष्य**—अमात्यादयः पंचप्रकृतयः द्वादशानां प्रकृतीनां एकैकस्या भवन्ति । अतः षट्द्वादशका **द्विसप्ततिः ।।१५७।।**

**हिन्दी**—राजमण्डल की पूर्वोक्त (७।१५६) १२ प्रकृतियों में से प्रत्येक की— १. अमात्य (प्रधान मन्त्री), २. राष्ट्र, ३. दुर्ग (किला), ४. अर्थ (धनकोष) और ५. दण्ड— ये ५ द्रव्यप्रकृतियाँ हैं (अतः १२×५=६० द्रव्य प्रकृतियाँ होती हैं) तथा पूर्वोक्त (७।१५६) १२ प्रकृतियों को सम्मिलित कर (६०+१२=७२) राजमण्डल की कुल ७२ प्रकृतियाँ मुनियों ने कही हैं ।

**अरि आदि के लक्षण—**

**अनन्तरमरिं विद्यादरिसेविनमेव च ।**
**अरेरनन्तरं मित्रमुदासीनं तयोः परम् ।।१५८।।**

**भाष्य**—विजिगीषुभूम्यनन्तरमरिं विद्यात्तथाऽरिमित्रं मित्रं त्वेवमरिं भूम्यनन्तरं विजिगीषोर्मित्रं भवति ।

**उदासीनस्तयोः परः** । अरिमित्रलक्षणं च सहजकृत्रिमयोरपि द्रष्टव्यम् ।।१५८।।

**हिन्दी**—विजिगीषु (अपने राज्य के पार्श्ववर्ती) तथा शत्रु की सेवा करनेवाला राजा 'अरि' अरि के बाद में रहनेवाला 'मित्र' और उन दोनों से भिन्न राजा 'उदासीन' होता है ॥१५८॥

**विमर्श**— इन्हीं प्रकृतियों के आगे और पीछे की ओर का भेद है, इनमें ये चार पहले कहे गये 'अरि' आदि 'व्यपदेश' तथा अन्त में कहे गये 'पार्ष्णिग्राह' आदि 'व्यपदेशभागी' हैं।

**[विप्रकृष्टेऽध्वनो यत्र उदासीनो बलान्वितः ।**
**स खिलो मण्डलार्थस्तु यस्मिञ्ज्ञेयः स मध्यमः ।।१३।।]**

[**हिन्दी**—जिस दूर मार्ग में सेनासहित उदासीन राजा हो, वह खिल मण्डलार्थ जिसमें हो उसे मध्यम जानना चाहिये ॥१३॥]

**सामादि से वशीकरण—**

**तान्सर्वानभिसन्दध्यात्सामादिभिरुपक्रमैः ।**
**व्यस्तैश्चैव समस्तैश्च पौरुषेण नयेन च ।।१५९।।**

**भाष्य**—**संदध्याद्**वशीकुर्यात् ।

**पौरुषनयौ** सामदण्डावेव । तत्र चोक्तं 'सामदण्डौ प्रशंसंतीति' ॥१५९॥

**हिन्दी**—राजा अलग-अलग या मिले हुए सामादि (साम, दाम, भेद और दण्ड) उपायों से, पुरुषार्थ से और नीति से उन सबको अपने वश में करे ॥१५९॥

**षड्गुणों का चिन्तन—**

**सन्धिं च विग्रहं चैव यानमासनमेव च ।**
**द्वैधीभावं संश्रयं च षड्गुणांश्चिन्तयेत्सदा ।।१६०।।**

**भाष्य**—तत्र हिरण्यादिदानोभयानुग्रहार्थः **सन्धिः**स्तद्विपरीतो **विग्रहः** । एकान्तता-गमनं **यानम्**-उपेक्षाया**मासनम्** । सन्धिविग्रहोपादानं **द्वैधीभावः** । परस्यात्मार्पणं **संश्रयः** । एते षड्गुणाः ।

एतेषां यस्मिन् गुणेऽवस्थितो मन्येताहं शक्ष्यामि दुर्गं कारयितुं, हस्तिनीर्बन्धयितुं खनीः खनयितुं, वणिक्पथं प्रयोजयितुं, जतुवनं छेदयितुं, अदेवमातृकदेशे क्षेत्राणि बन्धयितुमित्येवमादीनि, परस्य वित्तानि व्याहर्तुं, बुद्धिविघातार्थं गुणमुपेयात् ॥१६०॥

एवं च सति—

**हिन्दी**—सन्धि, विग्रह, यान, आसन, द्वैधीभाव और संश्रय— इन छः गुणों का सर्वदा विचार करे ॥१६०॥

**विमर्श**— (१) सन्धि— दोनों के सुख-चैन के लिए हाथी, घोड़ा आदि सैनिक शक्ति तथा सुवर्ण आदि धन के द्वारा परस्पर में एक दूसरे की सहायता करने का निश्चय करना। (१) विग्रह— युद्ध आदि द्वारा विरोध करना। (२) यान— शत्रु के ऊपर चढ़ाई करने के लिए आगे बढ़ना। (३) आसन शत्रु की उपेक्षा कर चुप मारकर किले आदि सुरक्षित स्थान में बैठ जाना (४) द्वैधीभाव अपने कार्य की सिद्धि के लिए सेना को दो हिस्सों में करके कार्य करना। और (५) संश्रय शत्रु से दबाये जाने पर उससे बलवान् दूसरे राजा का आश्रय लेना। इन ६ गुणों में से जिसके ग्रहण करने से शत्रु की हानि एवं अपनी वृद्धि हो उसका विचार करना चाहिये। इन्हीं को 'षड्गुण' कहते हैं।

**आसनं चैव यानं च सन्धिं विग्रहमेव च।**
**कार्यं वीक्ष्य प्रयुञ्जीत द्वैधं संश्रयमेव च ।।१६१।।**

**भाष्य**—एकेन संधायापरस्मिन्याने शक्तं मृषा विगृह्णीयात्। एवमासनमपि संधाय विगृह्य च सर्वमेत**त्कार्यं वीक्ष्य प्रयुञ्जीत**। नात्र नियतः कालः। यदैव यद्युक्तं मन्येत तदैव तदाचरेत्।

''यदि कालनियमो लक्षयितुं न शक्यते, उपदेशः किमर्थम्''।

एवमाह न शक्यते। विशेषो दुर्लक्षः, सामान्यं तु सुलक्षणमेतदप्यबुधानामुपयुज्यते ।।१६१।।

**हिन्दी**—राजा अपनी हानि एवं लाभ को विचारकर आसन, यान, सन्धि, विग्रह तथा द्वैध एवं संश्रय करे ।।१६१।।

**विमर्श**—पूर्व दो (७।१६०-१६१) श्लोक में परस्पर निरपेक्ष सन्धि आदि षड्गुणों का चिन्तन कार्य बतलाकर इस इस श्लोक में उनके उचित पालन के लिए बतलाते हैं— किसी राजा के साथ सन्धि कर आसन (युद्धादि का उद्योग छोड़ चुपचाप बैठ जाना) या किसी से विग्रह करके यान (चढ़ाई) कर देना अथवा द्वैधीभाव और बली राजा का आश्रय करना आदि कार्य राजा को करना चाहिए।

**सन्ध्यादि के २-२ भेद—**

**संधिं तु द्विविधं विद्याद्राजा विग्रहमेव च।**
**उभे यानासने चैव द्विविधः संश्रयः स्मृतः ।।१६२।।**

**हिन्दी**—राजा सन्धि, विग्रह, यान, आसन, संश्रय (तथा द्वैत) इनमें प्रत्येक को दो प्रकार का जाने। (उनके प्रकार आगे कह रहे हैं) ।।१६२।।

**हिन्दी**—विजिगीषु (अपने राज्य के पार्श्ववर्ती) तथा शत्रु की सेवा करनेवाला राजा 'अरि' अरि के बाद में रहनेवाला 'मित्र' और उन दोनों से भिन्न राजा 'उदासीन' होता है ॥१५८॥

**विमर्श**— इन्हीं प्रकृतियों के आगे और पीछे की ओर का भेद है, इनमें ये चार पहले कहे गये 'अरि' आदि 'व्यपदेश' तथा अन्त में कहे गये 'पार्ष्णिग्राह' आदि 'व्यपदेशभागी' हैं।

**[विप्रकृष्टेऽध्वनो यत्र उदासीनो बलान्वितः।**
**स खिलो मण्डलार्थस्तु यस्मिञ्ज्ञेयः स मध्यमः ॥१३॥]**

[**हिन्दी**—जिस दूर मार्ग में सेनासहित उदासीन राजा हो, वह खिल मण्डलार्थ जिसमें हो उसे मध्यम जानना चाहिये ॥१३॥]

**सामादि से वशीकरण—**

**तान्सर्वानभिसन्दध्यात्सामादिभिरुपक्रमैः।**
**व्यस्तैश्चैव समस्तैश्च पौरुषेण नयेन च ॥१५९॥**

**भाष्य**—संदध्याद्वशीकुर्यात्।

**पौरुषनयौ** सामदण्डावेव। तत्र चोक्तं 'सामदण्डौ प्रशंसंतीति' ॥१५९॥

**हिन्दी**—राजा अलग-अलग या मिले हुए सामादि (साम, दाम, भेद और दण्ड) उपायों से, पुरुषार्थ से और नीति से उन सबको अपने वश में करे ॥१५९॥

**षड्गुणों का चिन्तन—**

**सन्धिं च विग्रहं चैव यानमासनमेव च।**
**द्वैधीभावं संश्रयं च षड्गुणांश्चिन्तयेत्सदा ॥१६०॥**

**भाष्य**—तत्र हिरण्यादिदानोभयानुग्रहार्थः **सन्धिस्**तद्विपरीतो **विग्रहः**। एकान्तता-गमनं **यानम्**-उपेक्षाया**मासनम्**। सन्धिविग्रहोपादानं **द्वैधीभावः**। परस्यात्मार्पणं **संश्रयः**। एते षड्गुणाः।

एतेषां यस्मिन् गुणेऽवस्थितो मन्येताहं शक्ष्यामि दुर्गं कारयितुं, हस्तिनीर्बन्धयितुं खनीः खनयितुं, वणिक्पथं प्रयोजयितुं, जतुवनं छेदयितुं, अदेवमातृकदेशे क्षेत्राणि बन्धयितुमित्येवमादीनि, परस्य वित्तानि व्याहर्तुं, बुद्धिविघातार्थं गुणमुपेयात् ॥१६०॥

एवं च सति—

**हिन्दी**—सन्धि, विग्रह, यान, आसन, द्वैधीभाव और संश्रय— इन छः गुणों का सर्वदा विचार करे ॥१६०॥

**विमर्श**— (१) सन्धि— दोनों के सुख-चैन के लिए हाथी, घोड़ा आदि सैनिक शक्ति तथा सुवर्ण आदि धन के द्वारा परस्पर में एक दूसरे की सहायता करने का निश्चय करना। (१) विग्रह— युद्ध आदि द्वारा विरोध करना। (२) यान— शत्रु के ऊपर चढ़ाई करने के लिए आगे बढ़ना। (३) आसन शत्रु की उपेक्षा कर चुप मारकर किले आदि सुरक्षित स्थान में बैठ जाना (४) द्वैधीभाव अपने कार्य की सिद्धि के लिए सेना को दो हिस्सों में करके कार्य करना। और (५) संश्रय शत्रु से दबाये जाने पर उससे बलवान् दूसरे राजा का आश्रय लेना। इन ६ गुणों में से जिसके ग्रहण करने से शत्रु की हानि एवं अपनी वृद्धि हो उसका विचार करना चाहिये। इन्हीं को 'षड्गुण' कहते हैं।

**आसनं चैव यानं च सन्धिं विग्रहमेव च।**
**कार्यं वीक्ष्य प्रयुञ्जीत द्वैधं संश्रयमेव च।।१६१।।**

**भाष्य**—एकेन संधायापरस्मिन्याने शक्तं मृषा विगृह्णीयात्। एवमासनमपि संधाय विगृह्य च सर्वमेतत्**कार्यं वीक्ष्य प्रयुञ्जीत**। नात्र नियतः कालः। यदैव यद्युक्तं मन्येत तदैव तदाचरेत्।

"यदि कालनियमो लक्षयितुं न शक्यते, उपदेशः किमर्थम्"।

एवमाह न शक्यते। विशेषो दुर्लक्षः, सामान्यं तु सुलक्षणमेतदप्यबुधानामुपयुज्यते।।१६१।।

**हिन्दी**—राजा अपनी हानि एवं लाभ को विचारकर आसन, यान, सन्धि, विग्रह तथा द्वैध एवं संश्रय करे।।१६१।।

**विमर्श**—पूर्व दो (७।१६०-१६१) श्लोक में परस्पर निरपेक्ष सन्धि आदि षड्गुणों का चिन्तन कार्य बतलाकर इस इस श्लोक में उनके उचित पालन के लिए बतलाते हैं— किसी राजा के साथ सन्धि कर आसन (युद्धादि का उद्योग छोड़ चुपचाप बैठ जाना) या किसी से विग्रह करके यान (चढ़ाई) कर देना अथवा द्वैधीभाव और बली राजा का आश्रय करना आदि कार्य राजा को करना चाहिए।

**सन्ध्यादि के २-२ भेद—**

**संधिं तु द्विविधं विद्याद्राजा विग्रहमेव च।**
**उभे यानासने चैव द्विविधः संश्रयः स्मृतः।।१६२।।**

**हिन्दी**—राजा सन्धि, विग्रह, यान, आसन, संश्रय (तथा द्वैत) इनमें प्रत्येक को दो प्रकार का जाने। (उनके प्रकार आगे कह रहे हैं)।।१६२।।

**सन्धि के २ भेद—**

**समानयानकर्मा च विपरीतस्तथैव च ।**
**तदा त्वायतिसंयुक्त: संधिर्ज्ञेयो द्विलक्षण: ।।१६३।।**

**भाष्य—समानयानकर्मा** । 'यानफलं सहितौ तुल्यौ गच्छाव: । समानफलभागितया, न च त्वयाऽहमुल्लङ्घनीय: । यत्ततो लप्स्यते तत्तव मम च भविष्यति' । अथवा 'त्वमन्यतो याह्यहमन्यत्र यास्या'मीत्येवमसमानयानकर्मा **विपरीत:** ।।१६२-१६३।।

**हिन्दी**—सन्धि के दो भेद— (१) समानकर्मा सन्धि और असमानकर्मा सन्धि। तात्कालिक या भविष्य के लाभ की इच्छा से किसी दूसरे राजा से मिलकर यान (शत्रु पर चढ़ाई) करना 'समानधर्मा' नामक सन्धि है, तथा (२) तात्कालिक या भविष्य में लाभ की इच्छा से किसी राजा से 'आप इधर जाइये, मैं इधर जाता हूँ' ऐसा कहकर पृथक्-पृथक् यान (शत्रु पर चढ़ाई) करना, 'असमानधर्मा' नामक सन्धि है ।।१६३।।

**विग्रह के २ भेद—**

**स्वयंकृतश्च कार्यार्थमकाले काल एव वा ।**
**मित्रस्य चैवापकृते द्विविधो विग्रह: स्मृत: ।।१६४।।**

**भाष्य**—स्वयं विग्रहस्य काल: यदावश्यं स्वबलेनोत्सहते परं कर्षयितुमुत्साहयुक्त:, प्रकृतय: संहता विवृद्धाश्च स्वकर्मकृष्यादिफलसम्पन्ना: परस्यैतान्यपहरिष्यन्ति कर्माणि क्षीणलब्धप्रकृति: पर:, शक्यास्तत्प्रकृतय उपजापेनात्मीया: कर्त्तुं, स स्वयं विग्रहस्य **काल** ।

**अकाल** एतद्विपरीत: ।

तत्रापि **विग्रहो मित्रस्यापकृते** । यदि शत्रुणा तदीयं मित्रमपकृतं तदा तद्विचिन्त्याकालेऽपि विग्रह: कर्त्तव्य: । यद्यपि स्वयमपि शत्रोरनन्तरं मित्रं भवति, तथापि तेन मित्रेण सहायेन शक्य: शत्रुरपबाधितुम् । शत्रोरनन्तरं मित्रं भवति शत्रोस्तु शत्रुर्विषयानन्तरम् ।

पाठान्तरं 'मित्रेण चैवापकृते' । तेन यद्यसौ बाधितो भवति, तदाऽकालेऽपि विग्रह: कार्य: ।

एतद्विग्रहस्य द्वैविध्यं स्वकार्यार्थं मित्रकार्यार्थं च । अथवाऽऽत्मनोऽभ्युच्छ्रयादेक: प्रकारो मित्रेणापकृते व्यसनिनि तत्रैव द्वितीय: ।।१६४।।

**हिन्दी**—विग्रह के दो भेद हैं— (१) शत्रु पर विजय पाने के लिए शत्रुव्यसन (मन्त्री या सेनापति आदि से विरोध) मालूम कर समय (७।१८० में कथित अगहन

मास आदि) के अलावे असमय में भी अथवा समय (अगहन मास आदि) में स्वयं किया गया विग्रह प्रथम भेद है तथा (२) दूसरे किसी राजा के द्वारा अपने मित्र पर आक्रमण या उसकी किसी प्रकार हानि पहुँचाने पर मित्र की रक्षा के लिए किया गया विग्रह द्वितीय भेद है ॥१६४॥

**विमर्श**— इस श्लोक के तृतीय पाद के स्थान में 'मित्रेण चैवापकृते' पाठ मानकर गोविन्दराज का तथा मेधातिथि आदि का सम्मत अर्थ म०मु० में देखना चाहिये।

**यान के २ भेद—**

**एकाकिनश्चात्ययिके कार्ये प्राप्ते यदृच्छया।**
**संहतस्य च मित्रेण द्विविधं यानमुच्यते ॥१६५॥**

**भाष्य**—एकाकिनो मित्रेण वा संहतस्य यानद्वैविध्यं यानस्यासत्यां शक्तावेकाकिनः। अन्यथा संहतस्य।

'आत्ययिकं कार्यं, परस्य व्यसनोत्पत्तिः। तदा ह्यभिगमनीयतमो भवति। परतः कदाचिल्लब्धोच्छ्रयो दुरुच्छेद्यः ॥१६५॥

**हिन्दी**—यान के दो भेद होते हैं— शत्रु के आपत्ति में फँस जाने पर अकस्मात् (एका-एक) समर्थ राजा का आक्रमण करना प्रथम 'यान' है तथा स्वयं समर्थ न होने पर मित्र के साथ आक्रमण करना द्वितीय 'यान' है ॥१६५॥

**आसन के २ भेद—**

**क्षीणस्य चैव क्रमशो दैवात्पूर्वकृतेन वा।**
**मित्रस्य चानुरोधेन द्विविधं स्मृतमासनम् ॥१६६॥**

**भाष्य**—आत्मसंवरण**मासनम्**। तदपि द्विविधम्।

**क्षीणस्य** बलकोशोपनयेन वृद्धस्यापि शत्रुं प्रत्यपेक्षा। आसनं च मित्रानुरोधेन। यदि मित्रस्य क्षीणस्य शत्रुणा सह सम्बन्धो नेदृशो भवति, तदीयेन मित्रेण नायमुत्तम्भनीय इत्यतस्तदनुवृत्त्यासीत।

स च क्षयो **दैवात्पूर्वकृतेन** वेत्यनुवादः। वृद्धिक्षयौ सर्वस्यैतेन कारणेन भवतः। तत्र 'दैवं' स्वकृतप्रमादः अतिव्ययशीलता, अप्रतिजागरणं स्वे बले, पूर्वकृतमशुभं कर्मापि।

विपर्ययेण वैतद्व्याख्येयम्।

मोहादिति पाठान्तरम्। अर्थस्तु दैवशब्देन व्याख्यातः ॥१६६॥

**हिन्दी**—आसन के दो भेद हैं— भाग्यवश या पूर्वजन्म के कार्यवश सेना, कोष

आदि के क्षीण हो जाने पर या समृद्ध रहने पर भी राजा का घेरे पड़े रहना प्रथम 'आसन' है तथा मित्र के अनुरोध से उसकी रक्षा के लिए शत्रु का घेरे पड़े रहना द्वितीय 'आसन' है ॥१६६॥

**द्वैध के २ भेद—**

**बलस्य स्वामिनश्चैव स्थितिः कार्यार्थसिद्धये ।**
**द्विविधं कीर्त्यते द्वैधं षाङ्गुण्यगुणवेदिभिः ॥१६७॥**

**भाष्य—बलस्य स्थितिः स्वामिनश्च** भेदेन दुर्गस्वामिनः स्वल्पेन बलेन सेनापतेरन्यत्र महता बलेन युक्तस्य । अथवा बलशपथानुग्रहार्थः कश्चित्कर्त्तव्यो हिरण्यादिलाभापेक्षया परस्त्वधिकेनाशु ।

"द्वैधीभावो नामायमुपायः । तस्यैतदेव रूपं— यद्द्विधा स्थितिर्बलस्वामिनोरत्रैवंरूपस्य तस्यापरं द्वैधं वक्तव्यम् । न च तदनेन किंचिदुच्यते । केवलं बलस्य स्वामिनश्च स्थितिरेतद्द्विविधं तत्र वक्तव्यं मायायां द्वैधीभावस्तस्येदं द्वैविध्यम्" ।

उच्यते । सामर्थ्यलभ्यमेतत्परानुग्रहार्थमेतत्कर्तव्यं, स्वकार्यार्थं चेत्येष द्विधाभावस्य द्वैधीभावः ॥१६७॥

**हिन्दी**—षाड्गुण्य (७।१६० में कथित— सन्धि आदि के उपयोग अर्थात् लाभ) को जाननेवाले द्वैध के दो भेद कहते हैं— अपने कार्य की सिद्धि के लिए हाथी-घोड़ा आदि चतुरंगिणी सेना का एक भाग शत्रु से बचने के लिए सेनापति के अधीन करना प्रथम 'द्वैध' तथा उक्त सेना का शेष भाग किला आदि में राजा के अधीन रखना द्वितीय 'द्वैध' है ॥१६७॥

**संश्रय के २ भेद—**

**अर्थसम्पादनार्थं च पीड्यमानस्य शत्रुभिः ।**
**साधुषु व्यपदेशश्च द्विविधः संश्रयः स्मृतः ॥१६८॥**

**भाष्य—शत्रुभिः पीड्यमानस्य अर्थसम्पादनार्थमन्यत्र संश्रयः** । 'अर्थ'पीडानिवृत्तिस्तत्सम्पादनार्थं शक्तमन्यमाश्रयेत् । स्वदेशं हित्वा तत्र गच्छेत् ।

व्यपदेशश्चापीडितेऽपि आगामिपीडापरिहाराय व्यपदेशार्थमन्यं संश्रयेत् । एषोऽस्य सहायको वर्तते, न शक्योऽयमुपपीडयितुमिति व्यपदेशसिद्धिर्न केनचिदुपपाद्यते । व्यपदेशप्रयोजनसंश्रयो व्यपदेशशब्देनोक्तः, सामानाधिकरण्येन ।

पाठान्तरं 'व्यपदेशार्थमिति' ।

क्व पुनः संश्रयः कर्त्तव्यस्तदाह **साधुषु** । ये साधवो राजानस्तेषामन्यतममाश्रयेत् ।

येभ्य: सकाशात्कुसृतिर्नाशङ्क्यते। साधुशब्देन परिभवत्राणसामर्थ्यादयो गुणा: प्रतिपाद्यन्ते ॥१६८॥

**हिन्दी**—संश्रय दो प्रकार का होता है— शत्रु से पीड़ित होते हुए आत्मरक्षार्थ किसी बलवान् राजा का आश्रय लेना प्रथम 'संश्रय' तथा भविष्य में शत्रु से पीड़ित होने की आशंका से आत्मरक्षार्थ किसी बलवान् राजा का आश्रय लेना द्वितीय 'संश्रय' है ॥१६८॥

**सन्धि-विग्रह आदि के योग्य समय—**

**यदावगच्छेदायत्यामाधिक्यं ध्रुवमात्मन: ।**
**तदात्वे चाल्पिकां पीडां तदा सन्धिं समाश्रयेत् ।।१६९।।**

**भाष्य—आयति**रागामीकाल: । यद्येवं मन्येत समबलो ममायमप्येष न्यूनबला वा, कालात्तु लब्धकृत्योपजापेन मित्रग्रहेण वा शक्नोम्येनमभिभवितुं **तदा सन्धिं** कुर्यात् ।

**आधिक्य**मधिकबलता ।

**ध्रुवं** निश्चितम् ।

**तदात्वे** वर्तमानकालवचनोऽयम् ॥१६९॥

**हिन्दी**—जब राजा भविष्य में अपनी (सेना आदि की) निश्चित रूप से अधिकता तथा वर्तमान सामान्य हानि देखे तो शत्रु से सन्धि (मेल, सुलह) कर ले ॥१६९॥

**यदा प्रहृष्टा मन्येत सर्वास्तु प्रकृतीर्भृशम् ।**
**अत्युच्छ्रितं तथाऽऽत्मानं तदा कुर्वीत विग्रहम् ।।१७०।।**

**भाष्य—प्रहृष्टा** उत्साहानुरागयुक्ता दानमानाभ्यामुपसंगृहीता आत्मीया: **प्रकृतीर**मात्यादिका **मन्येत । अत्युच्छ्रितमात्मानं** कोशहस्त्यश्वादिसम्पदा । तदा केनचिदपदेशेन सन्धिदूषणं कृत्वा **विग्रहमा**श्रयेत् ॥१७०॥

**हिन्दी**—जब राजा सब प्रकृतियों (७।१५६-१५७) को (दान-मान आदि से) अत्यन्त सन्तुष्ट तथा अपनी सेना को बलशालिनी समझे तो शत्रु को लक्ष्य कर अभियान (युद्ध के लिए यात्रा) कर दे ॥१७०॥

**यदा मन्येत भावेन हृष्टं पुष्टं बलं स्वकम् ।**
**परस्य विपरीतं च तदा यायाद्रिपुं प्रति ।।१७१।।**

**भाष्य—भावो** हर्षपोषकारणम् । बहुना धनेन संविभक्तता कृष्यादिकर्माणि, फलितान्येषामित्यादि हर्षपोषयो: कारणम् ।

बलं 'हस्त्यश्वरथपादातम् ।

**हिन्दी**—(ब्राह्मण यद्यपि समान जातिवाली स्त्रियों में उत्पन्न पुत्रवाला हो या पुत्रहीन हो; किन्तु धर्मानुसार शूद्रापुत्र के लिए दशमांश से अधिक धन पिता ब्राह्मण न देवे ॥१५४॥

**विमर्श**—यह निषेध शूद्रा के पुत्र के विषय में किया गया है, अतएव समान जाति वाली अर्थात् ब्राह्मणी स्त्री में उत्पन्न पुत्र न रहने पर ब्राह्मण पिता के धन पाने के अधिकारी क्षत्रिया तथा वैश्या में उत्पन्न पुत्र होते ही हैं।

**अविवाहिता-शूद्रा के पुत्र के भाग का निषेध—**

**ब्राह्मणक्षत्रियविशां शूद्रापुत्रो न रिक्थभाक् ।**
**यदेवास्य पिता दद्यात्तदेवास्य धनं भवेत् ।।१५५।।**

**भाष्य—न रिक्थभाग** द्विजातीनां **शूद्रापुत्रः** ।

किं सदा । नेत्याह । **यदेवास्य पिता दद्यात्** । दायस्य । पित्रा दशमांशकल्पना कृता **तदेव** तत्तस्य, तदधिकं पैत्रिकं नान्यल्लभते ।

तत्रापि—शङ्खेनोक्तं—"न शूद्रपुत्रोऽर्थभागो । यदेवास्य पिता दद्यात्स एव तस्य भागो, गोमिथुनं दद्युर्विभागकाले भ्रातर" इति वाक्यशेषः ।

अन्ये त्वनूढायाः शूद्रायाः पुत्रस्येमं विधिमिच्छन्ति । न ह्यत्र विवाहलिङ्गं किञ्चिदस्तीति वदन्तः । जातिविशेषवचनः शूद्राशब्दः । अतो यदेवास्य पिता दद्यात्, अतो यदस्य प्रजीवनं पित्रा दत्तं, तदेव दातव्यम् । अथ तेन काचित् विभागकल्पना कृता, यावज्जीवं जीवनाय, तदा तदेवास्य धनं न भ्रातृभिः किञ्चिद्दातव्यम् । यथा गौतमः शूद्रापुत्रप्रकरण एवाह—"अपरिग्रहीतास्वपि शुश्रूषुश्चेल्लभेत वृत्तिमूलमन्तेवासिविधिना" (२८।३९) इति ।

तेषां मते क्षत्रियवैश्ययोरनूढयोर्जाता रिक्थहराः प्राप्नुवन्ति । तत्र च कियानंश इति न ज्ञायते । "यावानंश ऊढयोरि"ति चेत्तत्रापि नोढाग्रहणं न लिङ्गं वचनं वास्ति ।

'कथन्नास्ति' । "एक एवौरसः पुत्र, इति धर्मपत्नीष्वौरसो न चानूढयोर्जातानामौरसलक्षणमस्ति । उक्तं च अनियुक्तासुतश्चैवेत्यादि" ।

अथ "भ्रातृजायाविषयमेतत् । तत्र किल नियोगे विहितेऽनियुक्तासुत इति प्रतिषेधेऽपि तद्विषया बुद्धिरुपजायते" ।

अत्राप्यस्ति तर्हि जातमात्रेष्विति । तस्मात्परस्त्रीषु नियोगेन विना'ऽनियुक्तासुताः' सर्वेषां च तेषां प्रजीवनमुक्तम् ॥१५५॥

**हिन्दी**—ब्राह्मण, क्षत्रिय या वैश्य पिता से धन का भागी शूद्रा स्त्री में उत्पन्न पुत्र नहीं

होता किन्तु इसका पिता जो कुछ इसके लिए दे देता है, वही इस (शूद्र के पुत्र) का धन होता है ॥१५५॥

**विमर्श**—पहले (९।१५१ तथा १५३) शूद्रा स्त्री में उत्पन्न पुत्र के लिए एक भाग पिता के धन में से पाने का अधिकार कह चुके हैं तथा इस वचन से उसको पितृ-धन पाने का निषेध किये हैं; अतएव गुणी तथा गुणहीन पुत्र की अपेक्षा इन दोनों (९।१५१, १५३ तथा ९।१५५) पक्षों में विकल्प समझना चाहिये; अथवा दशमांश का निषेधक यह वचन अविवाहिता शूद्रा स्त्री में उत्पन्न पुत्र के लिए है यह समझना चाहिये।

**सजातीय अनेक माताओं में उत्पन्न पुत्रों का भाग—**

**समवर्णासु वा जाताः सर्वे पुत्रा द्विजन्मनाम् ।**
**उद्धारं ज्यायसे दत्वा भजेरन्नितरे समम् ।।१५६।।**

**भाष्य—वा**शब्दो द्वितीयं विकल्पमन्तरेणानुपपद्यमानः प्रकृतमपेक्ष्य निराकाङ्क्षो भवति। समवर्णास्वसमवर्णासु वा शूद्रस्यैव सर्वधनहरत्वनिषेधाद्द्विजातिविषयमेव विज्ञायते। तेन ब्राह्मणस्यासति ब्राह्मणीपुत्रे क्षत्रियादिजाताः सर्वधनहरा भवन्तीत्युक्तं भवति। एवं क्षत्रियस्य वैश्यापुत्रः।

न त्वयमर्थः '**उद्धारं ज्यायसे दत्वा** सर्वेऽ**सवर्णा जाताः समं** सवर्णापुत्रै**र्भजेरन्**। प्रागुक्तैकांशापचयविरोधात्।

यद्यप्युक्तं 'निर्गुणेषु सवर्णापुत्रेषु गुणवत्स्वितरेषु युक्तमेव साम्यम्'। तथा चोक्तं 'सवर्णापुत्रो अन्यायवृत्तो न लभेत केषामिति' (गौ० २८।४०), तदेतदसत्। जातेरत्यन्तमान्यत्वात्। "उत्पन्नौ वाऽर्थस्वाम्यमित्याचार्या" इति। तेनेयमत्र व्याख्या। असत्सु सवर्णेष्वसवर्णास्वपि ये जातास्तेऽपि ज्यायोंशमुद्धारेण सवर्णाद्विभजेरन् ॥१५६॥

**हिन्दी**—द्विजाति (ब्राह्मण, क्षत्रिया तथा वैश्य) की समान जातिवाली स्त्रियों में उत्पन्न पुत्र बड़े भाई के लिए 'उद्धार' (९।११२-११५) के अनुसार अतिरिक्त भाग) देकर पिता के शेष धन को बराबर-बराबर ले लेवें ॥१५६॥

**शूद्र की शूद्रामात्र स्त्री तथा शूद्रपुत्रों का समान भाग—**

**शूद्रस्य तु सवर्णैव नान्या भार्या विधीयते ।**
**तस्यां जाताः समांशाः स्युर्यदि पुत्रशतं भवेत् ।।१५७।।**

**भाष्य**—प्रतिलोमविवाहः शूद्रस्य नेष्यते। उक्तानुवादोऽयम्। **तस्यां जाताः समांशाः स्युरि**ति।

पञ्चमस्य जात्यन्तरस्याभावादेवमुक्तम्। सवर्णैव तस्य भार्या, नान्याऽस्तीति॥१५७॥

**हिन्दी**—शूद्र की स्त्री शूद्रा ही होती है दूसरी (श्रेष्ठ वर्ण की या नीच जातीय) नहीं तथा उस (शूद्रा स्त्री) में यदि सौ पुत्र भी उत्पन्न हों तो वे सब समान ही भाग (पितृ-धन में से) प्राप्त करते हैं अर्थात् पूर्व (९।११२-११५) कथित 'उद्धार' भाग उनमें से ज्येष्ठ पुत्र के लिए पृथक् नहीं दिया जाता ।।१५७।।

### दायाद तथा अदायाद का बान्धवत्व—

**पुत्रान्द्वादश यानाह नृणां स्वायंभुवो मनुः ।**
**तेषां षड्बन्धुदायादाः षडदायादबान्धवाः ।।१५८।।**

**भाष्य**—वक्ष्यमाणसूत्रस्थानमेतत् ।

**बन्धु**शब्दो बान्धवपर्यायः ।

गोत्रहरा दायहराश्च षट्, इतरे विपरीताः ।

यदत्र तत्त्वं तदुपरिष्टान्निदर्शयिष्यते ।।१५८।।

**हिन्दी**—(महर्षि भृगुजी मुनियों से कहते हैं कि) ब्रह्मा के पुत्र मनु ने मनुष्यों के जिन बारह पुत्रों को (९।१५९-१६०) कहा है; उनमें से प्रथम ६ पुत्र दायाद (पितृ-धन के भागी) तथा बान्धव (तिलोदक देने के अधिकारी)—दोनों ही होते हैं और अन्तिम ६ पुत्र केवल बान्धवमात्र है ।।१५८।।

**विमर्श**—इस वचन का सार यह है कि प्रथम ६ पुत्र दायाद तथा बान्धव दोनों ही होने से सपिण्ड तथा समानोदकों के लिए पिण्डदान (श्राद्ध) तिलाञ्जलिदान कर सकते हैं और अनन्तर सन्तान के अभाव में पितृधन भी ले सकते हैं किन्तु अन्तिम ६ पुत्र दायाद-वर्जित बान्धव मात्र होने से तिलाञ्जलिदान आदि तो कर सकते हैं और अनन्तर सन्तान के अभाव में भी पितृधन को नहीं ले सकते । मेधातिथि का मत है कि 'अन्तिम पुत्र न दायाद ही होते हैं और न बान्धव ही। किन्तु बौधायन ने[1] कानीन (कन्या-पुत्र) आदि को बान्धव माना है अतएव मेधातिथि का वचन बौधायन-विरुद्ध होने से चिन्त्य है ।

### द्वादशविध पुत्रों में ६ दायाद-बान्धव-पुत्र—

**औरसः क्षेत्रजश्चैव दत्तः कृत्रिम एव च ।**
**गूढोत्पन्नोऽपविद्धश्च दायादा बान्धवाश्च षट् ।।१५९।।**

**हिन्दी**—औरस, क्षेत्रज, दत्तक, कृत्रिम, गूढोत्पन्न तथा अपविद्ध; ये ६ प्रकार के पुत्र

---

१. 'तदाह— कानीनं च सहोढं च क्रीतं पौनर्भवं तथा ।
स्वयंदत्तं निषादं च गोत्रभाजः प्रचक्षते ।।' इति (म०मु०)

दायाद (पितृधन के भागी) तथा बान्धव (पिण्डोदक देने अर्थात् श्राद्ध एवं तर्पणकरने वाले) होते हैं ॥१५९॥

**द्वादशविध पुत्रों में ६ बान्धव पुत्र—**

**कानीनश्च सहोढश्च क्रीतः पौनर्भवस्तथा ।**
**स्वयंदत्तश्च शौद्रश्च षडदायादबान्धवाः ॥१६०॥**

**भाष्य**—श्लोकद्वयेन संख्यानिर्देशो वर्गद्वयप्रदर्शनार्थः ॥१५९-१६०॥

**हिन्दी**—कानीन (कान्या-पुत्र), सहोढ, क्रीत, पौनर्भव (विधवा-पुत्र), स्वयंदत्त तथा शौद्र (शूद्रा-पुत्र) ये ६ प्रकार के पुत्र दायाद (धन के भागी) नहीं हैं किन्तु बान्धव (तिलोदकादि देने के अधिकारी हैं) ॥१६०॥

**औरस पुत्र से क्षेत्रजादि पुत्रों की हीनता—**

**यादृशं फलमाप्नोति कुप्लवैः सन्तरं जलम् ।**
**तादृशं फलमाप्नोति कुपुत्रैः सन्तरंस्तमः ॥१६१॥**

**भाष्य**—क्षेत्रजादीनामौरसेन सहोपदेशात्तुल्यत्वाशङ्का । तन्निषेधार्थमिदम् । न तुल्यमौरसेनोपकारं कर्तुं शक्ताः **कुपुत्राः** क्षेत्रजादयः ।

असत्यपि विशेषश्रवणे प्रकृतत्वादेवं व्याख्यानयन्ति ।

अन्ये तु कुपुत्राननियुक्तासुतान्मन्यन्ते ।

एतदुक्तं भवति । नैतेषु सत्सु पुत्रवानहमिति कृतिनमात्मानं मन्यन्ते । किं तर्ह्यौरसोत्पादने पुनरपि यत्नवता भवितव्यम् ।

**तमः** पारलौकिकं दुष्कृतकर्मजं दुःखं ऋणानपाकरणनिमित्तं "सप्रजया पितृभ्य" इति ॥१६१॥

**हिन्दी**—तृण आदि की बनी हुई दूषित नाव से पानी को पार करता हुआ मनुष्य जैसा फल पाता है वैसा ही फल (क्षेत्रज आदि) कुपुत्रो के द्वारा अन्धकार (रूप पारलौकिक दुःख) को पार करता हुआ पाता है (अतएव क्षेत्रजादि पुत्र औरस पुत्र के समान सम्पूर्ण कार्य करने में समर्थ नहीं होते; बल्कि पारलौकिक दुःख को पार करने में औरस पुत्र ही समर्थ होता है) ॥१६१॥

**औरस तथा क्षेत्रज पुत्र के विभाग का निर्णय—**

**यद्येकरिक्थिनौ स्यातामौरसक्षेत्रजौ सुतौ ।**
**यस्य यत्पैतृकं रिक्थं स तद्गृह्णीत नेतरः ॥१६२॥**

**भाष्य**—क्लीबस्य प्रागुपात्ते क्षेत्रजे 'यस्तल्पजः प्रमीतस्य व्याधितस्य वे'ति, पश्चा-

दौषधे कथञ्चित् क्लीबत्वनिवृत्तौ सम्भवति, तदीयमेवासौ रिक्थं लभेतेति।

जनयितुर्यदि नाम पितृव्यपदेशः स्यादपि जननहेतुकः, तस्मादपि पुत्रः सुतोयमुपचारात्क्षेत्रज इत्युक्तः। तत्रौरसेन पितृधने गृहीते। कथञ्चित् जनयितुः अन्यदपत्यन्नोत्पादितं भवतीति। न च 'परा'यत्तमेव प्रीत्यादिना धनं कृतं न चास्य सपिण्डाः सन्ति। अस्यामवस्थयां यद्यस्य पित्र्यमुपपद्यते एतदेव लिङ्गम्। अनियुक्तासुतादयोऽसत्सु सपिण्डेषु जनयितु रिक्थहरा भवन्तीति।

अन्ये तु व्याचक्षते। सति दायादे समुत्पन्नः क्षेत्रजः स जनयितुर्लभते रिक्थं, न क्षेत्रिकात्, सत्यौरसे। उक्तश्च तस्य सत्यौरसे भागः "औरसक्षेत्रजौ पुत्रौ पितू रिक्थस्य भागिनौ" इति। "षष्ठं तु क्षेत्रजस्यांशम्" इति।

**एकरिक्थिनौ** एकहस्तस्थधनौ यथा च तौ भवतस्तथा दर्शयति ॥१६२॥

**हिन्दी**—यदि एक व्यक्ति के धन के अधिकारी औरस तथा क्षेत्रज—दोनों ही—पुत्र हों तो वह धन जिसके पिता का है, वही अर्थात् औरस पुत्र ही ग्रहण करे दूसरा अर्थात् क्षेत्रज पुत्र नहीं ॥१६२॥

**विमर्श**—'पुत्रहीन देवर या सपिण्ड द्वारा नियोगपूर्वक (९।५९-६१) उत्पन्न पुत्र दोनों (अपने उत्पादक पिता तथा जिसकी स्त्री से उत्पन्न हुआ है, उस पिता) के धन पाने तथा उन दोनों को पिण्डदान करने का अधिकारी होता है' इस याज्ञवल्क्य स्मृति के वचनानुसार उक्त दोनों पुत्र को पिता के धन का अधिकार प्राप्त करने का विधान होने से यह वचन कहा गया है। आगे (९।१५४) 'क्षेत्रज पुत्र के लिए औरस पुत्र पिता के धन का षष्ठांश देवे' यह वचन बहुपुत्रविषयक होने से प्रकृत वचन (९।१६२) से विरुद्ध नहीं पड़ता। पूर्वोक्त याज्ञवल्क्य स्मृति का वचन तो पिता के औरस पुत्र नहीं होने पर व्यवस्थापक है। मेधातिथि तथा गोविन्दराज की 'औरस तथा अनियुक्ता-पुत्र के विषय में यह वचन कहा गया है' ऐसी व्याख्या—अनियुक्ता–पुत्र के अक्षेत्रज होने से पहले 'अनियुक्तासुतश्च.......' (९।१४३) उसके धनसंग्रह करने का निषेध करने से और 'एक धन के अधिकारी हों' एतदर्थक 'यद्येकरिक्थिनौ' (९।१६२) का अन्वय नहीं होने से ठीक नहीं है।

**क्षेत्रज पुत्र के बाद औरस पुत्र के उत्पन्न होने पर विभाग—**

**एक एवौरसः पुत्रः पित्र्यस्य वसुनः प्रभुः।**
**शेषाणामानृशंस्यार्थं प्रदद्यात्तु प्रजीवनम् ॥१६३॥**

**भाष्य**—सत्यौरसे क्षेत्रजादयः सर्वेऽदायादाः **प्रजीवन**मौरसाल्लभेरन्।

**आनृशंस्य**मपापम्। अददत्पापमाप्नोति ॥१६३॥

**हिन्दी**—केवल औरस पुत्र ही पिता के धनका स्वामी होता है, शेष (क्षेत्रज पुत्र को छोड़कर बाकी दत्तक आदि) पुत्रों को दोषनिवृत्ति के लिए भोजन-वस्त्र आदि (खोरिश के रूप में) देना चाहिये ॥१६३॥

**षष्ठं तु क्षेत्रजस्यांशं प्रदद्यात्पैतृकाद्धनात् ।**
**औरसो विभजन्दायं पित्र्यं पञ्चममेव वा ॥१६४॥**

**भाष्य**—क्रीतादिपुत्रवत्प्रजीवनमात्रे प्राप्ते क्षेत्रजस्य भागविकल्पोऽयमुच्यते । स च गुणापेक्षः ॥१६४॥

**हिन्दी**—पिता के धन में से विभाजन (बँटवारा) करता हुआ औरस पुत्र, क्षेत्रज पुत्र का षष्ठांश या पञ्चमांस दे देवे ॥१६४॥

**विमर्श**—पञ्चमांश तथा षष्ठांश का विकल्प दत्तकादि पुत्रों के गुणी तथा गुणहीन होने का क्रम से जानना चाहिये ।

**औरसक्षेत्रजौ पुत्रौ पितृरिक्थस्य भागिनौ ।**
**दशापरे तु क्रमशो गोत्ररिक्थांशभागिनः ॥१६५॥**

**भाष्य**—आद्योऽयं श्लोकः पूर्वोक्तविध्यनुवाद एव न पुनर्विध्यन्तरम् । औरसेन साम्यं क्षेत्रजस्य नेष्यते ।

**गोत्र**भागिनो **रिक्थांशभागिन**श्च । रिक्थांशः प्रजीवनसंमित इत्युक्तः । दत्तके च क्षेत्रजवत् । स्मृत्यन्तरमुदाहरन्ति ।

**क्रमशः** । औरसक्षेत्रजौ युगपद्भागहरावन्येषां तु पूर्वाभाव उत्तरस्य भागहरत्वम् ।

"यद्येषां षट् दायादाः षडदायादा इति, वर्गद्वयप्रतिभागेन दायादादायादयोरमयो रिक्थवचनमुपपन्नम् ।"

सत्यौरसेऽदायादा इति । आद्याः षण्महोपकारा इतरे षट् न्यूना इति । आद्य औरसादन्ये समानफलाः । एवमुत्तरे षट् ततो न्यूनाः । अवान्तरापेक्षया तुल्या एव । न पूर्वोत्तरपठितानां भेदोऽस्ति ॥१६५॥

**हिन्दी**—(बारह प्रकार (९।१५९-१६०) के पुत्रों में से) केवल औरस तथा क्षेत्रज-ये दो ही पुत्र पिता के धन के भागी होते हैं, शेष दस प्रकार के पुत्र तो क्रमशः गोत्र के समान पितृधन के भागी होते हैं ॥१६५॥

**बारह प्रकार के पुत्रों में 'औरस' पुत्र का लक्षण—**

**स्वक्षेत्रे संस्कृतायां तु स्वयमुत्पादयेद्धि यम् ।**
**तमौरसं विजानीयात्पुत्रं प्राथमकल्पिकम् ॥१६६॥**

आत्मीयवचनः स्वशब्दो न समानजातीयतामाह। एतेन स्वयं **संस्कृतायां** जात औरस इतरथाऽसंस्कृतायां निवृत्तिपरः संस्कृतशब्दः सम्भाव्यते। ततश्चान्येन संस्कृतायामन्य औरसः स्यात्। उक्तार्थे च स्वशब्दे क्षत्रियादिपुत्रा आप्यौरसा भवन्ति। न हि तेषामन्यत्पुत्रलक्षणमस्ति।

अन्ये तु **प्राथमकल्पिक**मौरसविशेषणं मन्वानाः क्षत्रियापुत्रानौरसानसम्पूर्णलक्षणान्मन्यन्ते।

एवं तु व्याख्याने यथा **स्वक्षेत्रे संस्कृताया**मसम्पूर्णलक्षण औरसस्तच्च स्वेऽसंस्कृतायां प्राप्नोति। किं पुनः क्षत्रियादीनामौरसत्वेन। पुत्रास्तावद्भवन्ति परिमितांशभाजश्च।

अथोच्यते "असत्यौरसक्षेत्रजादिलक्षणे द्वादशसंख्यानियमात्कथं पुत्रत्वमिति"।

अत्रोच्यते। किं लक्षणेन। लोकतो व्यवहारप्रसिद्धेः। तथाहि यो यतो जातः स तस्य पुत्र इति लौकिका व्यवहरन्ति। तथा चाजनके कश्चित्पितृव्यवहारं कुर्वन्नन्येनेति बोध्यते नैष ते पिता न हि त्वमनेन जात इति। अन्वयव्यतिरेकाभ्यां जनकः पिता जन्यश्च पुत्र इत्येतदवगम्यते।

विशेषव्यपदेशार्थस्तु लक्षणारम्भः। यत्तु क्षेत्रजादेरजनके वा पुत्रत्वमिति, तत्कार्यनिबन्धनमपुत्रास्यापि कार्यविधानात्पुत्रत्वम्।

पुत्रत्वस्य तन्निषेधान्न जातत्वमिति। तथा चैते प्रतिनिधय उच्यन्ते। तैरत्रायम्। जन्मनिबन्धे हि पुत्रत्वे औरसपुनर्भवनियुक्तासुतानां विशेषो न स्यात्। जन्मनस्तुल्यत्वात्। किञ्च पुत्रकार्यकारणान्नैव कश्चिदपुत्रः स्यात्। यस्तु लौकिको व्यवहारः, असौ जनकेऽपि पितृव्यवहारदर्शनादव्यभिचारी।

तेन सत्यपि प्रयोगे इन्द्रादिशब्दवल्लोकतोऽर्थातिशयाच्छास्त्रे चोत्पत्तिविधानाद्भार्यादिव्यवहारवत् पुत्रव्यवहारोऽवगन्तव्यः।

"तत्र च यदौरसस्य प्राथमकल्पिकत्ववचनं तत्र व्यवहारोऽवगन्तव्यः। न व्यवहारे किं तर्ह्युपकारेऽपि। पितुरुपकारेण दृष्टं यथौरसो भूयांसं शक्नोत्युपकर्तुमिति **प्राथमकल्पिकमिति** पदं ज्ञापयति। उपकारापचयाभिप्रायाश्च प्रतिनिधिव्यवहारः। न ह्येषां प्रतिनिधिता सम्भवति प्रारब्धस्य कर्मणोऽङ्गोपचारप्रतिनिधेः। न च पुत्रः कर्मांगं, अपत्योत्पादनकर्मणो गुणकर्मत्वात्। तेन सत्येव क्षेत्रजादीनां पुत्रत्वे प्रतिनिधित्ववचनमौरसत्वप्रशंसार्थम्। यथा-'ऽपशवो वाऽन्ये गोऽश्वेभ्यः पशवो गोऽश्वा इति' पशूनामपशुत्ववचनं गवाश्वानां प्रशंसितुम्।

यथा च यो यदीयाद्बीजाज्जातः स तस्य न पुत्र इति, तथा च दर्शितं महाभारते। द्वैपायनाज्जाताः पाण्डुधृतराष्ट्रविदुरादयो नैते व्यासपुत्रा इति व्यपदिश्यन्ते।

यथा च सप्रयोजनं चत्रियादिपुत्राणामौरसत्वं तथोपपादितम्। पुत्रिकापुत्रस्य पुत्रत्वे द्वादशसंख्यातिरेक आप्नोति।

भवतु को दोषः। त्रयोदशोऽयं पुत्रोऽस्तु। औरसेन तुल्यफलत्वात् तदग्रहणम्। तत्साम्याच्च। तथा च स्मृत्यन्तरं "तत्समः पुत्रिकासुतः" इति (याज्ञवल्क्य २।१२८)॥१६६॥

**हिन्दी**—विधिपूर्वक विवाहित समान जातिवाली स्त्री में पुरुष स्वयं जिस पुत्र को उत्पन्न करता है, उसे मुख्य (सब प्रकार के पुत्रों में प्रधान) 'औरस' पुत्र जानना चाहिये।

**'क्षेत्रज' पुत्र का लक्षण—**

**यस्तल्पजः प्रमीतस्य क्लीबस्य व्याधितस्य वा।**
**स्वधर्मेण नियुक्तायां स पुत्रः क्षेत्रजः स्मृतः॥१६७॥**

**भाष्य—व्याधितस्या**प्रतीकारराजयक्ष्मादिव्याधितस्य।

अवशिष्टं स्पष्टम्॥१६७॥

**हिन्दी**—मरे हुए, रोगी अथवा नपुंसक पुरुष की स्त्री में 'नियोग विधि' (९।५९-६२) से उत्पन्न पुत्र 'क्षेत्रज' कहा गया है॥१६७॥

**'दत्तक' पुत्र का लक्षण—**

**माता पिता वा दद्यातां यमद्भिः पुत्रमापदि।**
**सदृशं प्रीतिसंयुक्तं स ज्ञेयो दत्रिमः सुतः॥१६८॥**

**भाष्य**—'च' शब्दः पठितुं युक्तो "माता पिता चेति"। न ह्युभयोरपत्यमन्यतरानिच्छायां दातुं युक्तम्।

अथापि वाशब्दः पठ्यते। तथा चोक्तम् "माता पिता वा दद्यात्, तयोरपि पिता श्रेयान्" इति कार्यान्तरविनियोगविषयमेतत्।

ननु सत्वापत्तौ सानुमापीदृशं दशान्तु पितरि पुत्रं प्रति दातृत्वं नास्ति। सत्यपि तूत्तरवचने अभावो बीजिनो नास्ति वियोगे विशेषविषयत्वात्सदृशेत्युक्तम्। आह च वसिष्ठः—"न स्त्री पुत्रं दद्यात्प्रतिगृह्णीयाच्च" (अ० १५, सू० १) इति।

**सदृशं न** जातितः। किं तर्हि, कुलानुरूपैर्गुणैः। क्षत्रियादिरपि ब्राह्मणास्य दत्तको युज्यते।

**प्रीति**ग्रहणं लोभादिना प्रतिषेधार्थम्॥१६८॥

**हिन्दी**—माता या पिता (ग्रहण करनेवाले) समान जातिवाले जिस पुत्र को (पुत्र के अभावरूप) आपत्तिकाल में प्रेमपूर्वक (भय या लोभ से नहीं) जल के साथ अर्थात् सङ्कल्प

कर देते हैं, उसे 'दत्त्रिम' (दत्तक, दत्त) पुत्र जानना चाहिये ॥१६८॥

**'कृत्रिम' पुत्र का लक्षण—**

**सदृशं तु प्रकुर्याद्यं गुणदोषविचक्षणम् ।**
**पुत्रं पुत्रगुणैर्युक्तं स विज्ञेयश्च कृत्रिमः ॥१६९॥**

**भाष्य**—अत्रापि **सदृशो** गुणत एव विज्ञेयः ।

ये तु 'सदृशं' सवर्णं व्याचक्षते, तेषां 'सजातीय' इति एष पाठो युक्तो यद्ययमर्थोऽभिप्रेतः । न तु जात्या सादृश्यमपि तूक्तमेव ।

**गुणदोषविचक्षणम्** । केचिदाहुः—'तावन्न क्रियते यावन्न प्राप्तव्यवहारः, न ह्यसौ गुणदोषान् जानाति । तदा त्वेवं जानाति येनाहं जातो येन च सम्प्रति पुत्रतया भरणं मे क्रियते तस्याप्यहं पुत्र'इत्यभ्युपगतपुत्राभावात्तथैव ग्रहीतव्योऽपि त्वन्यतरत्वे विशेषो नास्ति ॥१६९॥

**हिन्दी**—मनुष्य, गुण तथा दोष (समान जातिवाले माता-पिता के श्राद्ध आदि पारलौकिक क्रिया करना गुण तथा नहीं करना दोष) को जाननेवाले एवं (माता-पिता आदि की) सेवा आदि कार्य से युक्त समान जातिवाले जिस पुत्र को अपना पुत्र मान लेता है, वह 'कृत्रिम' पुत्र कहा जाता है ॥१६९॥

**'गूढ' पुत्र का लक्षण—**

**उत्पद्यते गृहे यस्तु न च ज्ञायेत कस्य सः ।**
**स गृहे गूढ उत्पन्नस्तस्य स्याद्यस्य तल्पजः ॥१७०॥**

**भाष्य**—**न च ज्ञायेत** माता यद्युद्भ्रान्ता बहुशो गता वा तदा न ज्ञायते का पुनस्तस्य जातिर्यतः पूर्वैरुक्तं 'अविज्ञातबीजिनो मातृतः' ।

एतच्च यत्र हीनजातीयपुरुषशङ्का नास्ति । तदाशङ्कायां हि प्रतिलोमसम्भवः । प्रतिलोमत्वान्न क्वचित्पुत्रकार्याधिकारिणः ॥१७०॥

**हिन्दी**—जिसके घर में स्त्री को पुत्र उत्पन्न हो तथा 'यह पुत्र समान जातिवाला है' ऐसा ज्ञात होते हुए भी 'किससे उत्पन्न हुआ है?' यह मालूम नहीं हो; इस प्रकार गुप्त रूप से घर में उत्पन्न वह पुत्र जिस स्त्री से उत्पन्न होता है उसी के पतिका 'गूढ' पुत्र कहा जाता है ॥१७०॥

**'अपविद्ध' पुत्र का लक्षण—**

**मातापितृभ्यामुत्सृष्टं तयोरन्यतरेण वा ।**
**यं पुत्रं परिगृह्णीयादपविद्धः स उच्यते ॥१७१॥**

**भाष्य**—बहुप्रजातया भरणासमर्थेनात्यन्तदुर्गत्या केनचिद्वा दोषयोगेन मातापितृभक्तिहीनत्वादिना। न पुन: प्रत्यक्षत्वेन, तस्य न क्वचिदेव पुत्रकार्येऽधिकार इति दर्शितं अन्यत्र। तथैवमप्यन्यतरेणोत्सर्ग:।

'परिग्रह:' पुत्रबुद्ध्या, न तु तज्जीवितेच्छया च ॥१७१॥

**हिन्दी**—माता-पिता (दोनों) या माता या पिता (किसी एक) द्वारा त्यक्त जिस पुत्र को मनुष्य स्वीकार कर लेता है, वह 'अविविद्ध' पुत्र कहा जाता है ॥१७१॥

**'कानीन' पुत्र का लक्षण—**

**पितृवेश्मनि कन्या तु यं पुत्रं जनयेद्रह:।**
**कानीनं वदेन्नाम्ना वोढु: कन्यासमुद्भवम् ॥१७२॥**

**भाष्य**—अयं श्लोक: प्राक् व्याख्यात:। स्वयंदत्तकृत्रिमापविद्धेषु अस्य च भागकल्पना प्राक् निरूपिता। प्रतिग्रहभूमिनिषेधश्च सत्यन्यस्मिन्धने न तावत् ॥१७२॥

**हिन्दी**—पितृ-गृह में रहती हुई कन्या (अविवाहित पुत्री) गुप्तरूप से जिस पुत्र को उत्पन्न करती है, उसे 'कानीन' पुत्र कहते हैं, तथा वह पुत्र कन्या के साथ विवाह करनेवाले पति का होता है ॥१७२॥

**'सहोढ' पुत्र का लक्षण—**

**या गर्भिणी संस्क्रियते ज्ञाताऽज्ञातापि वा सती।**
**वोढु: स गर्भो भवति सहोढ इति चोच्यते ॥१७३॥**

**हिन्दी**—ज्ञातावस्था (जानकारी) में या अज्ञातावस्था (अजानकारी) में जिस गर्भिणी कन्या का विवाह किया जाता है, उस गर्भ से उत्पन्न पुत्र विवाहकर्त्ता पति का होता है तथा उस पुत्र को 'सहोढ' पुत्र कहते हैं ॥१७३॥

**'क्रीत' पुत्र का लक्षण—**

**क्रीणीयाद्यस्त्वपत्यार्थं मातापित्रोर्यमन्तिकात्।**
**स क्रीतक: सुतस्तस्य सदृशोऽसदृशोऽपि वा ॥१७४॥**

**हिन्दी**—माता-पिता को मूल्य देकर समान जातिवाले या असमान जातिवाले जिस पुत्र को अपना पुत्र बनाने के लिए मनुष्य खरीदता है, खरीदे हुए पुत्र को 'क्रित' पुत्र कहते हैं ॥१७४॥

**'पौनर्भव' पुत्र का लक्षण—**

**या पत्या वा परित्यक्ता विधवा वा स्वयेच्छया।**
**उत्पादयेत्पुनर्भूत्वा स पौनर्भव उच्यते ॥१७५॥**

**हिन्दी**—पति से छोड़ी गयी या विधवा स्त्री अपनी इच्छा से दूसरे को पति बनाकर जिस पुत्र को उत्पन्न करती है, उसे 'पौनर्भव' पुत्र कहते हैं ॥१७५॥

**'पुनर्भू' स्त्री का लक्षण—**

**सा चेदक्षतयोनिः स्याद्गतप्रत्यागताऽपि वा ।**
**पौनर्भवेन भर्त्रा सा पुनः संस्कारमर्हति ।।१७६।।**

**हिन्दी**—यदि अक्षतयोनि वह स्त्री दूसरे पति के पास जावे और द्वितीय पति विवाह कर ले, अथवा कुमारावस्थावाले पति को छोड़कर दूसरे पति के पास जाकर पुनः प्रथम पति के पास जाने पर स्त्री के साथ वह प्रथम कुमार पति विवाह कर ले; तो वह उसकी 'पुनर्भू' स्त्री कहलाती है ॥१७६॥

**'स्वयंदत्त' पुत्र का लक्षण—**

**मातापितृविहीनो यस्त्यक्तो वा स्यादकारणात् ।**
**आत्मानमर्पयेद्यस्मै स्वयंदत्तस्तु स स्मृतः ।।१७७।।**

**हिन्दी**—माता-पिता से हीन अथवा उनसे निष्कारण त्यक्त (छोड़ा गया) पुत्र जिस पुरुष के लिए (पुत्ररूप होकर) अपने को समर्पण कर दे, वह उस पुरुष का 'स्वयंदत्त' पुत्र कहलाता है ॥१७७॥

**'पाराशव' पुत्र का लक्षण—**

**यं ब्राह्मणस्तु शूद्रायां कामादुत्पादयेत्सुतम् ।**
**स पारयन्नेव शवस्तस्मात्पारशवः स्मृतः ।।१७८।।**

**भाष्य—कामादि**त्यनुवादः "कामतस्तु प्रवृत्तानाम्" इत्यस्य ।

**पारयन्** पिण्डदानादिना उपकुर्वन्नपि **शव**तुल्यः । अनुपकारकः । असम्पूर्णोपकार-कत्वात् ॥१७३-१७८॥

**हिन्दी**—ब्राह्मण स्व-विवाहिता शूद्रा में जिस पुत्र को उत्पन्न करता है, वह जीता हुआ भी मरे हुये के समान होने से 'पाराशव' पुत्र कहलाता है ॥१७८॥

**दासीपुत्र का समान भाग—**

**दास्यां वा दासदास्यां वा यः शूद्रस्य सुतो भवेत् ।**
**सोऽनुज्ञातो हरेदंशमिति धर्मो व्यवस्थितः ।।१७९।।**

**भाष्य**—शूद्रस्यानूढायामनियुक्तायामपि जातः **सुत** एव । एवं यद्यपि दासस्य दासी-त्यर्थेऽपि वचनात्तस्यां जातो न दासस्य दासस्वामिनः ।

**सोऽनुज्ञातः** पित्रा । सममंशमौरसेन **हरेत्** । जीवितभागे क्रियमाणे, अन्यथा वा

यदि ब्रूयादेष वः समांश इति।

यदा तु पितानानुजानाति, तत्स्मृत्यन्तरे पठितं—"जातोऽपि दास्यां शूद्रेण कामतोंऽशहरो भवेत्," (याज्ञवल्क्य २।१३३)। 'कामतो' यावन्तमंशं पिताऽनुजानाति। "मृते पितरि कुर्युस्तं भ्रातरस्त्वर्धभागिकम्" (याज्ञवल्क्य २।१३४)। तं कुर्युः स्वांशापेक्षया, आत्मनो द्वौ द्वौ परिगृह्णीयुर्भागौ तस्यैकं दद्युः। "अभ्रातृको हरेत्सर्वं दुहितृणां सुतादृते" (याज्ञवल्क्य २।१३४)। असत्स्वौरसेषु सर्वं रिक्थं स एव हरेद्यदि दौहित्रो न स्यात्। सति तस्मिन्नौरसवत्कल्पना दौहित्रस्य, अन्यस्याश्रुतत्वात्, तस्य च प्रकृतत्वेन बुद्धौ सन्निवेशात्।

ब्राह्मणादीनां तु दासीसुताः प्रजीवनमात्रभाजो न रिक्थभाज इति स्थितिः ॥१७९॥

**हिन्दी**—दासी (८।४१५) में, दासी की दासी में जो पुत्र शूद्र से उत्पन्न होता है, वह पिता से 'तुम भी विवाहित स्त्री के पुत्रों के बराबर धन का भाग (हिस्सा) लो' इस प्रकार आज्ञा पाकर (पितृ-धन का) बराबर भाग लेनेवाला होता है, ऐसी धर्म की व्यवस्था है ॥१७९॥

**'क्षेत्रज' आदि पुत्र, पुत्र के प्रतिनिधि—**

**क्षेत्रजादीन्सुतानेतानेकादश यथोदितान्।**
**पुत्रप्रतिनिधीनाहुः क्रियालोपान्मनीषिणः ॥१८०॥**

**भाष्य**—मुख्याभावे 'प्रतिनिधिः'। अतोऽसत्यौरस एते कर्तव्या इत्युक्तं भवति।

एतेषां स्मृत्यन्तरेऽन्यादृशः क्रम उक्तः। यथा गूढोत्पन्नः कैश्चित्पञ्चमोऽपरैः षष्ठ इति। तत्र पाठक्रमो नात्राङ्गमत एवानियमपाठात्। प्रयोजनं चोत्तरत्रानङ्गत्वे दर्शयिष्यामः।

**क्रियालोपा**द्धेतोः क्रियते'ऽपत्यमुत्पादयितव्यमि'त्यस्य विधिलोपो माभूदिति। नित्यो ह्ययं विधिः। स यथाकथञ्चिद्गृहस्थेन सम्पाद्यः। तत्र मुख्यः कल्प औरसः। तद-सम्पत्तावेतेऽनुकल्पा आश्रयितव्याः ॥१८०॥

**हिन्दी**—इन 'क्षेत्रज' आदि ('औरस' पुत्र को छोड़कर शेष (९।१६९-१७८) ग्यारह प्रकार के पुत्रों का 'श्राद्ध आदि क्रिया का अभाव न हो' इसलिए मुनियों ने पुत्र ('औरस' पुत्र) का प्रतिनिधि कहा है ॥१८०॥

**'औरस' पुत्र के रहने का 'दत्तक' आदि का निषेध—**

**य एतेऽभिहिताः पुत्राः प्रसङ्गादन्यबीजजाः।**
**यस्य ते बीजतो जातास्तस्य ते नेतरस्य तु ॥१८१॥**

**भाष्य**—पूवोक्तस्याभावे विधिप्रतिषेधोऽयमिति व्याचक्षते। **य एते** औरसाभावे

प्रतिनिधयः कर्तव्यतया उक्तास्ते न कर्तव्याः। यतस्तेऽ**न्यबीजजातास्तस्यैव ते** पुत्रा **नेतरस्य**। ये क्रियन्ते तस्य ते न भवन्तीत्यर्थः।

अतश्च पूर्वेण विधिरनेन प्रतिषेध इति विकल्पः। स च व्यवस्थितो रिक्थग्रहणे। कानीनसहोढपुनर्भवगूढोत्पन्ना न रिक्थभाजः। दत्तकादयस्तु रिक्थभाजः असत्यौरसे। कानीनादयश्चासत्यप्यौरसे न पितृधनहराः, ग्रासाच्छादनभाजः केवलं सत्यसति चौरसे। यत उक्तं—

''सर्वेषामपि च न्याय्यं दातुं शक्त्या मनीषिणा। ग्रासाच्छादनमत्यन्तं पतितो ह्यददद्भवेत्'' (९।२०२)॥१८१॥

**हिन्दी**—('औरस' पुत्र के वर्णन के) प्रसङ्ग में 'दूसरे के वीर्य से उत्पन्न जो ये (क्षेत्रज आदि पुत्र ९।१५९-१७८) कहे गये हैं, वे जिसके वीर्य से उत्पन्न होते हैं। उसी के हैं, दूसरे (क्षेत्रिक के) नहीं; (अतः 'औरस' पुत्र (९।१५८) तथा 'पुत्रिका' (९।१२) के विद्यमान रहने पर उस क्षेत्रजादि पुत्रों को नहीं करना चाहिये)॥

### एक भाई के पुत्र से सब भाइयों का पुत्रवान् होना—

**भ्रातॄणामेकजातानामेकश्चेत्पुत्रवान्भवेत्।**
**सर्वांस्तांस्तेन पुत्रेण पुत्रिणो मनुरब्रवीत्॥१८२॥**

**हिन्दी**—एक माता तथा पिता अर्थात् सहोदर भाइयों में से यदि एक भाई को पुत्र हो तो उसी से (पुत्रहीन भी) अन्य सभी भाई पुत्रवान् होते हैं ऐसा मनु ने कहा है॥१८२॥

**विमर्श**—किसी एक भाई के उत्पन्न पुत्र से सब भाइयों को पुत्रवान् होने से अन्य भाइयों को दूसरे प्रकार के पुत्र प्रतिनिधियों (दत्तक, क्षेत्रज आदि पुत्रों) को नहीं करना चाहिये; क्योंकि वही भ्रातृ-पुत्र सब भाइयों के लिए श्राद्धादि करने वाला तथा उनके धन का अधिकारी होता है।

### एक पत्नी के पुत्र से अन्य पत्तियों का पुत्रवती होना—

**सर्वासामेकपत्नीनामेका चेत्पुत्रिणी भवेत्।**
**सर्वास्तास्तेन पुत्रेण ग्राह पुत्रवतीर्मनुः॥१८३॥**

**हिन्दी**—एक पतिवाली स्त्रियों में से यदि एक स्त्री को पुत्र उत्पन्न हो जाय तो (पुत्रहीन शेष भी सब स्त्रियाँ) उसी पुत्र से पुत्रवती होती है, ऐसा मनु ने कहा है॥१८३॥

**विशेष**—पूर्व (९।१८८) वचने के समान ही एक पत्नी के पुत्र से अन्यान्य पत्नियों के पुत्रवती होने से शेष पुत्रहीना पत्नियों को दत्तक आदि पुत्र को नहीं ग्रहण करना चाहिये, क्योंकि वही एक सपत्नी-पुत्र सब का श्राद्धकर्त्ता तथा धन-ग्रहीता होता है।

**श्रेष्ठ क्रम से पुत्रों का पितृ-धन का भागी होना—**

**श्रेयसः श्रेयसोऽलाभे पापीयान्रिक्थमर्हति ।**
**बहवश्चेत्तु सदृशाः सर्वे रिक्थस्य भागिनः ।।१८४।।**

**हिन्दी**—(पूर्वोक्त ९।१४९-१६०) बारह प्रकार के पुत्रों में से उत्तम-उत्तम पुत्र के अभाव में हीन-हीन पुत्र (पिता के) धन का भागी होता है और सबके समान गुणी होने पर समान धन पाने के अधिकारी होते हैं ।।१८४।।

**विमर्श**—पहले (९।१५९-१६०) कहे गये बारह प्रकार के पुत्रों में से पूर्व-पूर्व पुत्र श्रेष्ठ होता है। अतः इस वचनानुसार 'औरस' पुत्र के अभाव में 'क्षेत्रज' पुत्र, उसके अभाव में 'दत्तक' पुत्र (इसी क्रम से आगे भी जानना चाहिये) पिता के धन का भागी होता है । समान गुण होने पर सभी समान भाग प्राप्त करते हैं और 'औरस' आदि पूर्व-पूर्व पुत्र विद्यमान हों तो ये ही पितृधन पाते तथा अन्यान्य क्षेत्रादि पुत्रों का पालन-पोषण करते हैं । इस प्रकार 'क्षेत्रज' आदि पुत्र के विद्यमान रहने पर 'पौनर्भव' तथा शूद्रापुत्र (९।१७५-१७६) पितृधन के भागी नहीं होते । समान गुण होने पर सब पुत्र पितृ-धन में भाग पाते हैं ।

**क्षेत्रज आदि पुत्रों को पिता के धन का भागी होना—**

**न भ्रातरो न पितरः पुत्रा रिक्थहराः पितुः ।**
**पिता हरेदपुत्रस्य रिक्थं भ्रातर एव च ।।१८५।।**

**हिन्दी**—(पिता के) धन पाने का अधिकारी सहोदर भाई या पिता नहीं होते; किन्तु 'औरस' पुत्र (९।१६६) के अभाव में 'क्षेत्रज' आदि पुत्र (९।१६६-१७६) ही पिता के धन पाने का अधिकारी होता है पुत्र (मुख्य पुत्र तथा स्त्री और कन्या) से हीन पुरुष के धन का भागी पिता या भाई होते हैं ।।१८५।।

**क्षेत्रजादि पुत्रों को पितामह के धन का भागी होना—**

**त्रयाणामुदकं कार्यं त्रिषु पिण्डः प्रवर्तते ।**
**चतुर्थः सम्प्रदातेषा पञ्चमो नोपपद्यते ।।१८६।।**

**हिन्दी**—तीन (पिता, पितामह और प्रपितामह) का उदक (तर्पण, तिलाञ्जलिदान) करना चाहिये और तीन का ही पिण्डदान (श्राद्ध) होता है; चौथा इनको देनेवाला होता है, इनके साथ पाँचवें किसी का कोई सम्बन्ध नहीं होता ।।१८६।।

**विमर्श**—इसी कारण पुत्रहीन पितामह तथा प्रपितामह के धन का अधिकारी 'क्षेत्रज' आदि (९।१६६-१७६) ग्यारह प्रकार के गौण (अप्रधान) पुत्र भी होते हैं। 'पुत्रेण लोकाञ्जयति पौत्रेणानन्त्यमश्नुते । अथ पौत्रस्थ पुत्रेण व्रध्नस्याप्नोति विष्टपम्।।' (९।१३७)

इस वचन से पितामह प्रपितामाह के धन के भागी होने का विधान पौत्र-प्रपौत्र पहले कर ही चुके हैं, इस वचन से गौण (क्षेत्रज आदि) पुत्रों को पितामह आदि के धन का भागी होने का विधान किया है ।

**[असुतास्तु पितुः पत्न्यः समानांशाः प्रकीर्तिताः ।**
**पितामह्यश्च ताः सर्वा मातृकल्पाः प्रकीर्तिताः ।।४।।]**

[**हिन्दी**—पुत्रहीना पिता की स्त्रियाँ समान भागवाली कही गयी हैं तथा पितामह की स्त्रियाँ भी मातृतुल्य कही गयी हैं ।।४।।]

**सपिण्डादि का धन पाने का भागी होना—**

**अनन्तरः सपिण्डाद्यस्तस्य तस्य धनं भवेत् ।**
**अत ऊर्ध्वं सकुल्यः स्यादाचार्यः शिष्य एव वा ।।१८७।।**[1]

**हिन्दी**—सपिण्डों में निकट सम्बन्धी मृतव्यक्ति के धन का भागी (हकदार) होता है तथा इसके बाद (सपिण्ड के अभाव में) क्रमशः समानोदक (सजातीय), आचार्य तथा शिष्य मृतव्यक्ति के धन का भागी होता है ।।१८७।।

**विमर्श**—यह वचन औरस आदि सपिण्ड मात्र के विषम में मानने पर व्यर्थ होता है, अतएव स्त्री आदि को दायभाग प्राप्त होने के लिए यह वचन है । इस वचन के पूर्वार्द्ध में निकटतम सपिण्ड को मृतव्यक्ति के धन का भागी कहा गया है, उसमें पूर्व (९।१६२) वचनानुसार 'औरस' पुत्र ही मृतव्यक्ति के धन का भागी होता है, क्षेत्रज तथा गुणवान् दत्तक पुत्र पञ्चमांश या षष्ठांश धन के भागी होते हैं और कृत्रिम पुत्रों को पालन-पोषण मात्र के लिए धन दिया जाता है । औरस पुत्र (९।१६६) के अभाव में पुत्रिका या उसका पुत्र मृतव्यक्ति के धन का भागी होता है, उसके अभाव में क्रमशः क्षेत्रज आदि एकादशविध (९।१६७-१७९) पुत्र मृत पिता के धन के भागी होते हैं, उनमें भी विवाहित शूद्रा का पुत्र 'नाधिकं..........' (९।१५४) वचन के अनुसार पितृ-धन में से केवल दशमांश धन का भागी होता है, शेष धन का भागी मृत व्यक्ति का समीपवर्ती सपिण्ड होता है । तेरहवें प्रकार के पुत्र के होने पर स्त्री ही मृत पति के धन को पाने की अधिकारिणी होती है । ऐसा महर्षि याज्ञवल्क्य, बृहस्पति तथा वृद्ध मनु[2] का मत है । 'स्त्रिणां तु जीवनं दद्यात्' अर्थात् 'स्त्रियों के भरण-पोषण मात्र के लिए धन दें' यह वचन दुःशीला, अधार्मिक तथा सविकार युवावस्थावाली स्त्री के विषय में होने से विरुद्ध नहीं पड़ता है । इसी से स्त्रियों को मृतपति के धन की अधिकारिणी होने का निषेध मेधातिथि का वचन सम्बद्ध नहीं है; क्योंकि स्त्री

१. श्लोकास्यास्य व्याख्यानं कुर्वता कुल्लूकेन 'अतो यन्मेधातिथिना पत्नीनामंशभागित्वं निषिद्धमुक्तं तदसम्बद्ध'मित्यादिना श्लोकस्यास्यापि भाष्यं मेधातिथिविरचितमासीदिति सूचितम् ।

२. एतत्सर्वं 'यदाह याज्ञवल्क्य ....... लभेत च।।' इति मन्वर्थमुक्तावल्यां द्रष्टव्यम् ।

के अभाव में पुत्ररहित पुत्री, उसके अभाव में पिता तथा माता उन दोनों के अभाव में सहोदर भाई, उसके अभाव में उस (सहोदर भाई) का पुत्र मृत व्यक्ति के धन का भागी होने का आगे (९।२१७) विधान किया गया है। उनके अभाव में सन्निकट सपिण्ड धन का भागी होता है। जो व्यक्ति मृत व्यक्ति के धन का भागी होता है, वहीं उसका पिण्डदानादि-क्रिया करने वाला होता है।

**[हरेरनृत्विजो वापि न्यायवृत्ताश्च याः स्त्रियः ।।५।।]**

[**हिन्दी**—अथवा जो ऋत्विक् की स्त्रियाँ धर्मपरायण सती साध्वी हों, वे मृत व्यक्ति के धन को) ग्रहण करें ।।५।।]

**सब के अभाव में ब्राह्मण का अधिकार—**

**सर्वेषामप्यभावे तु ब्राह्मणा रिक्थभागिनः ।**
**त्रैविद्याः शुचयो दान्तास्तथा धर्मो न हीयते ।।१८८।।**

**हिन्दी**—सब (औरस पुत्र, पत्नी, सपिण्ड आदि) के अभाव में वेदत्रय (ऋग्वेद, यजुर्वेद तथा सामवेद) के पढ़नेवाले, शुद्ध (शरीर सम्बन्धी ब्राह्य शुद्धि तथा मनः सम्बन्धी आभ्यन्तर शुद्धि से युक्त), जितेन्द्रिय ब्राह्मण ही मृत व्यक्ति के धन पाने के अधिकारी होते हैं, इस प्रकार धर्म (मृत व्यक्ति के पिण्डदानादि क्रिया) की हानि नहीं होती है ।।१८८।।

**ब्राह्मणेत्तर धन का राजा अधिकारी—**

**अहार्यं ब्राह्मणद्रव्यं राज्ञा नित्यमिति स्थितिः ।**
**इतरेषां तु वर्णानां सर्वाभावे हरेन्नृपः ।।१८९।।**

**हिन्दी**—ब्राह्मण के धन को राजा कदापि (मृत ब्राह्मण के धन लेनेवाले औरस पुत्रादि के किसी के नहीं रहने पर भी) नहीं लेवे यह शास्त्र मर्यादा है। दूसरे (क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र) वर्णों के धन को सब (औरस पुत्रादि उत्तराधिकारी किसी भी व्यक्ति के नहीं रहने पर राजा ग्रहण करे ।।१८९।।

**मृत-पति का नियुक्तपुत्र अधिकारी—**

**संस्थितस्यानपत्यस्य सगोत्रात्पुत्रमाहरेत् ।**
**तत्र यद्रिक्थजातं स्यात्तत्तस्मिन्प्रतिपादयेत् ।।१९०।।**

**हिन्दी**—सन्तानहीन मृत पति की स्त्री नियोग धर्म (९।५९-६२) के द्वारा सगोत्र से पुत्र उत्पन्न करे तथा मृत पति का जो-जो धन हो, उसे उस पुत्र के लिए दे देवे ।।१९०।।

**विमर्श**—पहले (९।५९) देवर या सपिण्ड से ही नियोग धर्म द्वारा पुत्रोत्पादन करने तथा उसी के पितृ-धन का भागी होने का विधान किया है, इस वचन से सगोत्र से उत्पन्न पुत्र को भी पितृधन को पाने का अधिकारी कहा गया है।

**औरस तथा पौनर्भव पुत्रों का स्व-स्वपितृधन का अधिकार—**

**द्वौ तु यौ विवदेयातां द्वाभ्यां जातौ स्त्रिया धने ।**
**तयोर्यद्यस्य पित्र्यं स्यात्तत्स गृह्णीत नेतरः ।।१९१।।**

**हिन्दी**—दो पिताओं से उत्पन्न दो पुत्र स्त्री (माता) के धन के विषय में विवाद करे तो जो पुत्र जिस पिता से उत्पन्न हुआ है, वह पुत्र उसी (अपने ही) पिता के धन पाने का अधिकारी होता है, दूसरा पुत्र नहीं ।।१९१।।

**विमर्श**—पहले औरस तथा क्षेत्रज पुत्रों के लिए धनविभाजन का निर्णय कर चुके हैं, अब इस वचन से औरस तथा पौनर्भव पुत्रों के लिए धन विभाजन का निर्णय कहते हैं। स्त्री औरस पुत्र के उत्पन्न होने पर पति के मर जाने के बाद उस पुत्र के छोटे होने से अपने मृत पति का धन ले लेवे तथा पुनः दूसरे पति से पौनर्भवसंज्ञक दूसरा पुत्र उत्पन्न करे और उस द्वितीय पति के भी मर जाने पर उसके धन को पाने का दूसरा उत्तराधिकारी नहीं होने पर उस पति का धन ले लेवे, अनन्तर वे दोनों (औरस तथा पौनर्भव) पुत्र सयाने होकर उस माता के द्वारा लिए हुए धन को पाने के लिए विवाद करें तब वे अपने-अपने जनक पिता के धन को पाने के अधिकारी होते हैं, ऐसा निर्णय है।

**माता के धन के अधिकारी—**

**जनन्यां संस्थितायां तु समं सर्वे सहोदराः ।**
**भजेरन्मातृकं रिक्थं भगिन्यश्च सनाभयः ।।१९२।।**

**हिन्दी**—माता के मरने पर सब सहोदर भाई तथा अविवाहित सहोदरी बहनें उसके धन को बराबर भाग में पाती हैं ।।१९२।।

**विमर्श**—विवाहित सहोदरी भी बहनें मृतमाता के धन में से भाग नहीं पातीं किन्तु उसके सम्मानार्थ भाइयों का कर्त्तव्य है कि पितृधन के समान मातृधन में से अपने भाग का चतुर्थांश उनके लिए देवें।

**यास्तासां स्युर्दुहितरस्तासामपि यथार्हतः ।**
**मातामह्या धनात्किञ्चित्प्रदेयं प्रीतिपूर्वकम् ।।१९३।।**

**हिन्दी**—उन (सहोदरी) पुत्रियों की जो अविवाहित पुत्रियाँ (पोतियाँ) हों, उनके सम्मानार्थ भी नानी के धन में से कुछ भाग उनके लिए प्रेमपूर्वक देना चाहिये।

**स्त्री धन के ६ प्रकार—**

**अध्यग्न्यध्यावाहनिकं दत्तं च प्रीतिकर्मणि ।**
**भ्रातृमातृपितृप्राप्तं षड्विधं स्त्रीधनं स्मृतम् ।।१९४।।**

**हिन्दी**—(१) विवाह काल में अग्निसाक्षित्व के समय पिता आदि के द्वारा दिया गया, (२) पिता के घर से पति के घर लायी जाती हुई कन्या के लिए दिया गया, (३) प्रेम-सम्बन्धी किसी सु-अवसर पर पति आदि के द्वारा दिया गया तथा (४) भाई, (५) माता और (६) पिता के द्वारा विविध अवसरों पर दिया गया छः प्रकार का धन 'स्त्री-धन' कहलाता है ॥१९४॥

**सपुत्र-स्त्री धन के अधिकारी—**

**अन्वाधेयं च यद्दत्तं पत्या प्रीतेन चैव यत् ।**
**पत्यौ जीवति वृत्तायाः प्रजायास्तद्धनं भवेत् ।।१९५।।**

**हिन्दी**—विवाह के बाद पति कुल में या पितृ कुल में प्राप्त हुए स्त्री के धन को पाने का अधिकारी उसके पति के जीवित रहने पर भी पुत्रियों को ही होता है ॥१९५॥

**सन्तानहीना स्त्री के धन का अधिकारी—**

**ब्राह्मदैवार्षगान्धर्वप्राजापत्येषु यद्वसु ।**
**अप्रजायामतीतायां भर्तृरेव तदिष्यते ।।१९६।।**

**हिन्दी**—ब्राह्म, दैव, आर्ष, गान्धर्व और प्राजापत्य संज्ञक (क्रमशः ३।२७, २८, २९, ३० और ३२ विवाहों से प्राप्त सन्तानहीना स्त्री के पूर्वोक्त (९।१९४) छः प्रकार के धन का अधिकारी पति ही होता है ऐसा मनु आदि का मत है ॥१९६॥

**यत्त्वस्याः स्याद्धनं दत्तं विवाहेष्वासुरादिषु ।**
**अप्रजायामतीतायां मातापित्रोस्तदिष्यते ।।१९७।।**

**हिन्दी**—आसुर आदि (आसुर, राक्षस तथा पैशाच, क्रमशः ३।३१, ३३ और ३४) संज्ञक विवाहों में स्त्रि के लिए जो धन दिया गया हो, सन्तानहीन उस स्त्री के मरने पर पूर्वोक्त (९।१९४) ६ प्रकार के स्त्री-धन को पाने के अधिकारी उसके माता-पिता होते हैं ॥१९७॥

**स्त्रियान्तु यद्भवेद्वित्तं पित्रा दत्तं कथञ्चन ।**
**ब्राह्मणी तद्धरेत्कन्या तदपत्यस्य वा भवेत् ।।१९८।।**

**हिन्दी**—ब्राह्मण की अनेक जातिवाली सन्तान हीन क्षत्रियादि वर्णोंवाली स्त्रियों के मरने पर उसके पिता आदि के द्वारा दिये गये पूर्वोक्त (९।१९४) छः प्रकार के स्त्री-धन को पाने का अधिकार सजातीय या विजातीय सपत्नियों की सन्तान रहने पर भी ब्राह्मण जातीया सपत्नी की कन्या को ही होता है और उसके अभाव में उसकी (पुत्री) को अधिकार प्राप्त होता है ॥१९८॥

साधारण से स्त्रीधन करने का निषेध—

**न निर्हारं स्त्रियः कुर्युः कुटुम्बाद्बहुमध्यगात् ।**
**स्वकादपि च वित्ताद्धि स्वस्य भर्तुरनाज्ञया ।।१९९।।**

**हिन्दी**—स्त्री-भाई आदि बहुत परिवारवाले धन में से तथा अपने पति के धन में से भी पति की आज्ञा के बिना अलङ्कार आदि के लिए धन का संग्रह न करे (अतएव उक्त धन 'स्त्री-धन' नहीं होता है ।।१९९।।

स्त्री-भूषणों की अविभाज्यता—

**पत्यौ जीवति यः स्त्रीभिरलङ्कारो धृतो भवेत् ।**
**न तं भजेरन्दायादा भजमानाः पतन्ति ते ।।२००।।**

**हिन्दी**—पति के जीवित रहने पर स्त्रियाँ जिन भूषणों को पहनती हों, उनको भाई आदि हिस्सेदार न लेवें, यदि वे उन्हें लेते हैं तो वे पतित हो जाते हैं ।।२००।।

नपुंसक आदि को भाग का अनधिकार—

**अनंशौ क्लीबपतितौ जात्यन्धबधिरौ तथा ।**
**उन्मत्तजडमूकाश्च ये च केचिन्निरिन्द्रियाः ।।२०१।।**

**हिन्दी**—नपुंशक, पतित, जन्मान्ध, बहरा, पागल, जड़, गूँगा और जो किसी इन्द्रिय से शून्य (लँगड़ा, लूला आदि) हों, वे धन के भागी (हिस्सेदार) नहीं होते हैं, (किन्तु भोजन वस्त्रमात्र पाते रहने के अधिकारी होते हैं ।।२०१।।

**सर्वेषामपि तु न्याय्यं दातुं शक्त्या मनीषिणा ।**
**ग्रासाच्छादनमत्यन्तं पतितो ह्यददद्भवेत् ।।२०२।।**

**भाष्य**—**सर्वेषामपि** क्लीबादीनां च प्रकृतत्वेन दर्शितमिति । **अत्यन्तं** यावज्जीवमित्यर्थः । शरीरधारणार्थत्वाद्ग्रासाच्छादनस्य, भृत्यादेस्तदुपयोगिनः परिचारकस्यापि वेतनदानं विज्ञेयम् । न ह्यन्धादेः परिचारकमन्तरेण जीवनसम्भवः । येषां दारकरणं मतं सभार्याणां भरणं दातव्यम् । **शक्त्येति** धनानुरूपेण भोजनवस्त्रादि देयम् । **पतितं** इत्यर्थवादः ।।२०२।।

**हिन्दी**—सब (पूर्व श्लोकोक्त नपुंसक आदि) के धन को न्यायपूर्वक लेने वाला शास्त्रज्ञ विद्वान् उन (नपुंसक-पतित आदि) के लिए भोजन-वस्त्र यथाशक्ति देवे और नहीं देनेवाला पतित होता है ।।२०२।।

नपुंसकादि के क्षेत्रज पुत्र को धन-प्राप्ति का अधिकार—

**यद्यर्थिता तु दारैः स्यात्क्लीबादीनां कथञ्चन ।**
**तेषामुत्पन्नतन्तूनामपत्यं दायमर्हति ।।२०३।।**

**भाष्य**—**अर्थिता** सम्प्रयोगेच्छा रतिनिमित्तम्। तस्यां सत्यां विवहेत्। तत्रोत्पन्न-सन्तानो **नामापत्यं** पुत्रो दुहिता वा **दायं** रिक्थविभाग**मर्हति**।

दुहितुर्यावान्भागः प्रागुक्तः।

"वान्तरेतास्तु यः क्लीबस्तस्य भवत्येव मैथुनेच्छा। कुतः पुनस्तस्य तन्तूत्पत्तिः"। उक्तं च तस्य "यस्तल्पजः प्रमीतस्य क्लीबस्य व्याधितस्य" (९।१६७) इति।

रागप्रयुक्तता वाऽनेन श्लोकेन विवाहस्य दर्शिता। धर्मप्रयुक्तत्वे ह्यनधिकृतानां कर्मसु कुतस्तेषां विवाहः। उपनेयता च जात्यन्धपङ्गूनां वातरेतसः क्लीबस्य दर्शिता। उन्मत्तादयस्त्वनुपनेयाः कुतस्तेषां विवाहः।

**आदि**ग्रहणं चोक्तविषये चरितार्थम्। यदि हि आदिग्रहणसामर्थ्यात्सर्व एव गृह्येरन्पतितोऽपि गृह्येत। तच्च स्मृतिविरोधान्नेष्टम्।

अथवा कृताध्ययनानां कृतविवाहानामुन्मत्तादिरूपे समुपजाते विधिरेष विज्ञेयः।

"ननु च कृतविवाहानां 'यद्यार्थिता तु दारैरिति' नोपपद्यते"।

नैतदेवम्। कृतविवाहानां जायार्थितायाः सम्भवात्।

पूर्वैस्तु धर्म्येऽपि विवाहेऽस्य प्रयोजनं दृष्टम्। ततश्च क्लीबस्य स्मार्तेष्वधिकारात्तदर्थो विवाहोऽसत्यामप्यर्थितायां युक्त एव। जातपुत्रस्याधानात्क्लीबस्य नाधिकारः। यस्य च प्रयोजकत्वं युक्तं तद्दर्शितम्॥२०३॥

**हिन्दी**—इन नपुंसक, पतित आदि (९।२०१) को किसी प्रकार विवाह करने की इच्छा हो तो (इनके विवाह होने पर) उत्पन्न (नपुंसक की क्षेत्रज तथा पतितादि की औरस) सन्तान उनके धन पाने की अधिकारिणी होती है॥२०३॥

अविभक्त धन के अधिकारी—

**यत्किञ्चित्पितरि प्रेते धनं ज्येष्ठोऽधिगच्छति।**
**भागो यवीयसां तत्र यदि विद्यानुपालिनः॥२०४॥**

पितृक्रमागतान्मित्राद्राजामात्यपुरोहितादेर्वा क्षेत्राद्वा चिद्युक्त्याऽधिकोत्पत्तिं जनयेत्तत्सर्वेषां साधारणम्। नैव मन्तव्यं 'मयैतद्बुद्ध्या पित्रा प्रागनुपार्जितं मयैतल्लब्धं ममैवैतदिति'।

**विद्यानुपालिन** इति वचनाद्विद्याजीविनां शिल्पिकारुकप्रभृतीनामेष विधिर्वैद्यनटगायनादीनाम्॥२०४॥

**हिन्दी**—पिता के मरने के बाद यदि बड़ा भाई अपने पुरुषार्थ से धनोपार्जन करे तो उस धन में पढ़े-लिखे छोटे भाइयों का भाग होता है (मूर्खों का नहीं)॥२०४॥

**अविद्यानां तु सर्वेषामीहातश्चेद्धनं भवेत् ।**
**समस्तत्र विभागः स्यादपित्र्य इति धारणा ।।२०५।।**

**भाष्य—अविद्या** 'कृषिवाणिज्यराजोपसेवादि' तत्र ईषन्न्यूनाधिकभावो न गणयितव्यः । तत्रापि यदि केनचिदपि बह्वर्जितं तदाऽस्त्येवऽविभागता ।

ज्येष्ठस्य तु ज्येष्ठांशनिषेधार्थं वचनम् ।

**ईषदा**धिक्ये तु सर्वेषां समांशकल्पना ।

**अपित्र्य इति** हेतुवचनादनपत्यधनस्याप्येष एव विधिः ॥२०५॥

**हिन्दी**—बिना पढ़े लिखे सब भाइयों के प्रयत्न (खेती, व्यापार आदि) से यदि धन प्राप्त हो तब पितृ-धन को छोड़कर उस प्रयत्नोपार्जित धन में से ज्येष्ठ भाई का उद्धार (अतिरिक्त भाग) नहीं होता, (किन्तु पिता के धन में से ही वह उद्धार भाग होता है) ऐसा शास्त्रीय निर्णय है ॥२०५॥

**विद्यादि प्राप्त धन की अविभाज्यता—**

**विद्याधनं तु यद्यस्य तत्तस्यैव धनं भवेत् ।**
**मैत्र्यमौद्वाहिकं चैव माधुपर्किकमेव च ।।२०६।।**

**भाष्य**—'विद्यया' अध्यापनादिना शिल्पकौशलेन वा । तथा मित्रात् । अर्जितम् । **औद्वाहिकं चैव माधुपर्किक**मार्त्विज्येन । यद्यप्येतदपि विद्याधनं भवति तथापि याजनेन निमित्तेनोपादीयमानत्वाद्भेदेन व्यपदिश्यते ।

श्वसुरगृहलब्ध**मौद्वाहिकम्** । अपने उद्वाहनिमित्तेन यद्धनं लभ्यते ॥२०६॥

**हिन्दी**—विद्या से, मित्र से, विवाह में और मधुपर्क के समय पूज्यता के कारण जिसको जो धन प्राप्त हो; वह धन उसी का होता है ॥२०६॥

**विमर्श**—कात्यायन ने 'विद्याधन' के निम्नलिखित भेद कहे हैं—दूसरे से भोजन पाकर पढ़ी हुई विद्या के द्वारा उपार्जित धन; पणपूर्वक विद्या के द्वारा उपार्जित धन; शिष्य से यज्ञ में ऋत्विक् कार्य कराने से, दान से, सन्दिग्ध प्रश्न के निर्णय से उपार्जित धन, अपने ज्ञान से, वाद से तथा बहुत धन में प्राप्त हुआ धन।[1] अतएव मेधातिथि का

---

१. तदुक्तं कात्यायनेन—
'परभक्तप्रदानेन प्राप्ता विद्या यदाऽन्यतः ।
तथा प्राप्तं च विधिना विद्याप्राप्तं तदुच्यते ॥
उपन्यस्ते च यल्लब्धं विद्यया पणपूर्वकम् ।
विद्याधनं तु तद्विद्याद्विभागे न विभज्यते ॥
शिष्यादार्त्विज्यतः प्रश्नात्सन्दिग्धप्रश्ननिर्णयात् ।
विद्याधनं तु तत्प्राहुर्विभागे न विभज्यते ॥' इति । (म०मु०)

माधुपर्किक धन को ऋत्विक् कार्य कराने से प्राप्त धन कहना ठीक नहीं; क्योंकि उसकी गणना विद्याधन में ही हो जाती है।

**सशक्त भाई के भागग्रहण में उपेक्षा करने पर—**

**भ्रातॄणां यस्तु नेहेत धनं शक्तः स्वकर्मणा।**
**स निर्भाज्यः स्वकादंशात्किञ्चिद्दत्वोपजीवनम् ।।२०७।।**

**भाष्य**—ये भ्रातरः सह वसन्ति विद्यमानपितृधनाश्च कृष्यादिना व्यवहरन्ति तेषां यद्येको न व्यवहरेत्तस्येयं निर्भाज्यता पठ्यते **स निर्भाज्यः स्वकादंशादिति**। भागान्नेत्व्योऽपसारयितव्यः। **स्वाकादंशाद्यावदधिकं तदीयाद्धनाद्व्यवहारेणोत्पन्नं तत्तस्य न दातव्यं, न तु मूलधनस्य पैतृकस्य निषेधः तत्रापि न सर्वेण सर्वं निर्भाज्यं, किञ्चिदन्योपजीवनं क्लेशफलमात्मनो गृहीत्वा शिष्टमस्मै दातव्यम्।

अथवा **निर्भाज्यः** पृथक्कार्यः सह वस्तुं न देयम्। कदाचिदुत्तरकालशक्तिसाधारण्येन धनेनार्जितत्वात्समांशता। तत्र भागकल्पना नारदेन दर्शिता। तत्र वचनेनोद्गतस्य निर्गतस्य भूयान्भागो गृह्यतेऽनुक्तस्य स्वल्प इति ॥२०७॥

**हिन्दी**—भाइयों में से अपने उद्योग में समर्थ जो भाई पिता के धन से भाग लेना नहीं चाहे, तब सब भाई पिता के धन में से कुछ भाग देकर उसे अलग कर दें ॥२०७॥

**विमर्श**—ऐसा करने से उसके पुत्र पितामह के धन में से भाग लेने के लिए विवाद नहीं कर सकते।

**अविभाज्य धन—**

**अनुपघ्नन्पितृद्रव्यं श्रमेण यदुपार्जितम्।**
**स्वयमीहितलब्धं तन्नाकामो दातुमर्हति ।।२०८।।**

**भाष्य**—विद्यानिमित्तस्य स्वयमर्जितस्यादानमुक्तम्। अनेन व्यतिरिक्तस्य कृष्यादिलब्धस्यादातव्यतोच्यते।

"ननु चायमेव श्लोको वक्तव्यः—'**स्वयमीहितेन** स्वयं चेष्टया **यल्लब्धं तन्नाकामो दातुमर्हतीति**' किं विद्याधनादिश्लोकेन"।

उच्यते। मैत्रे विवाहादौ न सर्वस्य स्वयमीहोपपत्तिरिति भेदेन व्यपदेशः ॥२०८॥

**हिन्दी**—पिता के धन को नष्ट नहीं करता हुआ यदि कोई पुत्र केवल अपने पुरुषार्थ (व्यापार आदि) से उपार्जित धन में से किसी के लिए कुछ नहीं देना चाहे तो वह (अपने पुरुषार्थ से उपार्जित धन में से) किसी को कुछ नहीं देवे ॥२०८॥

**पितामह के अप्राप्त धन का अविभाजन—**

**पैतृकं तु पिता द्रव्यमनवाप्तं यदाप्नुयात् ।**
**न तत्पुत्रैर्भजेत्सार्धमकामः स्वयमर्जितम् ।।२०९।।**

**भाष्य**—ग्रहणादन्यदर्थयन्पित्रा **स्वयमर्जितं** तदाकामो न विभजनीयोऽधिकारप्राप्तौरपि पुत्रैः ।

"कः पुनर्जीवति पितरि पुत्राणां विभागकालः" ।

उच्यते । यदा तावत्स्वयं पिता पुत्रान्विभजते । तदुक्तम्—"निवृत्ते रजसि मातुर्जीवति वेच्छतीति" (गौ० २८।२) तथा "मातुर्निवृत्ते रजसि प्रत्तासु भगिनीषु च । निवृत्ते चापि रमणे पितर्युपरतस्पृहे" (नारद १३।३) इति ।

अन्यथा तु यदैव प्राप्ताःपुत्रा भवन्ति तदैव ते पितामहधनस्येशते । तथा चोक्तं—
"भूर्या पितामहोपात्ता निबन्धो द्रव्यमेव वा ।
तत्र स्यात्सदृशं स्वाम्यं पितुः पुत्रस्य चोभयोः ।।"(या०व०स्मृ० २।१२१) इति ।।

सत्यपि च पुत्रस्य स्वाम्ये यावदप्राप्तास्तावत् सर्वथा विशेषाभावात्सर्वे पितामहधनमाजः स्वत्वपूर्वकत्वाद्विभागस्य । बन्धक्रयादिक्रियासु पितृधनं जातपुत्रेण न नियोक्तव्यम् । योगकुटुम्बभरणादौ तु विनियोगो दर्शितः । आचारेण सत्यपि चास्यामवस्थायां पुत्राणां स्वाम्ये 'पित्रा चाकामेन विभक्तानिति' निन्दादर्शनाद्बलाद्विभाजयन्तः पापा इत्यनुमीयते । यथाऽसकृत्प्रतिग्रहेण भवति स्वाम्यं दोषस्तु पुरुषस्य । तेनान्वयागतमितीदृशमशुद्धमेव । अतः सम्भवत्युपायान्तरे न पिताऽर्थनीयः । अधर्मो हि तथा स्यात् ।

स्वयमर्जितमपि धनमधिकारप्राप्तान्गुणवतः पुत्रान् ज्ञात्वा विभक्तव्यमेव । उक्तं च—"वयसि स्थितः पिता पुत्रान्विभजेत् ज्येष्ठं श्रेष्ठांशेनेतरान्समैरंशैः" इति । न चैतत्पितामहधनविषयम्। न हि तत्र पिता ज्येष्ठस्याधिकांशदानाय प्रभवति। तुल्यत्वादुभयोः स्वाम्यस्य।

यत्त्विदं "न्यूनाधिकविभक्तानां धर्म्यः पितृकृतः स्मृतः" (या०व०स्मृ० २।११६) इति तत्पितामहेऽपि स्वल्पया मात्रयेच्छन्ति । यत्र न परिपूर्णं भागद्वयं गृहीतं स्वयमर्जितविषये ह्यपवाद एव स्यात् ।।२०९।।

**हिन्दी**—पिता अपनी असामर्थ्य के कारण उपेक्षित जिस पैतृक धन को नहीं पा सका है, उस (पैतामहिक) धन को यदि पुत्र अपने पुरुषार्थ से प्राप्त कर ले और उसमें से दूसरे भाइयों को भाग नहीं देना चाहे तो न देवे ।।२०९।।

**पुनः सम्मिलित किये धन का अविभाजन—**

**विभक्ताः सह जीवन्तो विभजेरन्पुनर्यदि ।**
**समस्तत्र विभागः स्याज्ज्यैष्ठ्यं तत्र न विद्यते ।।२१०।।**

**भाष्य**—स्पष्टार्थ: श्लोक: ।

विभागधर्मे विभागस्योद्धारप्रत्याशङ्कानिवृत्त्यर्थं, "अपित्र्य इति धारणेति" (९।२०५) वचनात्। पित्र्यस्य सर्वधनस्योद्धार: । इह तु भूतपूर्वगत्या पित्र्यं नास्तीत्याशङ्क्या वचनम् ॥२१०॥

**हिन्दी**—पहले कभी अलग हुए भाई पुन: सम्मिलित होकर एकत्र रहने लगें और फिर कभी अलग होना चाहें तो उस समय तक भाइयों का समान भाग होता है, बड़े भाई का 'उद्धार' (९।११२-११५) अर्थात् अतिरिक्त भाग नहीं मिलता है ॥२१०॥

**विदेशादिगत भाई के भाग का लोपाभाव—**

**येषां ज्येष्ठ: कनिष्ठो वा हीयेतांशप्रदानत: ।**
**म्रियेनान्यतरो वापि तस्य भागो न लुप्यते ।।२११।।**

**भाष्य—येषां** भ्रातृणां **ज्येष्ठ: कनिष्ठो वा** भ्रातां**शप्रदानाद्धीयते**। '**अंश**प्रदानं'-विभागकाल: । 'हीयते' पातित्याद्यविभागार्थं च हेतुमासादयेत्। **म्रियेत** वा । **तस्य भागो न लुप्यते** । तस्येयं प्रतिपत्ति: ॥२११॥

**हिन्दी**—जिन भाइयों में से बड़ा या छोटा भाई (विदेश जाने या संन्यासी होने आदि के कारण) भाग से रहित हो जाय अर्थात् अपना भाग नहीं पावे या मर जाय तो उसके भाग का लोप (नाश) नहीं होता है ॥२११॥

**सोदर्या विभजेरंस्तं समेत्य सहिता: समम् ।**
**भ्रातरो ये च संसृष्टा भगिन्यश्च सनाभय: ।।२१२।।**

**भाष्य—सोदर्या भ्रातरो** येषां संसृष्टोर्थे, ते गृह्णीयु: । **भगिन्यश्च सनाभय:**। सोदर्या अप्रत्तास्ता हि सनाभिव्यपदेश्या: । प्रत्ता: पुन: पतिगोत्रभावन्तीति न भ्रातृणां 'सनाभय:' ।

**ये च संसृष्टा इति च**शब्दो भगिनीं समुच्चिनोति । न त्वियमाशङ्का कर्तव्या— "सोदर्या गृह्णीयुर्ये च भ्रातर: संसृष्टा" इति ।

तथा सत्यसोदर्याणामपि संसृष्टानां भाग: प्रसज्येत । सन्त्येव सोदर्या असंसृष्टा: संसृष्टाश्च । संसृष्टा असंसृष्टाश्च सोदर्या यत्र सन्ति, तत्रोभयोरपि विभागेन विभागं गृह्णीयु: ।

न चेदं विरुध्येत ।

"अन्योदर्यस्तु संसृष्टी नान्योदर्यो धनं हरेत्।
असंसृष्टोऽपि वा दद्यात्सोदर्यो नान्यमात्रिक: ॥" (याज्ञ० २।१३९) ॥

अस्यायमर्थ: । सापत्नो भ्राता सत्यपि संसृष्टित्वे न गृह्णाति । यदा सोदर्योऽसंसृष्टो-

ऽपि विद्यते सोदर्याणां मध्याद्येन संसृष्टः स एव नान्यः, सत्यपि सोदर्यत्वे। तदुक्तं— "संसृष्टिनस्तु संसृष्टी सोदर्यस्य तु सोदरः" (याज्ञ० २।१३४) इति। यदा तु सोदरा नैव सन्ति तदायैरेव सापत्नैः संसृष्टस्य एव गृह्णीयुर्न त्वितरे। सोदर्यविभक्तानां सह वसतां महानिकटमावसत्यपि सान्निध्यं विशेषकार्यं सामान्योत्थं विभक्तानामपि विज्ञायत इत्याहुः।

तेन विभक्तानामप्यन्यतरप्रमेये सोदर्य एव गृह्णीयान्नास्य भागः परिलुप्यते।

न चैतच्चोदनीयं "नैवास्य तदानीं भाग उत्थितः परलोको वा चिन्त्यते।"

यत उक्तम्—"समुत्पन्नो वाच्यः स्वामीति"। "अनोशास्ते हि जीवतोः" (९।१०४) इति तत्र पितुरूर्ध्वं समनन्तरमेव पुत्राणां स्वाम्यं दर्शयति॥२१२॥

**हिन्दी**—(किन्तु उसके पिता, माता, स्त्री या पुत्र नहीं हों तो) सब सहोदर भाई और बहनें तथा सपत्नी-पुत्रों (सौतेले भाइयों) में से जो सम्मिलत रहते हों, सभी मिलकर उसके भाग में से समान-समान भाग परस्पर में बाँट लें॥२१२॥

**वञ्चक ज्येष्ठ भाई का उद्धाराभाव—**

**यो ज्येष्ठो विनिकुर्वीत लोभाद्भ्रातॄन्यवीयसः।**
**सोऽज्येष्ठः स्यादभागश्च नियंतव्यश्च राजभिः॥२१३॥**

**भाष्य—विनिकारो** राजपूजादिष्ववज्ञा परे धनेन वचनम्।

**अज्येष्ठो** बन्धुवत्पूज्य इत्युक्तम्। न सर्वेण सर्वे ज्येष्ठवृत्तिनिषेधः।

**अभागकत्वं** च ज्येष्ठांशानर्हत्वम्।

**नियन्तव्यम्**। अविशेषोपदेशात्। वाग्दण्डधिग्दण्डाभ्यां धनं चार्थानुरूपेऽपराधे॥२१३॥

**हिन्दी**—जो ज्येष्ठ भाई लोभ से छोटे भाइयों को ठगे (पिता के धन में से उन्हें उचित भाग न दे या कम दे), वह ज्येष्ठ भाई के आदर को नहीं पाता, उसका 'उद्धार' (अतिरिक्त भाग—९।११२-११५) भी नहीं मिलता तथा वह राजा के द्वारा दण्डनीय होता है॥२१३॥

**विकर्मियों को भाग की अप्राप्ति—**

**सर्व एव विकर्मस्था नार्हन्ति भ्रातरो धनम्।**
**न चादत्वा कनिष्ठेभ्यो ज्येष्ठः कुर्वीत यौतकम्॥२१४॥**

**भाष्य—विकर्मस्थाः** प्रतिषिद्धाचरणाः।

कुटुम्बार्थे चानुतिष्ठमानानां तेषामन्येषां भ्रातॄणां सम्बन्ध्युपविष्टं स्थापयेद्य'दा ते वक्ष्यन्ते कुतस्तद्धनमिति तदा मूलं दर्शयिष्यामीति' तादृशं वृद्धिसहितमपि सर्वेषामपि दापयेत्। यदि तु तस्मिन्नेव काले भ्रातॄणां दर्शये'दिदमधिकं दृश्यते तद्यथांशं गृह्णीताहमपि

स्वतस्तत्पृथक्कृत्य वृद्धिं नेष्यामीति' तदा नास्ति तेषां भागः । तस्यैव **तद्यौतकम्**॥२१४॥

**हिन्दी**—(पतित नहीं होने पर भी) शास्त्रविरुद्ध (जुआ खेलना, मद्य पीना, वेश्या-गमन करना आदि) करनेवाले सभी भाई पिता के धन के भागी (हकदार) नहीं होते हैं तथा ज्येष्ठ भाई छोटे भाइयों के भाग को बिना पृथक् किये अपने लिए कुछ भी धन (पिता के धन में से) नहीं लेवे ॥२१४॥

**पिता के जीवित रहने पर उपार्जित धन का समभाग—**

**भ्रातॄणामविभक्तानां यद्युत्थानं भवेत्सह ।**
**न पुत्रभागं विषमं पिता दद्यात्कथञ्चन ।।२१५।।**

**भाष्य**—यदुक्तं—"न्यूनाधिकविभक्तानां धर्म्यः पितृकृतः स्मृतः" (याज्ञवल्क्य २।११६) इति तस्यास्मिन्विषये प्रतिषेधः ।

**सहोत्थानं** सर्व एव धनमर्जयन्तीत्यर्थः । कश्चित्कृष्यादिना कश्चित्प्रतिग्रहेण कश्चित्सेवया कश्चिद्यथाहृतं परिरक्षति यथोपयोगमसन्निहितेषु विनियुंक्ते । तत्सर्वमेकीकृत्य समं विभजनीयम् । न स्नेहादिना कस्मैचित्पत्राऽधिकं देयम् ॥२१५॥

**हिन्दी**—यदि सम्मिलित रहते हुये सब भाई साथ में ही धनोपार्जन करें तो पिता किसी प्रकार भी किसी पुत्र को अधिक भाग को कदापि न देवे ॥२१५॥

**पितृधन विभाजन होने के बाद पुत्रोत्पन्न होने पर—**

**ऊर्ध्वं विभागाज्जातस्तु पित्र्यमेव हरेद्धनम् ।**
**संसृष्टास्तेन वा ये स्युर्विभजेत स तैः सह ।।२१६।।**

**भाष्य**—विभागोत्तरकालं पित्रा यद्विभागे भागद्वयं गृहीतं "द्वावंशौ प्रतिपद्येते" इति तदेव सत्यां पितुरिच्छायां ग्रहीतव्यम् । पितुरूर्ध्वं वा । न तत्र भ्रातृभिर्वाच्यं "किमित्ययं द्वावंशौ गृह्णातीति' । अथ च नास्ति पितुरिच्छा, तदा समं च स्वसमोऽस्य भाग उद्धर्तव्यः ।

ये पितुरूर्ध्वं संसृष्टास्तेषामेव स पैतृकोंऽशः । तदुत्थं दद्यात् । अपरेषां स्वांशं "जातस्य च मृतस्य च" इति । जातस्य संसृष्टिन एव दद्युः । पितुरूर्ध्वं तदीयमंशं च तत एव । 'विभक्ताः सह' (९।२१०) इत्यनया बुद्ध्या । "भगिन्या आ प्रसवान्नैव विभागोऽस्ति" इति वसिष्ठेन दर्शितम् ॥२१६॥

**हिन्दी**—पिता के जीवित रहते ही उन पुत्रों की इच्छा से उनमें धन का विभाजन (बँटवारा) होने पर यदि कोई पुत्र उत्पन्न हो तो वह पुत्र पिता के मरने पर उसके धन का भागी होता है तथा यदि कुछ भाई विभाजन होने पर भी पिता के साथ मिलकर रहने लगें तो बाद में उत्पन्न पुत्र पिता के मरने पर उसके साथ मिलकर रहनेवाले भाइयों के साथ

सभी धन में से समान भाग प्राप्त करता है ॥२१६॥

**सन्तानहीन पुत्र के धन का अधिकारी—**

**अनपत्यस्य पुत्रस्य माता दायमवाप्नुयात् ।**
**मातर्यपि च वृत्तायां पितुर्माता हरेद्धनम् ।।२१७।।**

**भाष्य**—व्याख्यातोऽयं श्लोकः ॥२१७॥

**हिन्दी**—सन्तानहीन पुत्र के धन को माता लेवे तथा मर गयी हो तो पिता की माता (दादी) लेवे ॥२१७॥

**विमर्श**—पहले (९।१८५) पुत्रहीन पुत्र के धन का अधिकार पिता के लिए कह चुके हैं और इस वचन द्वारा माता को अधिकार कहा गया है, अतएव महर्षि याज्ञवल्क्य (२।२३५) तथा विष्णु के वचनानुसार[१] माता तथा पिता—दोनों ही पुत्रहीन पुत्र के धन को समान भाग में प्राप्त करते हैं। उत्तरार्द्ध का आशय यह है कि यदि माता मर गयी और पुत्रहीन उसके पुत्र, स्त्री, पिता, भाई और भतीजे नहीं हों तो उसके धन को उसकी पितामही (दादी) को मिलता है।

**ऋण तथा धन का समान विभाग—**

**ऋणे धने च सर्वस्मिन्प्रविभक्ते यथाविधि ।**
**पश्चाद् दृश्येत यत्किञ्चित्तत्सर्वं समतां नयेत् ।।२१८।।**

**भाष्य**—अविज्ञानान्न्यूनमधिकं वा विभक्तं परतो ज्ञातं समांशकीकर्तव्यम्। किञ्च विभागोत्तरकालं लब्धे नास्ति ज्येष्ठस्योद्धार इति ॥२१८॥

**हिन्दी**—पिता के धन तथा ऋण का विधिपूर्वक विभाजन (बँटवारा) करने के बाद यदि पिता का कोई धन या उसके द्वारा लिया हुआ ऋण शेष रह गया हो तो उसको सब भाई बराबर-बराबर बाँट लें (उस धन में से ज्येष्ठ भाई को 'उद्धार' अर्थात् अतिरिक्त (९।११२-११५) नहीं मिलेगा ॥२१८॥

**अविभाज्य वस्तु—**

**वस्त्रं पत्रमलङ्कारं कृतान्नमुदकं स्त्रियः ।**
**योगक्षेमं प्रचारं च न विभाज्यं प्रचक्षते ।।२१९।।**

**भाष्य**—वस्त्रपत्रालङ्कारकृतान्नोदकानामेकत्वं विवक्षितम्।

**पत्रं** वाहनं गन्त्रीशकटादि। **अलङ्कारो**ऽङ्गुलीयकादि। **वस्त्रं** सममूल्यं, न तु

१. विष्णुना च—'अपुत्रस्य धनं पत्न्यमभिगामि तदभावे दुहितृगामि तद मा दे पितृमायि' इत्येकशेषस्य कृतत्वात्' इति (म०मु०)

महार्घम् । **उदकं** कूपवाप्यादि । **स्त्रियो** दास्य: । **योगक्षेमं** यतो योगे क्षेमो भवति, मन्त्रिपुरोहितामात्यवृद्धा: वास्तु च । चौरादिभ्यस्ततो रक्षा भवति । स्मृत्यन्तरे च पठ्यते— 'वास्तुनि विभागो न विद्यते' ।

**प्रचारं** यत्र गावश्चरन्ति । प्रवेत्रे(?)त्याह ।

तेन यत्पैतृकेनोक्तं 'न ह्यत्र धर्मातिक्रम: कश्चिदस्तीति' तदनुपपन्नं दर्शयति । अदृष्टासु हि ते प्रतिषेधा: । तदतिक्रमादधर्मो न स्यात् ।।२१९।।

**हिन्दी**—वस्त्र, वाहन, आभूषण, पक्वान्न; जल (कूप आदि सार्वजनिक जलस्थान स्त्रियाँ (दासियाँ), मन्त्री, पुरोहित आदि योगक्षेमसाधक मार्ग इनको (मनु आदि महर्षि) विभाज्य मानते हैं ।।२१९।।

**विमर्श**—वस्त्र, वाहन, भूषण आदि का उपभोग विभाजन के पूर्व जो करता हो, वह उसी का होता है, उसका विभाजन नहीं किया जाता; किन्तु यदि वे बहुमूल्य हों और उसके मूल्य में बहुत अधिक अन्तर हो तो उनको बेचकर या उसका मूल्य लगाकर उनका विभाजन करना चाहिये । इसी प्रकार पक्वान्न सत्तू आदि का भी विभाजन मूल्य में सामान्य अन्तर रहने पर नहीं होता, किन्तु बहुत अधिक मूल्य होने पर कच्चे अन्न से बदलकर उनका विभाजन होता ही है तथा सामान्य कार्य करनेवाली दासियों का भी विभाजन नहीं होता, किन्तु उनसे सामान्य कार्य करवाना चाहिये ।

**द्यूतकर्म—**

**अयमुक्तो विभागो व: पुत्राणां च क्रियाविधि: ।**
**क्रमश:　क्षेत्रजादीनां　द्यूतधर्मं　निबोधत ।।२२०।।**

**हिन्दी**—(महर्षि भृगुजी मुनियों से कहते हैं कि मैंने) आप लोगों से वह विभाजन का विधान तथा (क्षेत्रज आदि) पुत्रों के भाग (हिस्से) का प्रकार क्रमश: कहा, अब आप लोग द्यूतकर्म को सुनिये ।।२२०।।

**द्यूतादि का निषेध—**

**द्यूतं समाह्वयं चैव राजा राष्ट्रान्निवारयेत् ।**
**राजान्तकरणावेतौ द्वौ दोषौ पृथिवीक्षिताम् ।।२२१।।**

**हिन्दी**—राजा के अपने राज्य से द्यूत तथा समाह्वय (९।२२३) को दूर करना चाहिये; क्योंकि ये दोनों दोष राजा के राज्य को नष्ट करने वाले हैं ।।२२१।।

**प्रकाशमेतत्तास्कर्यं　यद्देवनसमाह्वयौ ।**
**तयोर्नित्यं प्रतीघाते नृपतिर्यत्नवान्भवेत् ।।२२२।।**

**हिन्दी**—द्यूत तथा समाह्वय (९।२१३) ये दोनों ही प्रत्यक्ष में चोरी करना (डाका

डालना) है अतएव उनको रोकने में राजा को सर्वदा प्रयत्नशील रहना चाहिये ॥२२२॥

**द्यूत तथा समाह्वय के लक्षण—**

**अप्राणिभिर्यत्क्रियते तल्लोके द्यूतमुच्यते ।**
**प्राणिभिः क्रियते यस्तु स विज्ञेयः समाह्वयः ।।२२३।।**

**हिन्दी**—बिना प्राणी (कौड़ी, पाशा, तास, तीर आदि की निशानेबाजी तथा सट्टा आदि) के द्वारा बाजी लगाकर खेलना 'द्यूत' (जुआ) तथा प्राणियों (मुर्गा, तीतर, बटेर आदि पक्षियों एवं भेड़ा आदि को लड़ाकर तथा कुत्ता, घोड़ा आदि दौड़ाकर-कुत्तारेस, घोड़ारेस आदि) के द्वारा बाजी लगाकर खेलना 'समाह्वय' कहलाता है ॥२२३॥

**द्यूतादि करने वालों को दण्ड—**

**द्यूतं समाह्वयं चैव यः कुर्यात्कारयेत वा ।**
**तान्सर्वान्घातयेद्राजा शूद्रांश्च द्विजलिङ्गिनः ।।२२४।।**

**हिन्दी**—जो मनुष्य द्यूत तथा समाह्वय (९।२२३) खेलें या खेलावें, उनको तथा यज्ञोपवीत आदि ब्राह्मण के चिह्नों को धारण करने वाले शूद्रों को (राजा) हाथ आदि कटवाकर दण्डित करे ॥२२४॥

**कितवादि का देशनिर्वासन—**

**कितवान्कुशीलवान्क्रूरान्पाषण्डस्थांश्च मानवान् ।**
**विकर्मस्थान् शौण्डिकांश्च क्षिप्रं निर्वासयेत्पुरात् ।।२२५।।**

**हिन्दी**—जुआरियों (जुआ खेलने या खेलानेवाले), कुशीलवों (नाचने गानेवाले), वेद-शास्त्र के विरोधियों, पाखण्डियों (श्रुति-स्मृति में अकथित व्रतादि धारण करनेवाले), आपत्तिकाल नहीं होने पर भी दूसरों की जीविका करनेवाले और मद्य बनानेवाले मनुष्यों को राजा राज्य से शीघ्र ही बाहर निकाल दे ॥२२५॥

**कितवादि को राज्यनिर्वासन में कारण—**

**एते राष्ट्रे वर्तमाना राज्ञः प्रच्छन्नतस्कराः ।**
**विकर्मक्रियया नित्यं बाधन्ते भद्रिकाः प्रजाः ।।२२६।।**

**हिन्दी**—राज्य में रहने वाले गुप्त और चौर— ये (पूर्व श्लोकोक्त कितव आदि) विरुद्धाचरण से सज्जन प्रजाओं को पीड़ित करते रहते हैं ॥२२६॥

**उपहासार्थ भी द्यूत का निषेध—**

**द्यूतमेतत्पुराकल्पे दृष्टं वैरकरं महत् ।**
**तस्माद्द्यूतं न सेवेत हास्यार्थमपि बुद्धिमान् ।।२२७।।**

**हिन्दी**—(केवल इस समय में ही नहीं किन्तु) पूर्वकाल में भी यह द्यूत (जुआ) बड़ा विरोधकारक देखा गया है, इस कारण बुद्धिमान मनुष्य हँसी-मजाक के लिए भी द्यूत का सेवन न करे ॥२२७॥

**द्यूतकारक का राजेच्छानुसार दण्ड—**

**प्रच्छन्नं वा प्रकाशं वा तन्निषेवेत यो नरः ।**
**तस्य दण्डविकल्पः स्याद्यथेष्टं नृपतेस्तथा ॥२२८॥**

**भाष्य**—विविधः कल्पो **विकल्पः**। सम एव राज्ञोच्यते।

'द्यूतधर्मं निबोधत' (९।२२०) इति तत आरभ्य द्वित्राः श्लोका विधायकाः। सर्वोऽप्यर्थवादः ॥२२०-२२८॥

**हिन्दी**—जो छिपकर या प्रकट रूप में द्यूत (जुआ) खेलता है, उसके लिए राजा की जैसी इच्छा होती है, उसी के अनुसार दण्ड होता है ॥२२८॥

**दण्ड देने में असमर्थ होने पर—**

**क्षत्रविट्शूद्रयोनिस्तु दण्डं दातुमशक्नुवन् ।**
**आनृण्यं कर्मणा गच्छेद्विप्रो दद्याच्छनैः शनैः ॥२२९॥**

**भाष्य**—क्षत्रियादयो निर्धना न बन्धनेनावसादयितव्याः। किंतर्हि? **कर्मणा** यद्यस्योचितं कर्म राजोपयोगि तेन दण्डधनं संशोधयितव्याः।

**ब्राह्मणस्तु** कुटुम्बानामविरोधेन **शनैर्दाप्यः**। बन्धताडनकर्मणी तस्य निषिध्येते।

धनिकविषयः प्रागुक्तः श्लोकः। दण्डविषयोऽयम्। अपौनरुक्त्यम् ॥२२९॥

**हिन्दी**—राजा के द्वारा दण्डित क्षत्रिय, वैश्य या शूद्र दण्डद्रव्य (जुर्माना) देने में असमर्थ हो तो राजा उनसे काम कराकर दण्डद्रव्य की पूर्ति (वसूली) करे। ब्राह्मण यदि दण्ड द्रव्य देने में असमर्थ हो तो राजा उससे धीरे-धीरे दण्डद्रव्य (जुर्माना) को ग्रहण करे (किन्तु ब्राह्मण से काम कराकर दण्डद्रव्य की पूर्त्ति न करावे) ॥२२९॥

**स्त्री, बाल आदि को दण्ड—**

**स्त्रीबालोन्मत्तवृद्धानां दरिद्राणां च रोगिणाम् ।**
**शिफाविदलरज्ज्वाद्यैर्विदध्यान्नृपतिर्दमम् ॥२३०॥**

**भाष्य—दमम्**। कर्मकरणेऽप्यसमर्था दरिद्रा एव गृह्यन्ते। महापातकिनां साम्यात्तच्छिफादिभिस्ताडनम्।

**शिफा** लता। **विदलं** वृक्षत्वक् ॥२३०॥

**हिन्दी**—स्त्री, बालक, उन्मत्त (पागल), वृद्ध, दरिद्र और रोगी मनुष्यों को पेड़ों की

(जड़) या बाँस से मारकर या रस्सी से बाँधकर राजा दण्डित करे (इनपर अर्थदण्ड अर्थात् जुर्माना न करे) ॥२३०॥

**राजनियुक्त अधिकारी को कार्य न करने पर दण्ड—**

**ये नियुक्तास्तु कार्येषु हन्युः कार्याणि कार्यिणाम् ।**
**धनोष्मणा पच्यमानास्तान्निःस्वान्कारयेन्नृपः ।।२३१।।**

**भाष्य—ये कार्यिणाम**र्थिप्रत्यर्थिनां **कार्येषु** व्यवहारदर्शितादिषु **नियुक्ता** अधिकृता राजस्थानीयप्रभृतयस्ते **धनोष्मणा पच्यमाना** अन्यतरस्माद्धनं गृहीत्वा **कार्याणि** नाशयेयु-**स्तान्निःस्वान्कारये**त्सर्वस्वहरणं तेषां कार्यम् ।

सत्यानामभ्यासेन वर्तमानानां सत्यपि वक्ष्यमाणदण्डान्तरविधावेष एव दण्डी न्याय्यः।

येऽप्यन्ये सेनापतिप्रभृतयः कस्यचित्साहाय्यके नियुज्यन्ते ततश्चार्थं गृहीत्वा शयन्ति तेऽप्येवमेव दण्ड्याः ।

अन्ये तु 'येऽनियुक्ता' इत्यकारप्रश्लेषं पठन्ति । ये राजवल्लेख्याद्बलातिशयाद्वाऽन्यस्य साहाय्यं कुर्वन्ति, कार्यनाशनार्थं द्वितीयस्य, तेषामयं दण्डः ।

**धनोष्मणे**त्यविवक्षितम् । अनियुक्ता इत्येतदेव प्रधानम् ॥२३१॥

**हिन्दी**—राजा के द्वारा कार्य में नियुक्त जो राजाधिकारी पुरुष घूस आदि के धन की गर्मी (घमण्ड) से कार्य को नष्ट कर दें तो राजा उनकी सम्पत्ति को अपने अधीन कर ले ॥२३१॥

**कपटपूर्वक लेखादि लिखने वालों को दण्ड—**

**कूटशासनकर्तॄंश्च प्रकृतीनां च दूषकान् ।**
**स्त्रीबालब्राह्मणघ्नांश्च हन्याद्द्विटसेविनस्तथा ।।२३२।।**

**भाष्य—कूटशासनस्य कर्तारो** यत्रैव राज्ञादिष्टं तद्राजकृतमिति वदन्ति । **शासनं** राजादेशः । 'एतस्य गृहे न भोक्तव्यम्', 'अस्य चायं प्रसाद आज्ञात', 'इयं वा स्थिती राज्ञा कृतेति' पत्रकं राजाधिकृतलेखकलिखितमिति 'शासनं' राजादेशसम्बन्धेन शासनम्। तत्**कूटं** कुर्वन्ति पालयन्ति ।

**प्रकृतीनां** क्रुद्धलुब्धानां **दूषका** भेदकाः ।

**स्त्रीबालयोर्ब्राह्मण**स्यापि हन्तारः ।

**द्विट्सेविनो** राजशत्रुसेविनः प्रच्छन्नं गतागतिकान् ॥२३२॥

**हिन्दी**—कपटपूर्वक राजाज्ञा लिखनेवाले, प्रकृति (मन्त्री, सेनापति आदि राज-

परिजनों) को फोड़नेवाले तथा स्त्री, बालक और ब्राह्मणों की हत्या करनेवालों एवं शत्रु का सेवन करने वालों का वध करके दण्डित करे ॥२३२॥

**धर्मपूर्वक किये कार्यादि का अपरिवर्तन—**

**तीरितं चानुशिष्टं च यत्र क्वचन यद्भवेत् ।**
**कृतं तद्धर्मतो विद्यान्न तद्भूयो निवर्तयेत् ।। २३३।।**

**भाष्य**—यत्र क्वचन राजाधिकरणे व्यवहारपदं **तीरितम्**। पारतीरकर्मसमाप्तौ। निश्चितम्। असौ यत्र प्रयुञ्जीतेति न केवलं वाचा सत्यैरुक्तं यावदनुशिष्ट दण्डप्रणयनं कृतम्।

तद्राजा कृतमेव विद्यात्। न पुनर्निवर्तयेदन्तरेण द्विगुणं दण्डम्। यथाह—"द्विगुणं दण्डमास्थाय तत्कार्यं पुनरुद्धरेत्" इति ॥२३३॥

धनग्रहणसम्बन्धेन पूर्वं निःस्वीकरणम्। अयं तु निमित्तान्तरेणाज्ञानादिना।

**हिन्दी**—जिस किसी व्यवहार (मुकदमे) में जो शास्त्रव्यवस्था के अनुसार निर्णीत कर लिया गया हो और जो दण्डविधमान कर दिया गया हो; उसे धर्मपूर्वक किया हुआ जानना चाहिये और उसमें (निष्कारण) परिवर्तन नहीं करना चाहिये (तथा किसी कारण-विशेष के होने पर तो परिवर्तन भी करना ही चाहिये) ॥२३३॥

**[तीरितं चानुशिष्टं च यो मन्येत विकर्मणा ।**
**द्विगुणं दण्डमास्थाय तत्कार्यं पुनरुद्धरेत् ।।६।।]**

[**हिन्दी**—जिस किसी व्यवहार (मुकदमे) में निर्णय कर लिया गया हो और दण्ड भी कर दिया गया हो; किन्तु राजा उसे न्याययुक्त नहीं समझे तो अधिकारियों को दुगुना दण्डित करके उस कार्य को फिर से देखे ॥६॥]

**अधर्मपूर्वक किये गये कार्यादि का परिवर्तन—**

**अमात्याः प्राड्विवाको वा यत्कुर्युः कार्यमन्यथा ।**
**तत्स्वयं नृपतिः कुर्यात्तं सहस्रं च दण्डयेत् ।। २३४।।**

**भाष्य**—धनग्रहणसम्बन्धेन पूर्वं निःस्वीकरणम्। अयं तु निमित्तान्तरेण अज्ञादिना।

**अमात्यो** राजस्थानीयादिः।

**तं सहस्रं च दण्डयेत्**। गर्गशतदण्डनवत्समुदायेन वाक्यपरिसमाप्तिः ॥२३४॥

**हिन्दी**—मन्त्री या न्यायाधीश (जज आदि राजाधिकारी) जिस कार्य को ठीक (न्यायपूर्वक) नहीं किये हों, उस कार्य को राजा स्वयं करे और उन्हें सहस्र पण (८।१३६) से दण्डित करे ॥२३४॥

**विमर्श**—राजनियुक्त अधिकारियों पर यह दण्डविधान बिना घूस लिये अन्यायपूर्वक निर्णय करने पर है, घूस लेकर अन्यायपूर्वक निर्णय करने पर तो उन अधिकारियों की सब सम्पत्ति लेकर दण्डित करने का विधान पहले (९।२३१) में ही कह चुके हैं।

**चतुर्विध महापातकी—**

**ब्रह्महा च सुरापश्च तस्करो गुरुतल्पगः।**
**एते सर्वे पृथक् ज्ञेया महापातकिनो नराः ।।२३५।।**

**भाष्य—सुरापो** ब्राह्मण एव महापातकी। **तस्करो** ब्राह्मणसुवर्णापहारी। **नराः** कथिताः।

उक्तार्थकथनमुत्तरार्थम् ॥२३५॥

**हिन्दी**—(१) ब्राह्मण की हत्या करनेवाला, (२) मद्य पीनेवाला ('पैष्टी' मद्य को पीनेवाला) द्विज (ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य) और 'पैष्टी-माध्वी-गौडी' (क्रमशः आटा, महुआ तथा गुड़ से बने हुए) मद्य को पीनेवाला ब्राह्मण, (३) (ब्राह्मण के सुवर्ण को) चुरानेवाला एवं (४) गुरुपत्नी के साथ सम्भोग करनेवाला और पृथक्-पृथक् कर्म करनेवाले इन सबको महापातकी जानना चाहिये ॥२३५॥

**प्रायश्चित्त नहीं करने वाले महापातकियों को दण्ड—**

**चतुर्णामपि चैतेषां प्रायश्चित्तमकुर्वताम्।**
**शारीरं धनसंयुक्तं दण्डं धर्म्यं प्रकल्पयेत् ।।२३६।।**

**भाष्य**—"ननु च सुरापो ब्राह्मण एव पातकी। तस्य च शरीरसंयुक्तो दण्डो नास्ति 'न शारीरो ब्राह्मणो दण्ड' इति तत्र **चतुर्णा**मपीति कथं" केचिदाहुः। पतितः सम्प्रयुक्तो गृह्यते पूर्वमनुपात्तोऽपि। चतुःसंख्यासामर्थ्यात्।

अन्ये त्वंकनं शरीरसंयुक्तमित्याहुः। तच्च ब्राह्मणस्याप्यस्ति।

अन्ये त्व'पि'शब्दात्पञ्चानामयं दण्ड इत्याहुः।

**चतुर्णामपि**। अपिशब्दात्पञ्चमस्यापि तत्संसर्गिणः।

ब्राह्मणस्य वधे पूर्वं शरीरदण्ड उक्त एव, "स्त्रीबालब्राह्मणघ्नांश्च हन्यादि"ति। अनेनान्तःशरीरयुक्तमङ्कनमेवोच्यते।

**धर्म्यमि**त्यपराधानुरूपेण गुरुतरलाघवं कार्यमित्यर्थः ॥२३६॥

**हिन्दी**—राजा प्रायश्चित नहीं करनेवाले इन चारों प्रकार के महापातकियों को शारीरिक तथा अपराधानुसार आर्थिक दण्ड से धर्मानुसार (आगे (९।२३७-२४०) कहे गये दण्ड से) दण्डित करे ॥२३६॥

**गुरुतल्पे भगः कार्यः सुरापाने सुराध्वजः ।**
**तस्करे श्वपदं कार्यं ब्रह्महण्यशिराः पुमान् ।।२३७।।**

**भाष्य**—ललाटाङ्कनम्। प्रतिषेधविधौ "नाङ्क्या राज्ञा ललाटे स्युः" (९।२४०) इतितच्छ्रवणात् ॥२३७॥

**हिन्दी**—गुरुपत्नी के साथ सम्भोग करनेवाले (के ललाट) में भग का चिह्न, मद्य पीने वाले (के ललाट) में सुरापात्र का चिह्न, ब्राह्मण के सुवर्ण को चुराने वाले (के ललाट) में कुत्ते के पैर का चिह्न तथा ब्राह्मण की हत्या करनेवाले (के ललाट) में शिरकटे मनुष्य को चिह्न (तपाये हुए लोहे से) करा देवे ॥२३७॥

**असम्भोज्या ह्यसंयाज्या असंपाठ्याविगर्हिताः ।**
**चरेयुः पृथिवीं दीनां सर्वधर्मबहिष्कृताः ।।२३८।।**

**भाष्य**—सर्वधर्मग्रहणादेवासम्भोजनादीनां सिद्धे प्रतिषिद्धे दोषगुरुत्वख्यापनार्थमेषामुपादानम् ।

**सम्भोग** एकत्र ग्रसनं गीतादिश्रवणं च ।

**संयाजनं** तेषामेव याजनं तैः सह याजनं वा । एवं **संपाठो**ऽपि द्रष्टव्यः । **असंपाठ्याविगर्हिता** इति । असंपाठ्याश्च विगर्हिताश्चेति द्वन्द्वः ।

**दीना** इति । सत्यपि स्वरत्वे तत्सम्बन्धिनिषेधमिक्षादिभोजनेन परयाऽवज्ञया च वस्त्रखण्डादिवर्जनम् ॥२३८॥

**हिन्दी**—(ये चतुर्विध (९।२३५) महापातकी) असम्भोज्य (अन्न आदि खिलाने के अयोग्य), असंयाज्य (यज्ञादि सत्कर्म कराने के अयोग्य), असम्पाठ्य (पढ़ाने के अयोग्य), अविवाह्य (विवाह के अयोग्य), समस्त धर्म—(कार्यों) से बहिष्कृत एवं दीन होकर पृथ्वी पर घूमा करें ॥२३८॥

**ज्ञातिसबन्धिभिस्त्वेते त्यक्तव्याः कृतलक्षणाः ।**
**निर्दया निर्नमस्कारास्तन्मनोरनुशासनम् ।।२३९।।**

**भाष्य**—**कृतलक्षणा** इति निश्चिते कार्यकारणत्वे इत्यर्थः ।

व्याध्यादियोगेप्येषु दया न कर्तव्या । ज्येष्ठ्यादिगुणयोगेऽपि च नैते नमस्कार्याः प्रत्युत्थानादिभिः ।

एष एव वचनसामर्थ्याद्धर्मो विज्ञेयः ॥२३९॥

**हिन्दी**—उक्त (९।२३७) चिह्नों से चिह्नित ये जातिवालों तथा (मामा आदि) सम्बन्धियों से त्याज्य हैं, दया के अयोग्य हैं और नमस्कार के अयोग्य है; ऐसा मनु का आदेश है ॥२३९॥

**प्रायश्चित्तं तु कुर्वाणाः पूर्वे वर्णा यथोदितम् ।**
**नाङ्क्या राज्ञा ललाटे स्युर्दाप्यास्तूत्तमसाहसम् ।।२४०।।**

**भाष्य**—शूद्रादन्ये **पूर्वे वर्णाः** । तेषां प्रायश्चित्तं कुर्वतामङ्कनं नास्ति । दण्ड**स्तूत्तमसाहसं** पणसहस्रं दाप्यते ।।२४०।।

**हिन्दी**—शास्त्रोक्त प्रायश्चित्त करनेवाले इन सब वर्णों के ललाट में राजा (तपाये लोहे से) चिह्न न करे, किन्तु उत्तम साहस (८।१३८-१०० पणों) से दण्डित करे ।।२४०।।

**महापातकी ब्राह्मण को दण्ड—**

**आगस्सु ब्राह्मणस्यैव कार्यो मध्यमसाहसः ।**
**विवास्यो वा भवेद्राष्ट्रात्सद्रव्यः सपरिच्छदः ।।२४१।।**

**भाष्य**—प्रायश्चित्तं तु कुर्वाणा इत्येतदत्र नापेक्षते ।

एतेषु ब्रह्महत्यादिष्वपराधेषु ब्राह्मणो मध्यमसाहसं दण्ड्यः ।

**अकामत** इत्युत्तरश्लोकादपकृष्यते ।

दण्डयित्वा प्रायश्चित्तं कारयितव्यः ।

**सपरिच्छदः** । गुणवतो ब्राह्मणस्यानुग्राह्यस्यैतत् । अकामं वाऽनिर्वास्यः ।।२४१।।

**हिन्दी**—इन (९।२३५) अपराधों को अकामपूर्वक करनेवाले गुणवान् ब्राह्मण को मध्यम साहस (५०० पण) से दण्डित करना चाहिए तथा सकाम होकर करने पर धन-धान्यादि के सम्पत्ति तथा साधनों के साथ देश से निकाल देना चाहिये ।।२४३।।

**विमर्श**—पूर्व श्लोक (९।२४०) में किया गया समस्त वर्णों के लिए उत्तम साहस परिमित दण्डविधान निर्गुण ब्राह्मण के लिए समझना चाहिये ।

**महापातकी क्षत्रियादि को दण्ड—**

**इतरे कृतवन्तस्तु पापान्योतान्येकामतः ।**
**सर्वस्वहारमर्हन्ति कामतस्तु प्रवासनम् ।।२४२।।**

**भाष्य—इतरे** क्षत्रियादयो वर्णा **एतानि पापानि** महापातकान्**यकामतो**ऽनिच्छया **कृतवन्तः** सर्वस्वहरणाः कार्याः ।

केचित्प्रायश्चित्तमपि कुर्वतामेतद्दण्डं पूर्वेण वैकल्पिकमिच्छन्ति ।

**कामत**स्तेषां वध उक्तः ।

शूद्रस्याकामतोऽङ्कनसर्वस्वहरणे । कामतो वधः ।।२४२।।

**हिन्दी**—अकामपूर्वक इन (९।२३४) अपराधों को करने वाले क्षत्रियों, वैश्यों व

शूद्रों को सर्वस्व हरणकर दण्डित करे तथा कामपूर्वक अपराध करने वाले इनको वधरूप दण्ड दे ॥२४२॥

**महापातकी के धनग्रहण का निषेध—**

**नाददीत नृपः साधुर्महापातकिनो धनम् ।**
**आददानस्तु तल्लोभात्तेन दोषेण लिप्यते ।। २४३ ।।**

**भाष्य**—"ननु धनेन दण्डनं राज्ञा वृत्तिरिति स्थापितम्। कथमिह तद्धनस्याग्रहणम्।"

उक्तम्—'राजनिर्धूतदण्डा' इत्यत्रान्तरे ॥२४३॥

**हिन्दी**—धर्मात्मा राजा महापातकियों (९।२३५) से धन को नहीं ग्रहण करे, लोभ से उनके धन को ग्रहण करता हुआ राजा उस (महापातक) दोष से युक्त होता है ॥२४३॥

**अप्सु प्रवेश्य तं दण्डं वरुणायोपपादयेत् ।**
**श्रुतवृत्तोपपन्ने वा ब्राह्मणे प्रतिपादयेत् ।। २४४ ।।**

**भाष्य**—'वरुणायेदमि'ति मनसा ध्याय**न्नप्सु** दद्यादप्सु निक्षिपेत् । **ब्राह्मणाय** वा विद्याशीलसम्पन्नाय दद्यात् ॥२४४॥

**हिन्दी**—(अतएव) राजा उन महापातकियों से लिये गये धन को पानी में डालकर वरुण के लिए दे देवे अथवा शास्त्र तथा सदाचार से युक्त विद्वान् ब्राह्मण के लिए दे देवे ॥२४४॥

**ईशो दण्डस्य वरुणो राज्ञां दण्डधरो हि सः ।**
**ईशः सर्वस्य जगतो ब्राह्मणो वेदपारगः ।। २४५ ।।**

**भाष्य**—पूर्वस्य प्रतिपत्तिविधेरर्थवादोऽयम् ।

महापातकिनो दण्डस्य वरुण ईष्टे। यतो **राज्ञां स दण्डधरो** नेता ईशितेति यावत् । एवं ब्राह्मणोऽपि तद्धनस्येशोऽनेन ग्राह्यः ॥२४५॥

**हिन्दी**—क्योंकि महापातकियों (९।२३५) के अर्थदण्ड को ग्रहण करनेवाला स्वामी वरुण है, अतएव वही राजाओं के भी अर्थदण्ड को ग्रहण करनेवाला है तथा वेद-पारङ्गत (एवं सदाचारी) ब्राह्मण सम्पूर्ण संसार का स्वामी है, (इस कारण उन महा-पातकियों के धन को) वे ही दोनों (वरुण या वेदपारङ्ग सदाचारी ब्राह्मण ही) ग्रहण करने के अधिकारी हैं ॥२४५॥

**महापातकियों के धन नहीं लेने की प्रशंसा—**

**यत्र वर्जयते राजा पापकृद्भ्यो धनागमम् ।**
**तत्र कालेन जायन्ते मानवा दीर्घजीविनः ।। २४६ ।।**

**हिन्दी**—जिस राज्य में राजा महापातकियों (९।२३५) के धन को दण्डरूप में भी नहीं लेता है (अपितु 'अप्सु प्रवेश्य.......(९।२४४) के अनुसार पानी में डाल देता या सदाचार-सम्पन्न वेदपारगामी ब्राह्मण के लिए दे देता है), उस राज्य में यथा समय मनुष्य उत्पन्न होते हैं, वे दीर्घजीवी होते हैं ॥२४६॥

**निष्पद्यन्ते च सस्यानि यथोप्तानि विशां पृथक्।**
**बालाश्च न प्रमीयन्ते विकृतं न च जायते ॥२४६॥**

**भाष्य**—प्रसिद्धाविमावप्यर्थवादश्लोकौ।

**कालेन जायन्त** इति वर्तमानजन्य विवक्षितम्।

जातं जनिष्यमाणं च। **विकृतं** करचरणाक्षिविहीनम् ॥२४७॥

**हिन्दी**—वैश्यों (कृषकों) के द्वारा खेती में बोये गये बीज यथावत् पृथक्-पृथक् उत्पन्न होते हैं, (अकाल में) बालक नहीं मरते हैं और कोई प्राणी विकृत (किसी अङ्ग से हीन या विकारयुक्त) नहीं उत्पन्न होता है ॥२४७॥

**ब्राह्मण को पीड़ित करनेवाले को दण्ड—**

**ब्राह्मणान्बाधमानं तु कामादवरवर्णजम्।**
**हन्याच्चित्रैर्वधोपायैरुद्वेजनकरैर्नृपः ॥२४८॥**

**भाष्य**—**अवरवर्णजः** शूद्रः।

**बाधनं** धनाद्याहरणं शरीरोपपीडनं च। **चित्रा** विविधोपायाः शूलारोपणं शिरश्छेदः अङ्ककल्पनं खड्गप्रहारकर्तिका इत्याद्याः। **उद्वेजनकरै**र्दीर्घकालपीडाकरैः ॥२४८॥

**हिन्दी**—जान-बूझकर (शरीर-पीड़ा तथा धन आदि चुराकर) ब्राह्मण को पीड़ित करनेवाले शूद्र को राजा उद्वेगकारक विचित्र बधों (हाथ-पैर आदि को काटने) से मार डाले ॥२४८॥

**वध्य को छोड़ने से दोष—**

**यावानवध्यस्य वधे तावान्वध्यस्य मोक्षणे।**
**अधर्मो नृपतेर्दृष्टो धर्मस्तु विनियच्छतः ॥२४९॥**

**भाष्य**—**अवध्यवधे** यो दोषस्तत्तुल्यो **वध्यमोक्षणे** राज्ञ उपर्युक्तेषु।

अर्थभागहरस्य धर्मान्कुर्वतः प्रत्यवायेन अवश्यमेव भवितव्यम्। कुर्वतस्तु न कदाचिद्दृष्टसिद्धिः। यस्त्वयं **धर्मस्तु विनियच्छत** इति एवमादिधर्मप्रवापदः, सर्वोऽसौ स्वकर्मानुष्ठानानुशंसार्थोऽर्थवादः।

निग्रहोपसंहारार्थस्त्वयं वधोपदेशः। अतो यथाश्रुति चित्रवधोपायैः कर्तव्यः। दृष्टार्थेषु

राज्यतन्त्रसिद्ध्यर्थमुपदेशेषु प्रवचनं, यथादृप्तं योधांश्च हन्यादित्युक्तम्। तत्र दृष्टप्रयोजनत्वादुपदेशस्य, न नियतो वधः। एवं च सत्युपायांतरेणापि बन्धनादिना 'विनियच्छतो' न दोषः ॥२४९॥

**हिन्दी**—अवध्य (नहीं मारने योग्य) को वध करने में जितना अधर्म होता है, उतना ही अधर्म (अपराध के कारण) वध करने योग्य व्यक्ति को छोड़ने में राजा को होता है और शास्त्रानुसार दण्डित करनेवाले राजा का धर्म देखा जाता है (अतः राजा दण्डनीय व्यक्ति को अवश्य दण्डित करे) ॥२४९॥

**उदितोऽयं विस्तरशो मिथो विवदमानयोः।**
**अष्टादशसु मार्गेषु व्यवहारस्य निर्णयः ॥२५०॥**

**भाष्य**—सर्वव्यवहारोपसंहारार्थः श्लोकः ॥२५०॥

**हिन्दी**—(महामुनि भृगुजी मुनियों से कहते हैं कि मैंने) परस्पर विवाद करते हुए वादी तथा प्रतिवादियों (मुद्दई तथा मुद्दालहों) के अट्ठारह प्रकार के (८।४-७) विवादों में व्यवहार (मुकदमे) के निर्णय को विस्तारपूर्वक कहा ॥२५०॥

**एवं धर्म्याणि कर्याणि सम्यक्कुर्वन्महीपतिः।**
**देशानलब्धांल्लिप्सेत लब्धांश्च परिपालयेत् ॥२५१॥**

**भाष्य**—**अलब्धांल्लिप्सेतेति** संतोषपरेण न भवितव्यमित्यर्थः ॥२५१॥

**हिन्दी**—धर्मयुक्त कार्यों को इस प्रकार अच्छी तरह करता हुआ राजा अप्राप्त देशों को प्राप्त करने की इच्छा कर तथा प्राप्त हुए देशों का यथावत् पालन करे ॥२५१॥

**कण्टकोद्धार करना राजा का कर्तव्य—**

**सम्यङ्‌निविष्टदेशस्तु कृतदुर्गश्च शास्त्रतः।**
**कण्टकोद्धरणे नित्यमातिष्ठेद्यत्नमुत्तमम् ॥२५२॥**

**भाष्य**—देशनिवेशो दुर्गकरणं यत्सप्तमाध्याये उक्तं तत्कृत्वा **कण्टकोद्धरणम्**। तेनापि राष्ट्ररक्षा क्रियते।

कण्टकशब्दः पीडाहेतुसामान्यात्तस्करादिषु प्रयुक्तः ॥२५२॥

एतदेव दर्शयति—

**हिन्दी**—राजा पूर्व (७।६९) कथित सस्यादि-सम्पन्न देश का आश्रयकर वहाँ दुर्ग (७।७० में वर्णित दुर्गों में से किसी एक प्रकार का दुर्ग-किला) बनवाकर कण्टकों (चोरों तथा साहस कर्म करनेवाले अर्थात् आग लगाने वाले डाका डालने वाले आदि व्यक्तियों) को दूर करने में सर्वदा अच्छी तरह प्रयत्न करता रहे ॥२५२॥

**आर्यरक्षण तथा कण्टकशोधन का फल—**

**रक्षणादार्यवृत्तानां कण्टकानां च शोधनात् ।**
**नरेन्द्रास्त्रिदिवं यान्ति प्रजापालनतत्पराः ।।२५३।।**

**भाष्य—आर्यं** शास्त्रनोदितं कर्तव्यमितरानुष्ठाननिषेधः, तद् **वृत्तं** येषामित्युत्तरपद-लोपी समासः । तेन दीनानाथश्रोत्रिया अकरशुल्कदा गृह्यन्ते । तद्रक्षणाद्धि त्रिदिवगमनं युक्तम् । अन्येषां तु वृत्तिपरिक्रीतत्वादकरणे प्रत्यवायः यथोत्तरत्र वक्ष्यते "स्वर्गाच्च परिहीयत" इति । रक्षानुवृत्तिनिष्क्रयणेन प्रत्यवायाभावामात्रं न तु स्वर्गः ।

अथवा वृत्तिनियमापेक्षं त्रिदिवप्राप्तिवचनं यथोक्तं प्राक् ।

अन्येषां तु वृत्तिपरिक्रीतत्वादर्शनम् । अर्थवादमात्रं राज्ञः स्वर्गवचनम् । अवृत्ति-परिपालनमपि वृत्तिप्रयुक्तं स्वराज्यभागस्थानीयस्य तद्राज्ञः । यथैव च 'शिल्पिजीविनः शिल्पिनो मासि मास्येकैकं काम्यं कुर्युरिति' वृत्त्यर्थं शिल्पं कुर्वाणा राजा कर्म कार्यन्ते करग्रहणाय, एवं राजापि वृत्तियुक्तः प्रजापालनप्रवृत्तो नित्यकर्मवदार्यपरिपालनं कार्यते शास्त्रेण । यथैव हि कामश्रुतितोऽग्न्याहितो नित्याननुतिष्ठति, न स्वर्गादिलाभाय, न हि तानि फलार्थतया नोदितानि, अथ च क्रियन्ते; तद्वदेतद्द्रष्टव्यम् । अतो यावती काचित्-फलश्रुतिः सा सर्वाऽर्थवाद इति कोवरविष्णुस्वामी ।

यदत्र तत्त्वं तद्दर्शितमधस्तात् ।।२५३।।

**हिन्दी**—सदाचारियों की रक्षा तथा कण्टकों (चोरों तथा साहस कर्म करनेवालों-आग लगानेवालों या डाका डालने वालों आदि) के शोधन (दण्डितकर नष्ट) करने से प्रजापालन में तत्पर राजा (मरने पर) स्वर्ग को जाते हैं (अतएव आर्यरक्षण तथा कण्टकशोधन में राजा को प्रयत्नशील रहना चाहिये) ।।२५३।।

**चौरादि के शासन नहीं करने पर दोष—**

**अशासंस्तस्करान्यस्तु बलिं गृह्णाति पार्थिवः ।**
**तस्य प्रक्षुभ्यते राष्ट्रं स्वर्गाच्च परिहीयते ।।२५४।।**

**भाष्य**—'शासनं' यथाशास्त्रं वधादिदण्डमन्तरेण तस्कराणां निग्रहं रक्षा न शक्यते । अतो वृत्तिं गृहीत्वा यस्तस्करवधाज्जुगुप्सते तस्योभयो दोषः । इह राष्ट्रकृतोऽमुत्र स्वर्ग-परिहानिः । युक्ता च बलिपरिगृहीतस्य तन्निष्कृतिमकुर्वतो दोषवत्ता ।।२५४।।

**हिन्दी**—जो राजा चौर आदि का शासन नहीं करता हुआ, प्रजाओं से कर (राजग्राह्य भाग-विशेष-टैक्स) लेता है, उसके राज्य में निवास करने वाले लोग क्रुद्ध हो जाते हैं तथा वह राजा स्वर्ग पाने के अधिकार से हीन हो जाता है ।।२५४।।

**निर्भय राज्य की समृद्धि—**

**निर्भयं तु भवेद्यस्य राष्ट्रं बाहुबलाश्रितम् ।**
**तस्य तद्वर्धते नित्यं सिच्यमान इव द्रुमः ।।२५५।।**

**भाष्य**—प्रसिद्धमेवैतच्छ्लोके तस्करधर्मविशेषतयाऽनूद्यते ॥२५५॥

**हिन्दी**—जिस राजा के बाहुबल के आश्रय से राज्य (चौर आदि से) निर्भय होता है, उस राजा का राज्य सींचे गये वृक्ष के समान वृद्धि को पाता है ॥२५५॥

**प्रत्यक्ष तथा परोक्ष चौर का ज्ञान—**

**द्विविधांस्तस्करान्विद्यात्परद्रव्यापहारकान् ।**
**प्रकाशांश्चाप्रकाशांश्च चारचक्षुर्महीपतिः ।।२५६।।**

**भाष्य**—चाराः प्रच्छन्ना राष्ट्रे राजकृत्यज्ञानिनः । ते चक्षुषी इव यस्य स **चारचक्षुः** । प्रकाशस्तस्कराणां नातितस्करव्यवहारो यथा लोकेऽन्येषामटवीरात्रिचराणाम् । आप्तस्तैः सामान्योपादानं तद्वन्निग्रहार्थं क्रियते ॥२५६॥

**हिन्दी**—(गुप्तचरों के द्वारा सब काम देखने से) चारचक्षुष (गुप्तचर ही हैं नेत्र जिसके ऐसा) राजा गुप्त (छिपकर) तथा प्रकाश (प्रकट) रूप में दूसरों के धन को चुरानेवाले दो प्रकार के चोरों को मालूम करे ॥२५६॥

**प्रत्यक्ष तथा परोक्ष चोर के लक्षण—**

**प्रकाशवञ्चकास्तेषां नानापण्योपजीविनः ।**
**प्रच्छन्नवञ्चकास्त्वेते ये स्तेनाटविकादयः ।।२५७।।**

**भाष्य**—तत्र ये क्रेयार्थं मानतुलाविशेषेण मुष्णन्ति द्रव्याणामागमस्थाननिर्गमनापेक्षार्थं कुर्वन्ति ते **प्रकाशवञ्चका** वाणिजकाः ।

**प्रच्छन्नास्तु** ये रात्रेरनुहरन्ति ते । **स्तेना आटविका** विजने प्रदेशे वसन्ति । अपरे तु प्रसह्य हारिणी न केवलमेत एव, किंतर्हीमेचान्ये यानूर्ध्वं वक्ष्यामः ॥२५७॥

**हिन्दी**—उन दो प्रकार के चोरों में से मूल्य तथा तोल या नापने में लोगों के देखते-देखते सोना, कपड़ा आदि बेचते समय ठगनेवाले प्रथम (प्रत्यक्ष) चोर हैं तथा सेंध डालकर या जङ्गल आदि में छिपकर रहते हुए दूसरों के धन को चुरानेवाले द्वितीय (परोक्ष) चोर हैं ॥२५७॥

**उत्कोचकाश्चौपधिका वञ्चकाः कितवास्तथा ।**
**मङ्गलादेशवृत्ताश्च भद्रप्रेक्षणिकैः सह ।।२५८।।**

**भाष्य**—**उत्कोचका** ये कस्य चित्कार्येण कस्य चिद्राजामात्मयादेः प्रवृत्ता

ग्रहणातिकार्यसिद्धौ प्रवर्तन्ते ।

**औपधिकाः** छद्मव्यवहारिणः । अन्यद्ब्रुवन्त्यन्यदाचरन्ति । प्रत्यक्षं प्रीतिं दर्शयित्वा हठोपकारे वर्तन्ते । विनाप्यर्थग्रहणेन निमित्तान्तरतः अन्यतोऽपरस्य कार्यसिद्धिमवश्यं विज्ञाय 'मया तवैतत्क्रियत' इति परं गृह्णन्ति । भीषिकाप्रदर्शनं वा 'उपधिः' ।

**कितवा** धनग्रहणवञ्चका विप्रलम्भकाः । 'इदं कार्यं वयमेव करिष्यामस्तव नान्यत्रोद्यथा' इत्युक्त्वा न कुर्वते । उपेत्य नानाकारिणो नानाविधैरुपायैर्ग्रामीणान्मुष्णान्ति ।

शिवमाधवादयः शिवामादित्यं जीवन्ति । **मङ्गलादेशवृत्ता** ये ह्युपदेशिका ज्योतिषिकादयः । अथवा 'एतां देवतां त्वदर्थेनाहं प्रीणयामि दुर्गां मार्तण्डं चेति' तथ्यऽऽढ्यानां धनमुपजीवन्ति । अथवा मङ्गलं 'तथाऽस्त्विति' वादिनः, '**मङ्गलादेशवृत्ताः**' ।

सर्वस्य करवर्धने **भद्रप्रेक्षणिकाः** प्रशंसिपुरुषलक्षणाः ॥२५८॥

**हिन्दी**—(और) घूसखोर, डराकर धन लेनेवाले ठग, जुआरी (९।२२३ में वर्णित द्यूत या समाह्वय से धन लेनेवाले), धन या पुत्रादि के लाभ होने की असत्य बातें कहकर लोगों से धन लेनेवाले, उत्तम (साधु, संन्यासी आदि का वेष धारण कर अपने दूषित कर्म को छिपाकर लोगों से धन लेनेवाले, हस्तरेखा आदि को देखकर नहीं जानते हुए भी फल को बतलाकर धन लेनेवाले ॥२८५॥

**असम्यक्कारिणश्चैव महामात्राश्चिकित्सकाः ।**
**शिल्पोपचारयुक्ताश्च निपुणाः पण्ययोषितः ॥२५९॥**

**भाष्य—महामात्रा** मन्त्रिपुरोहितादयो राजनिकटिकः । ते चे**दसम्यक्कारिणः** । **चिकित्सका** वेद्याः ।

**शिल्पोपचारयुक्ताः** चित्रपत्रछेदरूपकारादयः । 'उपचार' उपायनमनुपयुज्यमानं स्वशिल्पकौशलं दर्शयित्वाऽनुष्ठाय धनं नयन्ति ।

एवं **पण्ययोषितो निपुणा**श्चोपचारेणासत्प्रीतिदर्शनेन ।

**असम्यक्कारिण** इति सर्वत्रानुयुज्यते ॥२५९॥

**हिन्दी**—अशिक्षित हाथीवान्, अशिक्षित चिकित्सक (वैद्य डाक्टर, हकीम) चित्रकार आदि शिल्पी, परद्रव्यापहरण में चतुर वेश्या ॥२५९॥

**एवमाद्यान्विजानीयात्प्रकाशांल्लोककण्टकान् ।**
**निगूढचारिणश्चान्याननार्यानार्यालिङ्गिनः ॥२६०॥**

**भाष्य—एवमाद्यान्** न शक्यन्ते धूर्तानां परद्रव्यापहाराणां प्रकारान्संख्यातुमित्याद्यग्रहणम् । तथा ह्यशक्यां कथयन्ति अवधारयन्तीमनुरागिणीम् । तथाऽभृत्यो भृत्य-

वदात्मानं दर्शयित्वा नयति। हिरण्यमृजुप्रकृतेः न चार्थभृत'स्त्वं ब्रह्मा त्वं बृहस्पपि-रि'त्युक्त्वा मूर्खाढ्यान्नयन्ति। 'देहि प्रसादेन कतिपयैर्वाऽहोभिः, प्रत्यर्पयामीति' सिद्धे प्रयोजने तनुतरो भवति प्रियवाद्यप्रियवादी सम्पद्यते ॥२६०॥

**हिन्दी**—इन्हें तथा इस प्रकार के अन्य लोगों को तथा ब्राह्मणादि का वेष धारणकर गुप्तरूप से जनता का ठगने वाले शूद्र आदि को प्रत्यक्ष कण्टक (प्रकटरूप में चोर) जानना चाहिये ॥२६०॥

**तान्विदित्वा सुचरितैर्गूढैस्तत्कर्मकारिभिः ।**
**चारैश्चानेकसंस्थानैः प्रोत्साद्य वशमानयेत् ।।२६१।।**

**भाष्य—निगूढचारिणः । तुल्यकर्मकारिभिर्विद्या**। पूर्वं ये तत्कर्म कृतवन्तः। अथवा सम्प्रत्येव तत्कर्म कार्यन्ते अन्तर्भावसिद्ध्यर्थं लब्धान्तरा आगत्य कथयिष्यन्ति तथाद्यैरपि **चारैस्तत्कर्मकारिभिरनेकसंस्थानैः** ॥२६१॥

**हिन्दी**—उन्हीं के कर्मों को करनेवाले, गुप्त, सदाचारी एवं विविध वेष धारण किये दूतों (७।६३-६४) से उन वञ्चकों (ठगों) को मालूम करके उनका शासन कर उन्हें वश में करे ॥२६१॥

**उन द्विविध चोरों का शासन—**

**तेषां दोषानभिख्याप्य स्वे स्वे कर्मणि तत्त्वतः ।**
**कुर्वीत शासनं राजा सम्यक् सारापराधतः ।।२६२।।**

**हिन्दी**—राजा उन वञ्चकों (प्रत्यक्ष या परोक्ष चोरों) के जो गुप्त या प्रत्यक्षकृत अपराध हों, उन्हें सबके सामने कहकर उनके अपराध, शरीर एवं धन के अनुसार उनको दण्डित करे ॥२६२॥

**दण्डाभाव में पापनिवारण की असमर्थता—**

**न हि दण्डादृते शक्यः कर्तुं पापविनिग्रहः ।**
**स्तेनानां पापबुद्धीनां निभृतं चरतां क्षितौ ।।२६३।।**

**हिन्दी**—इन चोरों, पापबुद्धियों तथा गुप्तरूप से विचरण करनेवालों का पाप बिना दण्डित किये नहीं रोका जा सकता है (अतएव उन्हें दण्डित करना राजा का धर्म है ॥२६३॥

**चोरों का अन्वेषण करना—**

**सभा प्रपापूपशालावेशमद्यान्नविक्रयाः ।**
**चतुष्पथाश्चैत्यवृक्षाः समाजाः प्रेक्षणानि च ।।२६४।।**

**हिन्दी**—सभास्थान, प्याऊ (पौसरा), पूआ-पूड़ी आदि वेचने की दूकान (होटल आदि), गल्ले की दूकान, चौरास्ता, मन्दिर, बड़े-बड़े प्रसिद्ध वृक्षों की जड़ (के नीचे का भाग), अनेक लोगों के एकत्रित होने का स्थान, प्रदर्शनी आदि दर्शनीय स्थान ॥२६४॥

**जीर्णोद्यानान्यरण्यानि कारुकावेशनानि च ।**
**शून्यानि चाप्यगाराणि वनान्युपव्नानि च ।।२६५।।**

**हिन्दी**—पुराने उद्यान, जङ्गल, शिल्पियों (विविध प्रकार के कारीगरों-चित्रकार आदि) के घर, सूने घर, वन, फुलवारी ॥२६५॥

**एवंविधान्नृपो देशान्गुल्मैः स्थावरजङ्गमैः ।**
**तस्करप्रतिषेधार्थं चौरैश्चाप्यनुचारयेत् ।।२६६।।**

**हिन्दी**—ऐसे गुप्त स्थानों में घूमने-फिरने तथा एक स्थान में रहने वाले चोरों को रोकने के लिए राजा गुप्तचरों (या पहरेदारों) को नियुक्त करे ॥२६६॥

**तत्सहायैरनुगतैर्नानाकर्मप्रवेदिभिः ।**
**विद्यादुत्सादयेच्चैव निपुणैः पूर्वतस्करैः ।।२६७।।**

**हिन्दी**—उन चोरों के सहायक, उनके विविध कार्यों (सेंध मारना आदि) के जानकार जो पहले निपुण चोर रहे हों; ऐसे गुप्तचरों से उन चोरों को मालूमकर राजा उनका नाश करे ॥२६७॥

**उन चोरों को पकड़ने का उपाय—**

**भक्ष्यभोज्योपदेशैश्च ब्राह्मणानां च दर्शनैः ।**
**शौर्यकर्मापदेशैश्च कुर्युस्तेषां समागमम् ।।२६८।।**

**हिन्दी**—वे गुप्तचर भक्ष्य-भोज्य पदार्थों का लोभ दिखाकर (तुम लोग मेरे यहाँ या अमुक स्थान पर आवो, हम सब एक साथ अमुक स्थान पर चढ़कर उत्तमोत्तम पदार्थ भोजन करेंगे इत्यादि प्रकार से खाने का लोभ देकर), ब्राह्मणों के दर्शन (अमुक स्थान में सब बातों के ज्ञाता एक सिद्धब्राह्मण रहते हैं, उनका दर्शनकर हम लोग अपना मनोरथ पूर्ण करें) इत्यादि कहने से साहस कर्म के कपट से (अमुक व्यक्ति के यहाँ एक बड़ा शूरवीर रहता है, वह अकेला ही अनेक आदमियों के साध्य कार्य को कर सकता है आदि कपट वचनों से), उन चोरों को एकत्रितकर राजा द्वारा नियुक्त शासन पुरुषों (सैनिक सिपाहियों) से उनका समागम करा दे अर्थात् उन्हें गिरफ्तार करा दें ॥२६८॥

**ये तत्र नोपसर्पेयुर्मूलप्रणिहिताश्च चे ।**
**तान्प्रसह्य नृपो हन्यात्समित्रज्ञातिबान्धवान् ।।२६९।।**

**हिन्दी**—जो चोर उन गुप्तचरों के उस प्रकार (पूर्व श्लोक में कथित भक्ष्य-भोज्यादि

विषयक कपटयुक्त वचनों से) अपने पकड़े जाने की शङ्का से वहाँ (गुप्तचर के सङ्केतित स्थान में) नहीं आवे तथा उन गुप्तचरों से सावधान ही रहते हों; उन चोरों को राजा अपने गुप्तचरों से मालूम कर मित्र, ज्ञाति तथा बान्धवों के सहित उनपर आक्रमण कर उन्हें दण्डित करे ॥२६९॥

**चुराये गये धन का पता न लगाने पर—**

**न होढेन विना चौरं घातयेद्धार्मिको नृपः ।**
**सहोढं सोपकरणं घातयेदविचारयन् ।।२७०।।**

**हिन्दी**—धार्मिक राजा चुराये गये धन का, सेंध मारने आदि के शस्त्रादि साधनों का पता नहीं लगने से चोर का पूर्णतः निर्णय नहीं होने से उनका वध नहीं करे तथा चुराये गये धन तथा सेंध मारने के शास्त्रादि साधनों के द्वारा चोर का निर्णय हो जाने पर बिना विचारे (दूसरा विकल्प उठाये) उस चोर का वध (अपराधानुसार उन्हें दण्डित) करे ॥२७०॥

**चोरों के आश्रयदाताओं को दण्ड—**

**ग्रामेष्वपि च ये केचिच्चौराणां भक्तदायकाः ।**
**भाण्डावकाशदाश्चैव सर्वांस्तानपि घातयेत् ।।२७१।।**

**हिन्दी**—गाँवों में भी जो काई चोरों के लिए भोजन, चोरी के उपयोगी बर्तन या वस्त्रादि देते हों; राजा उनका भी वध (या निरन्तर अथवा एकबार किये गये अपराध के अनुसार दण्डित) करे ॥२७१॥

**अपराधी सीमारक्षकों को दण्ड—**

**राष्ट्रेषु रक्षाधिकृतान्सामन्तांश्चैव चोदितान् ।**
**अभ्याघातेषु मध्यस्थान् शिष्याच्चौरानिव द्रुतम् ।।२७२।।**

**हिन्दी**—राज्य की रक्षा में नियुक्त तथा सीमा के रक्षक राजपुरुष भी चोरी करने में मध्यस्थ होकर चोरों के सहायक होते हैं; (अत एव राजा) उनको भी चोरों के समान ही शीघ्र दण्डित करे ॥२७२॥

**धर्मभ्रष्ट धर्मजीवि ब्राह्मण को दण्ड—**

**यश्चापि धर्मसमयात्प्रच्युतो धर्मजीवनः ।**
**दण्डेनैव तमप्योषेत्स्वकाद्धर्माद्धि विच्युतम् ।।२७३।।**

**हिन्दी**—धर्मजीवी (यज्ञ कराने से तथा दान लेकर दूसरों में यज्ञादि धर्मप्रवृत्ति उत्पन्न

कर जीविका करनेवाला) ब्राह्मण यदि धर्म मर्यादा से भ्रष्ट हो जाय तो राजा उसे भी दण्ड द्वारा शासित करे ॥२७३॥

**चौरादि के उपद्रव निवारणादि में सहायक नहीं होने वाले को दण्ड—**

**ग्रामघाते हिताभङ्गे पथि मोषाभिदर्शने ।**
**शक्तितो नाभिधावन्तो निर्वास्याः सपरिच्छदाः ।।२७४।।**

**भाष्य**—शक्तौ सत्यामालस्यादिना । ते **निर्वास्याः** ।

ये तु चौरैः कृतसङ्केतास्तेषां पूर्वत्र वध उक्तो 'घातयेदि'ति ।

**परिच्छदो** गवाश्वादिः । तदपि निर्वास्य नापहर्तव्यम् । नासत्परिच्छदः कर्तव्यो धनं तु हर्तव्यम् ॥२७४॥

**हिन्दी**—चौरादि के द्वारा गाँव के लूटने में, पुल या बाँध के टूटने में (मेधातिथि के मत से खेत में उत्पन्न अन्न के नष्ट होने में तथा जीविका नाश होने में) तथा रास्ते में चोर आदि के दिखलाई पड़ने पर यथाशक्ति दोड़कर रक्षा नहीं करनेवाले पार्श्ववर्ती (समीप में रहने वाले) लोगों को शय्या, गौ, घोड़ा आदि गृहसाधनों के साथ देश से बाहर निकाल दे ॥२७४॥

**राजकोष के चोर आदि को दण्ड—**

**राज्ञः कोशापहर्तृंश्च प्रातिकूल्येष्ववस्थितान् ।**
**घातयेद्विविधैर्दण्डैररीणां चोपजापकान् ।।२७५।।**

**भाष्य**—**कोशो** राज्ञां धनसञ्चयस्थानं तत्रापहर्तारो द्रव्यजातिपरिमाणानपेक्षमेव वध्याः । ये च **प्रातिकूल्येन** वर्तन्ते । यद्राज्ञां देशान्तरादानेतुमभिप्रेतं तद्देशदुर्लभमाञ्जनेयाश्वादि प्राच्यानाम् । उद्दीच्यानां कलिङ्गदेशोद्भवहस्त्यादि । तदानयनप्रतिबन्धे ये वर्तन्ते । तथा यानि मित्राणि तानि शत्रून्कुर्वते । कृत्वा शत्रुभिः संयोजयन्ति ।

**अरीणामुपजापकाः** प्रोत्साहकाः । तान् **घातयेत्** ।

स्वतन्त्रप्रयोजनत्वान्नावश्यकं घातनमित्युक्तम् ॥२७५॥

**हिन्दी**—राजा के कोष (खजाने) से धन चुरानेवाले, राजाज्ञा को मारनेवाले तथा शत्रु पक्षवालों से मिलकर राजकीय लोगों में फूट पैदा करनेवाले लोगों को राजा अनेक प्रकार के (हाथ-पैर जीभ आदि काटकर) वध से दण्डित करे ॥२७५॥

**सेंध मारनेवाले चोर को दण्ड—**

**सन्धिं भित्त्वा तु ये चौर्यं रात्रौ कुर्वन्ति तस्कराः ।**
**तेषां छित्वा नृपो हस्तौ तीक्ष्णे शूले निवेशयेत् ।।२७६।।**

**हिन्दी**—जो चोर रात में सेंध मारकर चोरी करते हैं, राजा उनके हाथों को कटवाकर तेज शूलीपर चढ़ा दे ॥२७६॥

**गिरहकट चोर को दण्ड—**

**अङ्गुलीर्ग्रन्थिभेदस्य छेदयेत्प्रथमे ग्रहे ।**
**द्वितीये हस्तचरणौ तृतीये वधमर्हति ।।२७७।।**

**भाष्य**—ग्रन्थिं भिनत्तीति **ग्रन्थिभेदः** । 'भेदनं' मोक्षो ग्रन्थेर्वस्त्रप्रान्तादौ ग्रन्थिः ।

यद्वा यद्द्रव्यं तत्केनाचिच्छलेन ग्रन्थिमवमोच्य ये निनीषन्ति ते **ग्रन्थिभेदाः** । तेषां प्रथमायां प्रवृत्तावङ्गुलीनां छेदः । द्वितीयस्यां प्रवृत्तौ हस्तचरणयोः । तृतीयस्यां मारणम् ॥२७७॥

**हिन्दी**—राजा गाँठ काटनेवाले (गिरहकट या जेबकट) चोर को पहली बार पकड़े जाने पर उनकी (अँगूठा तथा तर्जनी) अङ्गुलियों को कटवा ले, दूसरी बार पकड़े जाने पर उसके हाथ-पैर कटवा ले और तीसरी बार पकड़े जाने पर उसका वध कर दे ॥२७७॥

**चोरों के सहायक तथा चोरित धन लेने वालों को दण्ड—**

**अग्दिान्भक्तदांश्चैव तथा शस्त्रावकाशदान् ।**
**सन्निधातॄंश्च मोषस्य हन्याच्चौरमिवेश्वरः ।।२७८।।**

**भाष्य**—**अग्निदाः** शीतापनोदनाद्यर्थं येऽग्निं ददति ।

**शस्त्रं** कर्तरिकादि ।

**मोषस्य** सन्निधातारः कर्तारः ।

सर्वे चौरवत् ज्ञेयाः ।

**शस्त्रावकाशद**ग्रहणं प्रागुक्तमप्युपसंहारार्थमुच्यते ॥२७८॥

**हिन्दी**—जो लोग (गिरहकट आदि को जानकर) अग्नि, अन्न, शस्त्र तथा अवसर (चोरी का मौका) देते हों और चुराये हुए धन को रखते हों, राजा उन लोगों को भी चोर के समान दण्डित करे) ॥२७८॥

**तडागादि के तोड़ने वालों को दण्ड—**

**तडागभेदकं हन्यादप्सु शुद्धवधेन वा ।**
**यद्वाऽपि प्रतिसंस्कुर्याद्दाप्यस्तूत्तमसाहसम् ।।२७९।।**

**भाष्य**—**तडाग**ग्रहणमुपलक्षणार्थम् । नद्युदकहरणेऽप्ययं दोष इति केचित् ।

तदयुक्तम् । महान्हि तडागभेदनेऽपराधः । स्वल्पो नदीभेदने । तडागस्य हि वप्रभेदनेनोदकेऽप्ययमेव विधिः ॥२७९॥

**हिन्दी**—तडाग (पोखरा, अहरा आदि सार्वजनीन जलाशय) के बाँध या पुल तोड़नेवालों को राजा पानी में डुबाकर या दूसरे प्रकार से वध करे अथवा यदि वह उस तोड़े हुए पुल या बाँध को ठीक करा दे तो उसे उत्तम साहस (८।१३८ एक सहस्र पण) से दण्डित करे ॥२७९॥

**अन्नागारादि तोड़नेवालों को दण्ड—**

**कोष्ठागारायुधागारदेवतागारभेदकान् ।**
**हस्त्यश्वरथहर्तृंश्च हन्यादेवाविचारयन् ।।२८०।।**

**हिन्दी**—राजा राज्य के अन्नभाण्डार, शस्त्रागार तथा देवमन्दिर तोड़नेवालों तथा घोड़ा हाथी और रथ आदि चुरानेवालों को बिना विचारे (दूसरे प्रकार के दण्ड देने का विकल्प छोड़कर शीघ्र ही) वध करे ॥२८०॥

**विमर्श**—आगे 'संक्रमध्वजयष्ठीनां........(९।२८५)' वचन से देवप्रतिमा तोड़ने वालों को पाँच सौ पण से दण्डित करने का जो विधान कहा जायेगा, वह वचन इसी वचन से देवमन्दिर तोड़ने वालों को वधरूप दण्ड से दण्डित करने के कारण मिट्टी की बनी हुई पूजाघर त्यक्त प्रतिमा के भेदन करनेवालों के विषय में है, ऐसा समझना चाहिये ।

**व्यक्तिगत तड़ागादि के तोड़ने वाले को दण्ड—**

**यस्तु पूर्वनिविष्टस्य तडागस्योदकं हरेत् ।**
**आगमं वाप्यपां भिद्यात्स दाप्यः पूर्वसाहसम् ।।२८१।।**

**हिन्दी**—पुत्र आदि के लिए बनवाये गये तडाग आदि के पानी को जो कोई चुरावे अर्थात् चोरीकर खेत आदि की सिंचाई करे अथवा उसके पानी जाने के मार्ग को बाँधकर आदि बाँधक रोके या नष्ट कर दे, उस व्यक्ति को राजा प्रथम साहस (८।१३८-२५० पण) से दण्डित करे ॥२८१॥

**राजमार्ग को गन्दा करने पर दण्ड—**

**समुत्सृजेद्राजमार्गे यस्त्वमेध्यमनापदि ।**
**स द्वौ कार्षापणौ दद्यादमेध्यं चाशु शोधयेत् ।।२८२।।**

**भाष्य**—**राजमार्गे** ग्रामनगरे रथ्यायाम**मेध्यं** मूत्रपुरीषं **समुत्सृजे**दन्यतो वाऽऽनीय चण्डालादिभिर्निक्षिपेत् ।

**अनापदि** आपद्वेगेनात्यर्थमुक्तं भवति ।

चण्डालादेर्मूल्यं दत्वाऽपासयेत्स्वयं वाऽन्यासम्भवे ॥२८२॥

**हिन्दी**—स्वस्थ रहता हुआ जो व्यक्ति राजमार्ग (प्रधान सड़क, सार्वजनिक रास्ते) पर मल-मूत्र कर दे (या फेंक दे) राजा उसे दो कार्षापण (८।१३६) से दण्डित करे तथा उसी से उस मल-मूत्र को शीघ्र साफ करावे ॥२८२॥

**आपद्गतोऽथवा वृद्धा गर्भिणी बाल एव वा ।**
**परिभाषणमर्हन्ति तच्च शोध्यमिति स्थितिः ।।२८३।।**

**भाष्य**—**आपद्गतः** पूर्वोक्तः । वृद्धादयो ये बहिर्ग्रामं निर्गन्तुमशक्ताः ते गृह्यन्ते । शोणितमपि कर्तुमित्याशङ्क्य तेऽमेध्यमपि व्यपदेष्टुम् ।

'न पुनरेवं कर्तव्यम्' । पुनःकरणे राजतो महान्प्रत्यवायो भवति क्रोधगर्भमीदृशवचनं **परिभाषणम्** ।

**तच्च शोध्यमिति** राज्ञ उपदेशः । यद्युत्स्त्रष्टारो न ज्ञायन्ते । तथा च रथ्याचण्डालादिभिरपासनीया ॥२८३॥

**हिन्दी**—रोगी (या आपत्ति में फँसा हुआ) बूढ़ा, गर्भिणी अथवा बालक राजमार्गपर मल-मूत्र कर दे (या कूड़ा-करकट डालकर उसे गन्दा कर दे) तो ('तुमने यह क्या किया, सावधान? फिर कभी ऐसा मत करना' इत्यादि रूप से) निषेध कर दे तथा उस स्थान की सफाई करा ले (उसे आर्थिक दण्ड न दे) ऐसी शास्त्रमर्यादा है ॥२८३॥

**अज्ञ चिकित्सक को दण्ड—**

**चिकित्सकानां सर्वेषां मिथ्याप्रचरतां दमः ।**
**अमानुषेषु प्रथमो मानुषेषु तु मध्यमः ।।२८४।।**

**भाष्य**—**चिकित्सका** भिषजः । तेषां **मिथ्याप्रचाराणा**मौषधदानमुभयथा सम्भवति । यदि वाऽविज्ञातशास्त्रप्रयोगतया, शास्त्रे परिचितेऽपि वाऽतत्परतयाऽर्थलिप्सया ।

**अमानुषेषु** गवाश्वहस्त्यादिषु । **प्रथमः** साहसशब्दोनुषक्तव्यः ।

एवं **मानुषेषु तु मध्यम** इति ।

तथाप्रचारेण यद्याश्वेव विपद्येत तदा महान्दण्डः कल्पनीयः ॥२८४॥

**हिन्दी**—चिकित्सा करनेवाला यदि अज्ञानवश पशुओं की ठीक चिकित्सा न करे तो उसे प्रथम साहस (२५० पण—८।१३८) तथा मनुष्यों की ठीक चिकित्सा न करे तो उसे मध्यम साहस (५०० पण—८।१३८) से राजा दण्डित करे ॥२८४॥

**विमर्श**—'चिकित्सक' शब्द से यहाँ पर दोनों प्रकार के चिकित्सक इष्ट हैं, प्रथम शारीर-चिकित्सक जो औषध देकर शरीर की चिकित्सा करता हो तथा द्वितीय शल्य-

चिकित्सक—जो चीर-फार अर्थात् ऑपरेशन करके चिकित्सा करता हो।

**संक्रम तथा प्रतिमादि तोड़ने पर दण्ड—**

**संक्रमध्वजयष्टीनां प्रतिमानां च भेदकः ।**
**प्रतिकुर्याच्च तत्सर्वं पञ्च दद्याच्छतानि च ।।२८५।।**

**भाष्य**—**संक्रमः**। येन संक्रामन्ति मार्गेणावतरन्ति जलोपस्पर्शादिना निमित्तेन। शुभ्रं वासः। **ध्वजः** चिह्नं राजामात्यादीनाम्। देवायतनेषु च **यष्टिः**। ईदृशे च **प्रतिमानामिति** व्याख्यातम्।

**प्रतिकुर्यात्**समदधीत प्रत्यापत्तिं नयेत् ॥२८५॥

**हिन्दी**—संक्रम (नाले या छोटी नहर आदि को पार करने के लिए रखे गये पत्थर या काष्ठ आदि) ध्वज (राजचिह्न या देवताकों की ध्वजा), यष्टि (जाठ—तालाब, पोखरा, बावली आदि के बीच में गाड़े गये लकड़ी आदि या पत्थर का खम्भा आदि), प्रतिमा (मिट्टी आदि की छोटी-छोटी पूजित मूर्तियाँ) इनको तोड़ने या किसी प्रकार नष्ट करनेवाले से राजा उन्हें ठीक करावे तथा उस व्यक्ति को पाँच सौ पणों (८।१३६) से दण्डित करे ॥१८५॥

**शुद्ध पदार्थ को दूषित करनेवाले को दण्ड—**

**अदूषितानां द्रव्याणां दूषणे भेदने यथा ।**
**मणीनामपवेधे च दण्डः प्रथमसाहसः ।।२८६।।**

**भाष्य**—यानि स्वयमदुष्टानि द्रव्याणि लाभार्थी दूषयति। तथा धान्यविक्रयो क्षेत्रे निर्दोषं धान्यमुत्तमं तृणबुसैर्योजयति। कुंकुमादेश्च अकुंकुमादिना द्रव्यान्तरेणैकीकरणम्।

**मणयो** मुक्तास्तेषां **भेदनं** द्विधाकरणम्। अवेधितव्यप्रदेशेन विध्यते इति अपवेधः। अनेकार्थत्वाद्धातूनां विध्यते रूपमेतत्।

मणयो हीनमध्यमोत्कृष्टतमा भवन्ति। तत्र दण्डकल्पना कर्तव्या। मध्यमेषु मध्यम उत्तमेषूत्तमः ॥२८६॥

**हिन्दी**—शुद्ध पदार्थ में अशुद्ध पदार्थ मिलाकर दूषित करनेवाले, नहीं छेदने योग्य माणिक्य आदि को छेदनेवाले और छेदने के योग्य मोती माणिक्य आदि को ठीक-ठीक योग्य स्थान पर नहीं छेदने वाले व्यक्ति को राजा प्रथम साहस (ढाई सौ पण ८।१३८) से दण्डित करे तथा जिसके उपर्युक्त पदार्थ नष्ट या दूषित हो गये हों उसे उन पदार्थों का मूल्य देकर वह (पदार्थ-दूषक मनुष्य) प्रसन्न करे ॥२८६॥

**विषम व्यवहार करने पर दण्ड—**

**समैर्हि विषमं यस्तु चरेद्वै मूल्यतोऽपि वा ।**
**समाप्नुयाद्दमं पूर्वं नरो मध्यममेव वा ।।२८७।।**

**भाष्य**—येषां द्रव्याणां समत्वेन विनिमय उक्तो यथा "तिला धान्येन तत्समा" इति, तत्र यदि **विषम**माचरति व्यवहारार्थं तिलं दत्वा बहुधान्यं व्रीह्यादि गृह्णीयात् । असति वा विनिमये मूल्यत: क्रयव्यवहारेण व्रीह्यादिधान्येभ्योऽधिकेन मूल्येन तिलान् क्रीणाति । अथवा कस्यचिदुत्तरीयमुपबर्हणमस्ति विक्रेतव्यं कस्यचिदन्तरे शाटका: । तत्र यस्योपबर्हणमस्ति तस्यान्तर उपयुज्यन्ते । उपबर्हणेन च ते सममूला: । तत्र तदीयां कार्यवत्तां ज्ञात्वा समत्वेन न ददात्यधिकमूल्यं गृह्णाति । स उच्यते 'समैर्विषमं चरति मूल्येन' । तयो: क्रेतुर्विक्रेतुश्च तौ दण्डौ । 'चरति मूल्यत' इत्येकार्थस्तथैव । वाशब्दोऽस्मिन्पक्षे पादपूरण एव । प्रथममध्यमोक्तौ क्रयविक्रयौ विकल्पितौ द्रव्यसारापेक्षया ।।२८७।।

**हिन्दी**—जो मनुष्य समान मूल्य देनेवाले किसी को अच्छी या अधिक वस्तु दे तथा किसी को निकृष्ट या कम वस्तु दे अथवा समान मूल्य की कोई वस्तु किसी को कम मूल्यों में दे और किसी को अधिक मूल्य में दे तो वह मनुष्य (वस्तु के मूल्य आदि के अनुसार) प्रथम साहस (२५० पण) या मध्यम साहस ५०० पण—८।१३८) से दण्डित होता है ।।२८७।।

**बन्धनगृह को राजमार्ग पर बनवाना—**

**बन्धनानि च सर्वाणि राजमार्गे निवेशयेत् ।**
**दु:खिता यत्र दृश्येरन्विकृता: पापकारिण: ।।२८८।।**

**भाष्य**—प्रसिद्धे राजरथ्याप्रदेशे बन्धगृहाणि सन्निवेषयेत्कुर्यात् ।

**दु:खिता यत्र दृश्येरन्नि**त्यन्यत्रापि सन्निवेशनं तत्प्रदेशभ्रमणं दर्शयति । एतेनान्या अपि बन्धसंस्थानां पीडा कर्तव्या इत्याह ।

शरीरात्यन्तकार्शाद्यवस्थांतरापत्त्या **विकृता:** अभोजनेनेषद्भोजनादिना ।

शेषं स्पष्टम् ।।२८८।।

**हिन्दी**—राजा सब प्रकार के बन्धनगृह (जेल, हवालात आदि) को सड़क पर बनवावे । (हथकड़ी-बेड़ी पहनने से) दूषित, दाढ़ी-मूछ आदि बढ़ने से विकृत तथा भूख आदि से दुर्बल अपराधी बन्दियों (कैदियों) को लोग जहाँ देखें ।।२८८।।

**प्राकार आदि तोड़नेवाले को दण्ड—**

**प्राकारस्य च भेत्तारं परिखाणां च पूरकम् ।**
**द्वाराणां चैव भङ्क्तारं क्षिप्रमेव प्रवासयेत् ।।२८९।।**

दुर्गगतानां प्राकारादीनां विनाशने प्रवासनं दण्डः ।

**परिखा** भूभागाः खाताः ॥२८९॥

**हिन्दी**—प्राकार (नगर या मकान का परकोटा अर्थात् चहारदिवारी) को तोड़ने वाले परिखा (खाई) को मिट्टी आदि से भरनेवाले और द्वार (राजद्वार या नगरद्वार) को तोड़नेवाले मनुष्य को (राजा) शीघ्र ही देश से बाहर निकाल दे ॥२८९॥

**अभिचार कर्म करने वाले को दण्ड—**

**अभिचारेषु सर्वेषु कर्तव्यो द्विशतो दमः ।**
**मूलकर्मणि चानाप्तैः कृत्यासु विविधासु च ।।२९०।।**

**भाष्य**—अदृष्टेनोपायेन मन्त्रादिशक्त्या मारण**मभिचारः** । तत्र प्रवृत्तनाममृतेऽभिचारणीये दण्डोऽयम् । अनभिवारणीयाभिचारेषु नैतावता मुच्यते तत्र । मनुष्यमारणदण्डः स विज्ञेयः ।

**सर्व**ग्रहणं लौकिकवैदिकयोरविशेषेध दण्डार्थम् । वैदिकाः श्येनादयः । लौकिकाः पादपांशुग्रहणसूचीभेदानादयः ।

**मूलकर्म** वशीकरणादि । **आप्ताः** पौत्रभार्यादयस्ततोऽन्येऽ**नाप्ताः** ।

**कृत्या** अभिचारप्रकारा एव मन्त्रादिशक्तयः, उच्चाटनं सुहृद्बन्धुकुलाद्धि विचित्तीकरणादिहेतवो भूतविद्याः प्रसिद्धाः ॥२९०॥

**हिन्दी**—सब प्रकार से अभिचार (शास्त्रोक्त—हवनादि करके तथा लौकिक चरण की धूलि लेकर या केश को भूमि में गाड़कर इत्यादि रूप मारणोपाय) कर्म जिसके लिए किया गया हो वह मनुष्य नहीं मरे तो उक्त कर्म करनेवाले पर दो सौ पण (८।१३६) दण्ड होता है (तथा यदि वह मनुष्य पर गया हो तो उक्त कर्म करनेवाले को प्राणदण्ड होता है) और माता-पिता-स्त्री आदि को छोड़कर दूसरे झूठे लोगों द्वारा मोहितकर धन आदि लेने के लिए वशीकरण और उच्चाटन आदि कर्म करनेवाले पर दो सौ पण (८।१३६) दण्ड होता है ॥२९०॥

**दूषित बीज आदि बेचने पर दण्ड—**

**अबीजविक्रयी चैव बीजोत्क्रष्टा तथैव च ।**
**मर्यादाभेदकश्चैव विकृतं प्राप्नुयाद्वधम् ।।२९१।।**

**भाष्य—अबीजं** बीजमित्युक्त्वा विक्रीणीते स्वरूपलोपेन । धान्यशाकादीनां बीजानि चिरप्रोषितानि क्षेत्रे प्ररोहन्ति न च तानि शक्यन्ते बन्ध्यानीति ।

क्षेत्रात्तु बीजमुत्कर्षति शोभनं यद्बीजं क्षिप्रं प्ररोहति तदुत्कृष्य तदाभासं प्रतिधान्यादि

क्षिप्त्वा विक्रीणीते । अथवा न्युप्तं बीजं क्षेत्रादेवोद्धृत्य नयन्ति ।

**मर्यादा** शास्त्रदेशाचारनिरूढा स्थितिः ।

**विकृतं** कर्णनासादिकर्तनम् ॥२९१॥

**हिन्दी**—जो मनुष्य नहीं जमनेवाले बीज को जमनेवाला कहकर बेचे तथा अच्छे बीज में दूषित बीज मिलाकर बेचे और (ग्राम-नगर आदि की) सीमा को नष्ट करे उसे राजा विकृत वध (हाथ, नाक,कान आदि अङ्गों को काटने) से दण्डित करे ॥२९१॥

**चोर सोनार को दण्ड—**

**सर्वकण्टकपापिष्ठं हेमकारं तु पार्थिवः ।**
**प्रवर्तमानमन्याये छेदयेत्खण्डशः क्षुरैः ।।२९२।।**

**भाष्य**—यावन्तः केचन कण्टकाः पूर्वमुक्तास्तेषां सुवर्णकारः ।

यदि निर्धारणे पष्ठी । कथं न "न निर्धारण" इति समासाभावः ।

तस्य च पापतमत्वं स्वल्पेनैवापहरणेन महत एनसोत्पत्तिर्ब्राह्मणस्वर्णापहरणे च महापातकम् । अत**स्तमन्याये प्रवर्तमानं छेदयेत्खण्डशः** ।

परिवर्तनतुलान्तरपातच्छेदादिभिः अपहरन्ति गृह्णते । न चात्र ह्रियमाणद्रव्यपरिमाणापेक्षा, न स्वामिजात्यपेक्षा । अभ्यासस्त्वपेक्ष्यत इति, महत्त्वाद्दण्डस्य । आद्यायां तु प्रवृत्तौ धनदण्डेन क्षुरमांसलवच्छेदो विनिमातव्यः ।

शारीरनिग्रहे निगृह्यमाणानां पापमपैतीति प्रतिपादितम् ॥२९२॥

**हिन्दी**—सब कण्टकों (चोरी आदि पाप कर्म करने से राज्य में कण्टकतुल्य लोगों) में अधिक पापी सोनार यदि अन्याय करने (किसी प्रकार सोना-चाँदी आदि चुराने, या अच्छे धातु के साथ हीन धातु मिलाकर देने) वाला प्रमाणित हो जाय तो राजा उसके प्रत्येक शरीर को शस्त्रों से टुकड़े-टुकड़े कटवा डाले ॥२९२॥

**खेती के साधन हल आदि का चुराने आदि पर दण्ड—**

**सीताद्रव्यापहरणे शस्त्राणामौषधस्य च ।**
**कालमासाद्य कार्यं च राजा दण्डं प्रकल्पयेत् ।।२९३।।**

**भाष्य**—कृष्यमाणा भूमिः **सीता** । तद**द्रव्याणि** लाङ्गलकुद्दालकादीनि । तदपहरणे दण्डः प्रकल्प्यः ।

किं इच्छयैव । नेत्याह । **कालमासाद्य कार्यं च** । कर्षणकाले प्रत्यासन्ने महान् दण्डः । अकृष्टे च यदा तस्मिन्महतः फलस्य नाशस्तदा भूयानेव ।

**आसाद्या**सन्नं ज्ञात्वेत्यर्थः । अन्यदा तु द्रव्ये जात्यनुरूपः ।

एवं **शास्त्राणां** च खड्गादीनां युद्धकाले । **औषधस्य** भेषजार्थमुपयोगकाले । तेन चौषधेन हृतेनानुपयुक्तेन यद्यातुरस्य महती पीडा जायते, अन्यच्च तस्मिन्काले न लभ्यते, तल्लभ्यमपि बाधकादिसंस्कारापेक्षया चिरेणोपयोगार्थम्, एवमाद्यपेक्षा राजदण्डप्रकल्पनायै प्रभवेत् ।

**शास्त्राणां** राजोपकरणानाम्, अन्यथापि जनपदस्य भातृव्यतस्काराशङ्किनः । तदा महान्दण्डः । स्वल्पे स्वल्पः ॥१९३॥

**हिन्दी**—खेती के साधन हल-कुदाल आदि, तलवार आदि शस्त्र और दवा को चुराने पर चुरायी गयी वस्तुओं की समयोपयोगिता का विचारकर तदनुसार दण्ड-विधान करे ॥२९३॥

**सात प्रकृतियाँ या सप्ताङ्ग राज्य—**

**स्वाम्यमात्यौ पुरं राष्ट्रं कोशदण्डौ सुहृत्तथा ।**
**तप्त प्रकृतयो ह्येताः सप्ताङ्गं राज्यमुच्यते ।।२९४।।**

**भाष्य**—समाप्तायां कण्टकशुद्धौ केवलं राज्यतन्त्रोपयोगी राजधर्म उच्यते । यथैतस्मिन्ननुष्ठीयमाने राज्यानाशः, एवं व्यवहारदर्शने कण्टकशुद्धौ वा क्रियमाणायां तुल्यो राज्यानाशः । किञ्च महिषीकुमारराजवल्लभसेनाध्यक्षाश्रिताः प्रायेण भवन्ति कण्टकाः, तान् कदाचिदनया बुद्ध्या नोद्धरेत् 'प्रकृतक्षोभशङ्कायां महत्तमं प्रयोजनं सेनाध्यक्षेण सामन्तेन च,—किमनेन निगृहीतेन राष्ट्रपराधिना'—तदर्थमुच्यते । तुल्यं राष्ट्रं स्वाम्यादिनेति राज्यप्रकृतित्वेन गुरुलघुभावश्च । प्राकृतीनामेवार्थमुच्यते । यदि महान् क्षोभोऽमात्यादिति राज्यप्रकृतित्वेन तत्परिहर्तव्यम् । राष्ट्रं ततो दुर्बलं केनचिदुपायेन वा बोधयित्वा कण्टकशुद्धिं करिष्यामीति न सहसा प्रवर्तितव्यम् । अतः सप्तमाध्यायोपदेशतोऽप्युत्कृष्यास्मिन्नवधा बुध्यते ।

**स्वामी** राजैव । **अमात्यो** मन्त्रीपुरोहितः सेनानी । **पुरं** निवासनगरम् । **राष्ट्रं** जनपदाः । **कोशो** रूप्यसुवर्णरूपकादिधनसञ्चयः । हस्त्यश्वरथपादातं **दण्डः** धर्मदण्डादिव । **सुहृत्स**मानकार्य । यथोक्तं "मित्रं तस्मादनन्तरमिति" ।

**एता** राज्यस्य **प्रकृतयः** कारणम्, अवयवा यथा घटस्य कपालानि ।

स्वभाववचनो वा प्रकृतिशब्दः । एवं तदात्मकमेव राज्यं समस्तं क्षिप्तम् ।

अस्यैव भेदो विस्तारो द्वासप्ततिस्तत्रापि यो भेदः स उक्त एव ॥२९४॥

**हिन्दी**—(१) स्वामी (राजा), (२) मन्त्री, (३) पुर (किला, परकोटा, खाई आदि से सुरक्षित राजधानी), (४) राज्य, (५) कोष, (६) दण्ड (चतुरङ्गिणी अर्थात् हयदल,

गजदल, रथदल और पैदल सेना) तथा (७) मित्र, ये सात राजप्रकृतियाँ हैं, इनसे युक्त 'सप्ताङ्ग' (सात अङ्गोंवाला) राज्य कहलाता है ।।२९४।।

**सात प्रकृतियों में पूर्व-पूर्व की श्रेष्ठता—**

**सप्तानां प्रकृतीनां तु राज्यस्यासां यथाक्रमम् ।**
**पूर्वं पूर्वंगुरुतरं जानीयाद्व्यसनं महत् ।।२९५।।**

**भाष्य**—मित्रव्यसनात्स्वव्यसनं गरीयः । स्वबलसम्पन्नो हि शक्नोति मित्रमनुग्रहीतुम् । एवं दण्डकोशयोः । कोशनाशे हि दण्डोऽपि नश्यत्येव । एवं कोशराष्ट्रयोः राष्ट्रनाशे हि कृतः कोशोत्पत्तिः ।

पुनः राष्ट्रविनाशङ्कायां पुरं यत्ततो रक्षितव्यम् । तत्र हि सर्वावयवसाधनादि सम्भवति । पुरादमात्यः प्रधानम् । प्रधानामात्यनाशे सर्वनाशः ।।२९५।।

तथा च दृष्टान्तः ।

**हिन्दी**—राज्य की इन (९।२९४) सात प्रकृतियों में क्रमशः पूर्व-पूर्व की आपत्ति को राजा अधिक समझे ।।२९५।।

**विमर्श**—अतः राजा का कर्तव्य है कि आगे-आगे वाली प्रकृति की आपत्ति की उपेक्षा करके उससे पहले वाली प्रकृति की आपत्ति को दूर करने में प्रथम प्रयत्नशील होवे अर्थात् मित्र तथा सेना दोनों को एक समय में आपत्ति में फँसने या हानि की सम्भावना होने पर पहले सेना की आपत्ति को दूर करे ।।

**त्रिदण्डवत् सात प्रकृतियों की समानता—**

**तप्ताङ्गस्येह राज्यस्य विष्टब्धस्य त्रिदण्डवत् ।**
**अन्योन्यगुणवैशेष्यान्न किञ्चिदतिरिच्यते ।।२९६।।**

**भाष्य**—**विष्टब्धस्य त्रिदण्डवदि**ति । विष्टब्धस्यान्योन्यस्याधारभावेन । एतदेवाह । **अन्योन्यगुणवैशेष्यात्** परस्परस्योपकार्योपकारकाभावेनैकैकस्य न विनाशोत्पत्तेः भूमिबीजोदकसामग्र्या इव अङ्कुरजनने ।

तस्मात्सर्वेषां पूज्यताऽत्रोच्यते । अस्त्येवात्र गुरुलघुभावः । यत्तु **न किञ्चिदतिरिच्यत** इति तन्महतादरेण मित्रादिरक्षायां वर्तितव्यमित्येवंपरमेतत् । मित्रनाशेऽचिरेण राज्यनाशो यदा बलवतोपरोधो न तु तदानीमेवेत्यालम्बनं लघीयस्तायाः ।।२९६।।

**हिन्दी**—त्रिदण्ड (टिकटी-तिपाई) के समान परस्पर में सम्बद्ध सप्ताङ्ग (९।२९४) राज्य में उन अङ्गों को परस्पर में विलक्षण उपकारक होने से कोई भी अङ्ग एक दूसरे से बढ़कर नहीं है ।।२९६।।

**विमर्श**—यद्यपि पूर्व श्लोक (९।२९५) में उत्तर अङ्ग की अपेक्षा पूर्व अङ्ग को श्रेष्ठ कहा गया है तथापि दूसरे अङ्गसम्बन्धी कार्य को दूसरा अङ्ग नहीं कर सकता अतएव सब अङ्गों की समानता उसी प्रकार है, जिस प्रकार तीन काष्ठों को परस्पर रस्सी या गौ के बाल आदि से बाँधने पर कोई काष्ठ छोटा-बड़ा नहीं होता; किन्तु परस्पर सम्बद्ध वे तीनों ही काष्ठ समानरूप से उपकारक होते हैं।

**तेषु तेषु तु कृत्येषु तत्तदङ्गं विशिष्यते।**
**येन यत्साध्यते कार्यं तत्तस्मिन् श्रेष्ठमुच्यते।।२९७।।**

**भाष्य**—नास्ति तद्वस्तु यद्राज्ञो नोपयुज्यते। भवति हि तत्कार्यं यन्निकृष्टेन साध्यते न महता। तस्मात्सर्वाः प्रकृतयो यत्नतः पालनीयाः, असद्दण्डादिना न राष्ट्रं कर्शनीयम्, चौराद्युपद्रवेभ्यश्च यत्नतो रक्ष्यमिति तात्पर्यार्थः। अतः कण्टकशुद्धिशेषोऽयम्॥२९७॥

**हिन्दी**—(उन (९।२९४) सात प्रकृतियों में से उन-उन कार्यों में उन-उन प्रकृतियों का विशिष्ट स्थान होता है, (अतएव) जो कार्य जिस प्रकृति से सिद्ध होता है उस कार्य में वह प्रकृति श्रेष्ठ मानी जाती है (इस प्रकार कार्य की अपेक्षा से समयानुसार सबकी श्रेष्ठता है)॥२९७॥

**स्वपरशक्ति का ज्ञान—**

**चारेणोत्साहयोगेन क्रिययैव च कर्मणाम्।**
**स्वशक्तिं परशक्तिं च नित्यं विद्यात्परात्मनोः।।२९८।।**

**भाष्य—परस्यात्मनश्च नित्यं शक्तिं विद्यात्।** 'किमयं प्रारिप्सते किञ्च मयि कर्तुं शक्तं किं चाहमस्मिन्निति'—एवन्नित्यं वेदितव्यम्। कथं चैतच्छक्यते वेदितुम्।

**चारेण** सप्तमाध्यायोक्तेन।

**उत्साहयोगेन** दानादिपरितोषिता उत्साहेन युज्यन्ते सम्पन्नकृष्यादिफलाश्च।

**क्रिययैव च कर्मणाम्।** 'कर्माणि' निवेशादीनि, तदारम्भेन शक्तिमान् रिपुरवगम्यते। तानि ह्यर्थसम्पत्कराणि। ततः सामर्थ्योत्पत्तेः॥२९८॥

**हिन्दी**—राजा गुप्तचरों से सेना के उत्साहसम्बन्ध से और कार्यों मार्ग-निर्माणादि) के करने से उत्पन्न अपनी तथा शत्रु की शक्ति को सर्वदा मालूम करता रहे॥२९८॥

**कार्यारम्भ में राज्य का कर्तव्य—**

**पीडनानि च सर्वाणि व्यसनानि तथैव च।**
**आरभेत ततः कार्यं संचिन्त्य गुरुलाघवम्।।२९९।।**

न हि आयोगवादिभिः स्वजातीयासु जनिता अयोगवादिव्यपदेशं लभन्ते। सदृश-ग्रहणं तु प्रातिलोम्यसामान्येन। हीनतरत्वं चावान्तरविशेषमनपेक्ष्य प्रयुक्तम्। तेनायमत्र वाक्यार्थः। 'प्रतिलोमेभ्यः समानजातीयासूत्कृष्टजातीयासु च प्रतिलोमा एव भवन्ति' ॥२७॥

**हिन्दी**—ये ६ प्रतिलोमज (नीच पुरुष से उच्चवर्णा स्त्रियों में उत्पन्न) पुरुष अपनी-अपनी जातिवाले, अपनी-अपनी माताओं की जाति, अपने से श्रेष्ठ क्षत्रियादि जाति तथा नीच शूद्रादि जातिवाली स्त्रियों में अपने ही समान जातिवाले हीन वर्णों को उत्पन्न करते हैं ॥२७॥

**यथा त्रयाणां वर्णाना द्वयोरात्माऽस्य जायते।**
**आनन्तर्यात्स्वयोन्यां तु तथा बाह्येष्वपि क्रमः ॥२८॥**

**भाष्य—अस्य** ब्राह्मणस्य **त्रयाणां वर्णानामात्मा जायते। द्वयोर्**वर्णयोः क्षत्रिय-वैश्ययोर्द्विजत्वं जायते। तथा स्वयोनौ। एवं त्रयाणां वर्णानां ब्राह्मणो द्विजान् जनयति।

एवं बाह्येष्वपि प्रातिलोम्येन वैश्यक्षत्रियाभ्यां क्षत्रियब्राह्मणयोरात्मा द्विजत्वं भवति। सति च द्विजत्वे उपनयनं कर्तव्यम्। वक्ष्यन्ति च 'एते षट्द्विजधर्माण' इति। एतावांस्तु विशेषः। अनुलोमाज्जाता मातृजात्या मातृजातीया। स्तुतिमात्रमिदं वक्ष्यामः ॥२८॥

**हिन्दी**—जिस प्रकार तीन वर्णों (ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य) में से दो वर्णों (क्षत्रिया तथा वैश्या) में इस (ब्राह्मण) की आत्मा (द्विज) सन्तान उत्पन्न होती है और अपनी सवर्णा (ब्राह्मणी) में द्विज सन्तान उत्पन्न होती है, उसी प्रकार ब्राह्मण वर्णों (वैश्य तथा क्षत्रिय से क्षत्रिया तथा ब्राह्मणी में भी) क्रम से द्विज सन्तान होती है ॥२८॥

**विमर्श**—इस श्लोक का विशद अभिप्राय यह है कि— ब्राह्मण, क्षत्रिया, वैश्या तथा शूद्रा— इन तीन वर्णों में से प्रथम दो वर्णों (क्षत्रिय तथा वैश्या) में द्विज सन्तान उत्पन्न करता है और अपनी सवर्णा स्त्री (ब्राह्मणी) में तो द्विजसन्तान उत्पन्न करता ही है; उसी प्रकार वैश्य क्षत्रियों और क्षत्रिय ब्राह्मणी में प्रतिलोमज क्रम से द्विज सन्तान उत्पन्न करता है, अर्थात् ये सन्तान 'द्विज' स्त्री (ब्राह्मणी, क्षत्रिय तथा वैश्या) में द्विज सन्तान उत्पन्न करता है उसी प्रकार वैश्य क्षत्रिया में और क्षत्रिय ब्राह्मणी में द्विज सन्तान उत्पन्न करता है और ये भी सन्तान 'द्विज' होने से उपनयन संस्कार के योग्य हैं, यही बात 'एते षड्द्विजधर्माणः' वचन से कहेंगे भी, हाँ, उनमें इतनी विशेषता है कि अनु-लोमभाव मातृजाति से है'; किन्तु 'प्रतिलोमजास्तु धर्महीनाः' इस गौतम मुनि के वचन से ऐसे द्विजों के संस्कार का निषेध ही किया गया है।

**ते चापि बाह्यान्सुबहूंस्ततोऽप्यधिकदूषितान्।**
**परस्परस्य दारेषु जनयन्ति विगर्हितान् ॥२९॥**

**भाष्य**—चाप्ययोगवादय: षट् **बाह्यान् सुबहून् परस्परदारेषु जनयन्ति।** तद्यथाऽऽयोगव: क्षत्तृजायायां क्षत्ताऽऽयोगव्याम्। परस्परमात्मापेक्षया गर्हितान् जनयन्ति। तद्यथाऽऽयोगव: क्षत्तृजायायामात्मनो बाह्यतरं जनयति। ततोऽपि बाह्यतरं चण्डाल्याम्। एवं सर्वत्र ॥२९॥

**हिन्दी**—वे आयोगव (१०।१२) आदि ६ वर्णसङ्कर जातिवाले पुरुष परस्पर जातिवाली स्त्रियों में बहुत, अनुलोमज सन्तान से भी अधिक दूषित तथा (सत्कार्यों में) निन्दित सन्तानों को उत्पन्न करते हैं ॥२९॥

**विमर्श**—उदाहरण— यथा— 'आयोगव' (१०।१२) जातीय पुरुष 'क्षत्ता' (१०।१२) जातिवाली स्त्री में एवं 'क्षत्ता' जातिवाला पुरुष भी 'आयोगव' जातिवाली स्त्री में अपने से अधिक हीन सन्तान को उत्पन्न करता है। इसी प्रकार शेष वर्णसङ्कर जाति वालों के विषय में भी जानना चाहिए।

**यथैव शूद्रो ब्राह्मण्यां बाह्यं जन्तुं प्रसूयते।**
**तथा बाह्यतरं बाह्यश्चातुर्वर्ण्ये प्रसूयते ।।३०।।**

**भाष्य**—एवं परस्परगमने स्त्रीप्रतिलोमानां पूर्वेण बाह्यतरोत्पत्तिर्वर्णिता। इदानीं चातुर्वर्ण्यं कथ्यते। सूयतिर्जनिनात्यन्तसमानार्थोऽत्र प्रकरणे प्रयुक्त:। **प्रसूयते** जनयतीत्यर्थ:। तदुत्तरश्लोकेन निर्दिश्यते ॥३०॥

**हिन्दी**—जिस प्रकार शूद्र पुरुष ब्राह्मणी में सर्वथा त्याज्य 'चण्डाल' (१०।१२) जातिवाली सन्तान को उत्पन्न करता है, उसी प्रकार चण्डाल भी ब्राह्मणी आदि चारों वर्णवाली स्त्रियों में अपने से भी अधिक हीन सन्तान को उत्पन्न करता हैं ॥३०॥

**प्रतिकूलं वर्त्तमाना बाह्या बाह्यतरान्पुन:।**
**हीनाहीनान्प्रसूयन्ते वर्णान्पञ्चदशैव तु ।।३१।।**

**भाष्य**—एकैकस्य तु वर्णस्य संकीर्णयोनयो भवन्ति। कस्यचिदनुलोमा:, कस्यचित्प्रतिलोमा:, कस्यचिदनुलोमप्रतिलोमा:। ब्राह्मणस्यानुलोमा:, शूद्रस्य प्रतिलोमा एव। क्षत्रियवैश्ययोरनुलोमा: प्रतिलोमा:। क्षत्रियस्य द्वावनुलोमौ, एक प्रतिलोम:। वैश्यस्यैकोऽनुलोमो द्वौ प्रतिलोमौ। एवमेते द्वादशानुलोमप्रतिलोमा:। एतेषामेकैकस्य चतुर्षु गच्छतश्चत्वारो भेदा भवन्ति। ते च केचिद्धीना: केचिदहीना:। **बाह्यतरास्तु** सर्व एव। बाह्यतरत्वं मातापितृजातेर्विप्रकर्ष:, कर्मभ्यो हीनत्वात्। तदेतदुदाहरणै: स्फुटीक्रियते।

प्रतिलोमांस्तावद्गृहीत्वा वक्ष्याम:।

अयोगवो वैश्यायां शूद्राज्जात: शूद्राया वैश्यायां क्षत्रियायां ब्राह्मण्यां चतुरो जनयति। सोऽयमात्मना सह पंचधाऽऽयोगव:। एवं क्षत्तृचण्डालावपि। एवं शूद्रस्त्रय:

पंचकाः पंचदशधा भवन्ति ।

एवं वैश्यप्रभवौ द्वौ प्रतिलोमौ क्षत्रियायां मागधो ब्राह्मण्यां वैदेहकः । शूद्रायामनुलोमः । तत्र यः शूद्रायां जातः स यदा चातुर्वर्ण्य जनयति तदैष एव प्रकारः । स यदा शूद्रां गच्छति तदा हीनतरो वर्णो जायते तदपेक्षया । एवं वैश्यां गच्छन्हीनतरं जनयति ।

एवं क्षत्रियायां ब्राह्मण्यां च केवलशूद्राज्जाता उत्कृष्टा । एवमित्यपेक्षावशाद्धीनांश्चाहीनांश्च । एव क्षत्रिये ब्राह्मणे च द्रष्टव्यम् । ब्राह्मणस्य त्वयं विशेषः । अनुलोमा एव तस्य भवन्ति ।

एवं चतुर्वर्णानां प्रत्येकं पंचदशधा भेदाः षष्ठिः सम्पद्यन्तो मुख्याश्चत्वारो वर्णाः सा चतुःषष्ठिर्भवति । परस्परसम्पर्कात्तेषामन्येऽनन्तभेदा भवन्ति । तदुक्तम् । "ते चापि बाह्यान्सुबहून्" इति (१०।२९) ।

**प्रतिकूलं** शास्त्रव्यतिक्रमेण ।

**वर्तमाना** मिथुनीभवन्तः ।

**हीनाहीना**नित्येकं पदम् । अथवा हीनाः सन्तोऽहीनान्**प्रसूयन्ते** जनयन्तीत्यर्थः ।

**वर्णान्पंचदशैवेति** 'नास्ति तु पंचम' (१०।४) इति पंचमस्य वर्णाभावात्पंचदशसु वर्णत्वमुपचाराद्द्रष्टव्यम् ॥३१॥

**हिन्दी**—(द्विज प्रतिलोमजों की अपेक्षा हीन होने से) ब्राह्य प्रतिलोमज अर्थात् आयोगव, क्षत्ता तथा चण्डाल (१०।१२) ये तीनों चारों वर्णवाली स्त्रियों (ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्या तथा शूद्र) में और एक (आयोगवी में) कुल मिलाकर १५ प्रकार की अपने से बाह्य (सर्वकर्मबहिर्भूत) तथा हीन सन्तानों को उत्पन्न करते हैं ॥३१॥

**विमर्श**— आयोगव, क्षत्ता तथा चण्डाल— ये तीनों ही प्रतिलोमज सन्तान सब श्रौतस्मार्त क्रिया से बहिर्भूत तथा सब वर्णों में हीन हैं । ये इनमें से प्रत्येक चारों वर्ण की स्त्रियों में तथा अपनी जातिवाली स्त्री में अपने से भी बाह्य तथा हीन पाँच-पाँच प्रकार की सन्तानों को उत्पन्न करते हैं । यथा— आयोगव (वैश्या में शूद्र से उत्पन्न पुरुष) ब्राह्मणी आदि चारों वर्णों में चार प्रकार की तथा आयोगवी में एक कुल पाँच प्रकार की सन्तान को उत्पन्न करता है, जो सर्वकर्मबाह्य तथा उस उत्पादक पुरुष से हीन होती है । इसी प्रकार क्षत्ता तथा चण्डाल भी ५.५ प्रकार की सन्तानों को उत्पन्न करते हैं । इस प्रकार प्रतिलोम बाह्य तीनों वर्ण १५ प्रकार की सन्तानें उत्पन्न करते हैं तथा वैश्य और क्षत्रिय से क्षत्रिया तथा ब्राह्मणी में प्रतिलोमज क्रम से उत्पन्न 'मागध, वैदेह और सूत' १०।११ जातीय पुरुष भी चार वर्णों की स्त्रियों में तथा स्वकीय स्त्री में उपर्युक्त क्रमानुसार ही प्रत्येक बाह्य तथा अपने से हीन पाँच-पाँच प्रकार की सन्तानों को उत्पन्न करते हैं ।

इस प्रकार कुल मिलाकर ३० प्रकार की सन्तानें होती हैं (विस्तृत विवेचन पं० गोपाल-शास्त्री नेने द्वारा संपादित मन्वर्थमुक्तावली की टिप्पणी ३३७ में देखिये।)

**प्रसाधनोपचारज्ञमदासं दास्यजीवनम्।**
**सैरन्ध्रं वागुरावृत्तिं सूते दस्युरयोगवे।।३२।।**

**भाष्य—प्रसाधनं** मण्डनम्। **उपचारो**ऽनुवृत्तिः। केशरचनाकुंकुमचन्दनादिना-ऽनुलेपनविच्छित्तिः पाणिपादविमर्दनं प्राप्तिलोभात् कर्मकारिक्षिप्रकारिकार्याणामव-सरमित्यादिविधिज्ञ एवमुच्यते।

**अदासं दास्यजीवनम्।** वत्सरभृत्या षण्मासभृत्या च कंचन सेवते।

अथवैतद्विधिज्ञताया सर्वोपस्थापको भवति जीवनाय। मता (?)

**वागुरावृत्तिम्।** द्वितीयोऽयं वृत्त्युपायः 'वागुरा' अरण्यपशुहिंसनम्। तच्चार्याणां दैवपित्र्यर्थं क्षुधार्थं च, न तु व्याधवत्पशून्हत्वा मांसविक्रयेण जीवनम्। राजनियोगाद्बहु-प्राणिवधो जीविकार्थः।

**सैरन्ध्र**नामानं **सूते** उत्पादयति। **दस्यु**र्नाम वक्ष्यमाणः।

**अयोगवे** जातिविशेषे। सामर्थ्यात्स्त्रीत्वलाभः ।।३२।।

**हिन्दी**—'दस्यु' (१०।४५) जातिवाला पुरुष 'आयोगव' (१०।२२) जातिवाली स्त्री में केश सँवारने में चतुर, (जूठा नहीं खाने से दास-भिन्न, पाद-संवाहन— पैर-दवाना-आदि सेवा-कार्य करने से) दास की जीविकावाला (देवकार्य— यज्ञ और पितृकार्य— श्राद्ध के लिए) मृगवधादि कार्य से जीविका चलानेवाला 'सैरिन्ध्र' जाति का पुत्र उत्पन्न करता है ।।३२।।

**मैत्रेयकं तु वैदेहो माधूकं सम्प्रसूयते।**
**नृन्प्रशंसत्यजस्रं यो घण्टाताडोऽरुणोदये।।३३।।**

**भाष्य—मैत्रेयकं** नाम्ना वर्णमायोगव्याम्। **सम्प्रसूयते** जनयति। **वैदेहनामा** ब्राह्मण्यां वैश्याज्जातो यः।

पाठान्तरं **मैरेयकमिति**।

**माधूकम्।** उपमापदमेतत् मधूककुसुतुल्यम्, मधुरभाषित्वात्। अथवा मधुकाय-तीति 'अन्येष्वपि दृश्यते' (पा० ३।२।१०१) इति डः। अन्येषामपीति दीर्घः। स्वार्थिकेन चादिवृद्धिस्तस्य वृत्तिः।

**नृन्** मनुष्यान् **प्रशंसन्ति** अजस्रं सर्वदा बन्दीति यः कथ्यते।

**अरुणोदये** प्रबोधकाले घण्टा ताडयत्याहन्ति, राज्ञामीश्वराणां चान्येषां प्रबोधाय।

आयोगव्यामेवानुजनयति, प्रकृतत्वात् ॥३३॥

**हिन्दी**—'वैदेह' (१०।११ जातिवाला पुरुष 'आयोगव') (१०।१२) जातिवाली स्त्री में 'मैत्रेयक' संज्ञक जातिवाले मधुरभाषी पुत्र को उत्पन्न करता है, जो प्रातःकाल घण्टा बजाकर राजा आदि बड़े लोगों की स्तुति करता हुआ जीविका करता है ॥३३॥

**निषादो मार्गवं सूते दासं नौकर्मजीविनम् ।**
**कैवर्त्तमिति यं प्राहुरार्यावर्तनिवासिनः ।।३४।।**

**भाष्य**—प्रतिलोमप्रकरणात् न यः शूद्रायां ब्राह्मणाज्जातो निषाद पूर्वमुक्तः स इह गृह्यते, अपि तु दस्युवत्प्रतिलोम एव ।

**मार्गवं** नाम प्रतिलोमं **सूते,** आयोगव्यामेव ।

यस्येमे अपरे नामनी 'दासः' **कैवर्त** इति ।

**आर्यावर्तः** प्रसिद्धः ।

तस्य वृत्तिर्नौकर्मणा नौवाहनेन जीवति ॥३४॥

येऽनन्तर उपदिष्टास्त्रयो मार्गवपर्यन्तास्तेषां मातृजातिर्नोक्ता, तत्प्रतिपादनार्थोऽयं श्लोकः।

**हिन्दी**—'निषाद' (१०।८) जातिवाला पुरुष ('अयोगव') (१०।१२) जातिवाली स्त्री में नाव से जीविका करनेवाले 'मार्गव' या 'दास' संज्ञक पुत्र को उत्पन्न करता है, जिसे आर्यावर्त के निवासी लोग, कैवर्त (केवट = मल्लाह) कहते हैं ।

**मृतवस्त्रभृत्स्वनार्यासु गर्हितान्नाशनासु च ।**
**भवन्त्यायोगवीष्वेते जातिहीनाः पृथक् त्रयः ।।३५।।**

**भाष्य—आयोगवीषु** स्त्रीष्वेते जायन्ते ।

तासां च विशेषणम् । **मृतवस्त्रभृत्सु** शक्वासांसि परिदधतीष्वित्यर्थः । **अनार्या** अस्पृश्याः । **गर्हितमु**च्छिष्टं मांसादि चान्नमश्नन्ति ॥३५॥

**हिन्दी**—कफन (मृतक का वस्त्र) पहननेवाली क्रूर और (जूठा आदि) निन्दित अन्न खानेवाली 'आयोगव' (२।१२) जातिवाली स्त्रियों में हीन जातीय ये तीनों (सैरिन्ध्र, मैत्रेयक और मार्गव) पृथक्-पृथक् उत्पन्न होते हैं ॥३५॥

**कारावरो निषादात्तु चर्मकारं प्रसूयते ।**
**वैदेहिकादन्ध्रमेदौ बहिर्ग्रामप्रतिश्रयौ ।।३६।।**

**भाष्य**—उत्तरत्र वैदेह्यामेव जायन्त इत्येवकारकरणाल्लिङ्गादिहापि वैदेह्यां निषादात्**कारावरो** नाम जायत इति सम्बन्धप्रतीतिः ।

वैदेहिकाद्द्वा**वन्ध्रमेदौ** । कस्यां स्त्रियाम् । कारावरीनिषाद्यो: । तयोरत्र सन्निधानात् । वैदेह्यां च वैदेह्याद्भिन्नवर्णसम्भवादेवं व्याख्यायेते । स्त्रीभेदेन चैकस्माद्वर्णादेते द्वे जाती ।

**बहिर्ग्रामं प्रतिश्रयो** निवासो ययो: ॥३६॥

**हिन्दी**—'निषाद' (१०।८) जातिवाला (पुरुष 'वैदेह' (१०।१७) जातिवाली स्त्री में) 'कारावर' संज्ञक चर्मकार (चमार) जातिवाले पुत्र को उत्पन्न करता है ओर 'वैदेहक' (१०।१७) जातिवाला पुरुष ('निषाद' १०।८) तथा 'कारावर' (१०।३६) जातिवाली स्त्रियों में क्रमश: 'अन्ध्र' और 'मेद' संज्ञक जातिवाले पुत्रों को उत्पन्न करता है, ये दोनों ग्राम के बाहर निवास करते हैं ॥३६॥

**चाण्डालात्पाण्डुसोपाकस्त्वक्सारव्यवहारवान् ।**
**आहिण्डिको निषादेन वैदेह्यामेव जायते ॥३७॥**

**भाष्य**—**चाण्डालात्** वैदेह्यां **पाण्डुसोपाको** नाम वर्णो जायते ।

तस्य वृत्तिस्**त्वक्सारव्यवहारवान्** । 'त्वक्सारो' वेणु: तद्व्यवहारेण वंशक्रय-विक्रयादिना कटादिकरणेन वा जीवति ।

निषादात्तस्यामेवाहिण्डकस्तस्य वृत्तिरेषैव, अन्येष्या वा ॥३७॥

**हिन्दी**—'वैदेह' (१०।१७) जातिवाली स्त्री में 'चण्डाल' (१०।१२) जातिवाला पुरुष बांस के व्यवहार से जीविका करनेवाले 'पाण्डुसोपाक' संज्ञक जातिवाले पुत्र को उत्पन्न करता है ॥३७॥

**विमर्श**—इस 'आहिण्डक' की जीविका बन्धन-स्थान (जेल, हवालात आदि) की रक्षा करना होता है ऐसा उशनाका[१] कथन है । कारावर (१०।३६) तथा इस 'आहिण्यक' के माता पिताओं के समान होने पर भी वृत्तिभेद से व्यपदेश (जातिभेद) समझना चाहिये ।

**चाण्डालेन तु सोपाको मूलव्यसनवृत्तिमान् ।**
**पुल्कस्यां जायते पाप: सदा सज्जनगर्हित: ॥३८॥**

**भाष्य**—**व्यसनं** दु:खं तस्य **मूलं** मारणं तद्वृत्तिर्वध्यमारणं राजादेशादनाथशव-वहनं तद्वस्त्रादिग्रहणं प्रेतपिण्डभोजनमित्येवमादिवृत्ति: ।

**पुल्कस्यां चाण्डालेन** जायते ।

अथवा **मूला**दिवृक्षादीनां त**द्व्यसनं** विभागकरणं सा वृत्तिर्व्यवच्छिन्नेषु वृक्षेषु यदनुवृत्तं मूलं तदुद्धृत्य विक्रयादिना जीवति ॥३८॥

---

१. 'अस्य च बन्धनस्थानेषु बाह्यसंरक्षणादाहिण्डिकानाम्' इत्यौशन से वृत्तिरुक्ता । समानपितृ-कत्वेऽपि कारावराहिण्डकयोर्वृत्तिभेदश्रवणाद्व्यपदेशभेद: । इति (म०मु०)

**निषादस्त्री तु चण्डालात्पुत्रमन्त्यावसायिनम् ।**
**श्मशानगोचरं सूते बाह्यानामपि गर्हितम् ।।३९।।**

**भाष्य—अन्त्यावसायिनं** चण्डालमेव वदन्ति ।

अथवा निषाद्यां चण्डालादुत्पन्नस्यान्त्यावसायीति नामधेयम् ।

**श्मशानगोचरं** शवदहनादिवृत्तिः । अतश्चाण्डालदपि कुत्सिततरो विज्ञेयः तदेतदानन्त्यात् संकराणां प्रदर्शनमात्रं कृतम् ।।३९।।

**हिन्दी**—'चण्डाल' (१०।१२) जातिवाले पुरुष से 'पुक्कस' (१०।१८) जातिवाली स्त्री में 'सोपाक' संज्ञक पुत्र उत्पन्न होता है, सज्जनों से निन्दित यह पापी 'जल्लाद' (अपराधियों को राजाज्ञा से फांसी देनेवाले) का काम करके जीविका करता है ।

**सङ्करे जातयस्त्वेताः पितृमातृप्रदर्शिताः ।**
**प्रच्छन्ना वा प्रकाशा वा वेदितव्याः स्वकर्मभिः ।।४०।।**

**भाष्य**—यान्येतान्यनन्तरमुद्दिष्टानि त्वक्सारव्यवहारादीनि कर्माणि तैः अप्रसिद्धाः सोपाकादिनामतया तज्जातीया वेदितव्याः ।

पित्रा मात्रा च विभागेन दर्शिताः ।

**प्रच्छन्ना वा प्रकाशा वा** तज्जातीया **वेदितव्याः** । आयोगव्यां मात्रा विभागो निषादाद्वैदेहिकादान्ध्रभेदाविति पित्रा दर्शितो विभागः ।।४०।।

**हिन्दी**—'वर्णसङ्कर' के विषय में इन जातियों को इसकी यह माता है और यह पिता है यथा इसकी अमुक जाति है । यह माता-पिता के कहने से दिखाया गया है और छिपकर या प्रकट रूप से उत्पन्न इनको कर्मों (जीविकाओं) से जानना चाहिए ।।४०।।

**यज्ञोपवीत संस्कार के योग्य पुत्र—**

**स्वजातिजानन्तरजाः षट्सुता द्विजधर्मिणः ।**
**शूद्राणां तु सधर्माणः सर्वेऽपध्वंसजाः स्मृताः ।।४१।।**

**भाष्य—स्वजातीयास्त्रै**वर्णिकेभ्यः समानजातीयासु जातास्ते **द्विजधर्माण** इत्येतत्सिद्धमेवानूद्यते । अनन्तरजानां तुल्यताभिधान तद्धर्मप्राप्त्यर्थम् । **अनन्तरजा** अनुलोमाः । ब्राह्मणात् क्षत्रियवैश्ययोः क्षत्रियाद्वैश्यायां जाताः तेऽपि **द्विजधर्माणं** उपनेया इत्यर्थः । उपनीताश्च द्विजातिधर्मैः सर्वैरधिक्रियन्ते ।

"ननु च 'ताननन्तरनाम्न' इति मातृजातीयत्वमेषामुक्तमेव । ततश्च तज्जात्या समेषु धर्मेषु सिद्ध एवाधिकारः" ।

सत्यम् । अनन्तरनाम्न इति नामग्रहणा'त्संज्ञैवैषां न तु जात्यतिदेश' इति कस्य-

चिदाशङ्का स्यादत: स्पष्टार्थ 'षट्सुता द्विजधर्मिण' इति वचनारम्भ: ।

ये पुनर**पध्वंसजा:** संकरजास्ते **शूद्राणां सधर्माण:** समानाचारास्तद्धर्मैरधिक्रियन्त इत्यर्थ: ।

प्रतिलोमानां तु विशेषा वक्ष्यते ।

अनन्तरग्रहणमनुलोमोपलक्षणार्थमेव । तेन व्यवहितोऽपि ब्राह्मणाद्वैश्यायां जातो गृह्यते ।

षट्संख्यातिरिक्तत्वान्न शूद्रायां पारशव: ।।४१।।

**हिन्दी**—द्विजों (१०।४) से (विधिवत् विवाहित एवं) सजातीया (अपने समान जातिवाली) तथा अनन्तर (अपने बाद की जातिवाली) स्त्रियों में उत्पन्न ६ पुत्र (ब्राह्मण से ब्राह्मणी में, क्षत्रिय से क्षत्रिया में और वैश्य से वैश्या में उत्पन्न तीन पुत्र तथा ब्राह्मण से क्षत्रिया तथा वैश्या में, क्षत्रिय से वैश्या में तीन प्रकार ३+२+१ = ६ पुत्र) द्विजधर्मा (द्विज के धर्मवाले यज्ञोपवीत संस्कार के योग्य) हैं तथा प्रतिलोमज (उच्चवर्णवाली स्त्रियों में नीच वर्णवाले) पुरुष से उत्पन्न 'सूत, मागध, वैदेह' (१०।११) आदि जाति-वाले जो पुत्र हैं; वे शूद्रों के समान धर्मवाले (यज्ञोपवीत संस्कार के आयोग्य) कहे गये हैं ।।४।।

**तप तथा वीर्य के प्रभाव से जातिश्रेष्ठता—**

**तपोबीजप्रभावैस्तु ते गच्छन्ति युगे युगे ।**
**उत्कर्षं चापकर्षं च मनुष्येष्विह जन्मत: ।।४२।।**

**भाष्य**—**त**एतेऽनन्तरजा: **तप:** सामर्थ्येन **बीज**सामर्थ्येन **युगे युगे** जन्मनि जन्मनि **उत्कर्षमपकर्षं** च गच्छन्ति। तद्वक्ष्याम: 'शूद्रायां ब्राह्मणाज्जात' (१०।६४) इत्यत्र।।४२।।

यदुक्तं 'स्वकर्मणां त्यागेनेति' तस्यैवायं प्रपञ्च: ।

**हिन्दी**—वे (१०।४१ में वर्णित सजातीय वर्णों से उत्पन्न तीन तथा अनन्तर जातीय वर्णों से अनुलोम क्रम से उत्पन्न तीन-कुल ६ प्रकार के) पुत्र तपस्या तथा वीर्य के प्रभावों से (तपस्या के प्रभाव से विश्वामित्र के समान तथा वीर्य के प्रभाव से ऋष्यशृङ्ग के समान) मनुष्यों में श्रेष्ठ तथा नीच जाति को प्राप्त करते हैं ।।४२।।

**क्रियालोप से जातिहीनता—**

**शनकैस्तु क्रियालोपादिमा: क्षत्रियजातय: ।**
**वृषलत्वं गता लोके ब्राह्मणातिक्रमेण च ।।४३।।**

**भाष्य**—**क्रियालोपो** यत्र संस्कारतया सम्बध्यते, यथोपनयनादिषु; यत्र वा कर्तृतया, यथा नित्याग्निहोत्रसंध्योपासनादिषु। तासां **लोप** उभयासामप्यननुष्ठानम्। अतश्च न केवलमुपनयनसंस्काराभावेन जातिभ्रंशः, अपि तूपनीतानां विहितक्रियात्यागेनापि। तथा चाह **शनकैरिति**। पुत्रपौत्रादिसंततेः प्रभृतिशूद्रत्वं, न तु जातस्यैव। उपनयनाभावे तु तस्यैव व्यपदेशान्तरं प्रवर्तते। यद्यपि सा जातिर्न निवर्तते तत्पुत्रपौत्राणां भृज्जकण्टकादिजात्यन्तरमेव व्यपदेशहेतुकमिति ब्राह्मणातिक्रमेण ब्राह्मणविधिविहितातिक्रमेणेत्यर्थः। अथवा शास्त्रार्थसंशये प्रायश्चित्ते वा परिषद्दर्शनाभावः ॥४३॥

**हिन्दी**—इन क्षत्रिय जातियों ने धीरे-धीरे क्रिया (यज्ञोपवीत संस्कार तथा सन्ध्यावन्दनादि क्रिया) के लोप होने (छूट जाने) तथा ब्राह्मणों के दर्शन (के बिना यज्ञ, अध्ययन तथा प्रायश्चित्तादि) के अभाव होने से लोक में शूद्रत्व को प्राप्त कर लिया है ॥४३॥

**क्रियालोप से शूद्रत्वप्राप्त जातियाँ**—

**पुण्ड्रकाश्चोडद्रविडाः काम्बोजा यवनाः शकाः।**
**पादापह्लवाश्चीनाः किराता दरदाः खशाः ॥४४॥**

**भाष्य**—पुंड्रकादयः शब्दाः परमार्थतो जनपदशब्दाः, इह तु 'क्षत्रियेषु मुख्यास्तत्सम्बन्धत्वाज्जनपदेषु वर्तन्त' इत्येनद्दर्शनमाश्रितम्। यथालुग्विधौ 'तस्य निवासो', 'जनपदे लुगिति' न तु यथा 'लुग्योगात्प्रख्यानादिति'।

नैतेषु देशेषु बाहुल्येन चातुर्वर्ण्यमस्तीत्येतदालम्बनं वृषलत्ववचनम्।

यदि वा पुंड्रादयः शब्दाः कथञ्चिद्देशसम्बन्धेन विना दृश्यन्ते, तदैतज्जातीया वेदितव्याः। 'महाभारतादौ क्षत्रिया वर्ण्यन्ते तथाऽऽद्यत्वेऽप्येते क्षत्रिया एवेति' कस्यचित् भ्रान्तिः स्यादत एवमुक्त 'मेते वृषला' इति।

ये चैते दिगन्तवासिनः किरातवेनदरदादयस्तेषामप्राप्तरूपं वेदेनानूद्यते 'न जनमियान्नांतमियादिति' (बृह० १।३।१०) ॥४४॥

**हिन्दी**—पौण्ड्रक, चौड्र, द्रविड, काम्बोज, यवन, शक, पारद, पल्लव, चीन, किरात, दरद और शक (— ये भूतपूर्व क्षत्रिय जातियाँ क्रियालोपादि के कारण शूद्रत्व को प्राप्त हो गयी हैं) ॥४४॥

**दस्यु जातियाँ**—

**मुखबाहूरुपज्जानां या लोके जातयो बहिः।**
**म्लेच्छवाचश्चार्यवाचः सर्वे ते दस्यवः स्मृताः ॥४५॥**

**भाष्य**—असदविद्यमानार्थासाधुशब्दान्वया वाक् **म्लेच्छो**च्यते। यथा शबराणां किरातानामन्येषां वान्त्यानाम्।

**आर्यवाच** आर्यावर्तनिवासिनः। ते चातुर्वर्ण्यादन्यजातीयत्वेन प्रसिद्धास्तदा **दस्यव** उच्यन्ते। एतदुक्तं भवति। न देशनिवासेन म्लेच्छवाक् संकरत्वे कारणमपि तु यथोक्त-बर्बरादिशब्दप्रसिद्धिर्मुखादिजानां बहिष्क्रियते ब्राह्मणादिशब्दैरप्रसिद्धैरित्यर्थः। ते सर्वे दस्यव उच्यन्ते ॥४५॥

**हिन्दी**—ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्यों के (क्रियालोपादि होने से) म्लेच्छ-भाषाभाषी या आर्य-भाषाभाषी जो बाह्य जातियाँ हैं, वे सभी 'दस्यु' कहलाती हैं ॥४५॥

**ये द्विजानामपसदा ये चापध्वंसजाः स्मृताः।**
**ते निन्दितैर्वर्तयेयुर्द्विजानामेव कर्मभिः ॥४६॥**

**भाष्य**—**अपसदा** अनुलोमाः प्रतिलोमाः। **अपध्वंसजा** गोबलीवर्दवद्भेदः। **द्विजाना**मुपयोगिभिः प्रेष्य**कर्मभिर्वर्तयेयुः** आत्मानम्।

**निन्दितैः** प्रेष्यकार्यत्वान्निन्दितानि ॥४६॥

तथा च वक्ष्यते

**हिन्दी**—द्विजों में (पिता के उच्चवर्ण होने से) जो 'अपसद' (१०।१०) अनुलोमज तथा (पिता के नीचवर्ण होने से) जो 'अपध्वंसज' प्रतिलोमज पुत्र हैं; उन सभी को द्विजों के ही (उपकारक) निन्दित (वक्ष्यमाण १०।४६-५६) कर्म अपनी वृत्ति के लिए करने चाहिये ॥४६॥

**वर्णसङ्करों के कर्म—**

**सूतानामश्वसारथ्यमम्बष्ठानां चिकित्सनम्।**
**वैदेहकानां स्त्रीकार्यं मागधानां वणिक्पथः ॥४७॥**

**भाष्य**—**स्त्रीकार्य**मन्तःपुररक्षाकारित्वम्। **वणिक्पथः** स्थलपथवारिपथादिः प्रसिद्धः ॥४७॥

**हिन्दी**—'सूतों' (१०।११) का कोचवानी (रथ आदि हांकना) 'अम्बष्ठों' (१०।८) का चिकित्सा 'वैदेहक' (१०।११) का अन्तःपुर-रक्षा, 'मागधों (१०।११) का स्थल मार्ग से व्यापार करना (कर्म है) ॥४७॥

**मत्स्यघातो निषादानां त्वष्टिस्त्वायोगवस्य च।**
**मेदान्ध्रचुञ्चुमद्गूनामारण्यपशुहिंसनम् ॥४८॥**

**भाष्य**—**त्वष्टिर्दारुतक्षणं** तक्षकर्म ॥४८॥

**हिन्दी**—'निषादों (१०।८) का मत्स्यकार्य (मछली मारना आदि), 'आयोगव (१०।१२) का बढ़ईगिरी, 'भेद तथा आन्ध्र' (१०।३६) एवं 'चुञ्चु' तथा 'मद्गु' जाति वालों का जङ्गली पशुओं को मारना— (कर्म है) ।।४८।।

**विमर्श**—ब्राह्मण से 'वैदहक' (१०।१०) की स्त्री में उत्पन्न 'चुञ्चु' तथा 'बन्दी' (क्षत्रिय से शूद्रा में उत्पन्न) स्त्री में उत्पादितपुत्र 'मद्गु' कहलाता है ऐसा बौधायनोक्त[1] मत को यहाँ ग्रहण करना चाहिये ।

**क्षत्त्रुग्रपुक्कसानां तु बिलौको वधबन्धनम् ।**
**धिग्वणानां चर्मकार्यं वेणानां भाण्डवादनम् ।।४९।।**

**भाष्य**—**बिलौकसो**ऽहिनकुलगर्गरादयः । तेषां **वधबन्धनं** क्षत्रादीनां जीविका । **चर्मकार्यं** कवचादिसीवनमुपानद्ग्रथनमित्येवमादि । **भांडवादनं** मुरजार्धमुरजादीनाम्।।४९।।

**हिन्दी**—'क्षत्ता (१०।१२), उग्र (१०।९) और पुक्कसों' (१०।१८) का विल में रहनेवाले (गोह, खरगोश आदि) जीवों को मारना या फँसाना, 'धिग्वणों' बाजाओं को बजाना ये कर्म है। ।।४९।।

**इन वर्णसङ्करों का निवास-स्थान—**

**चैत्यद्रुमश्मशानेषु शैलेषूपवनेषु च ।**
**वसेयुरेते विज्ञाता वर्तयन्तः स्वकर्मभिः ।।५०।।**

**भाष्य**—बहिर्ग्रामनिवासिनः पर्वतलक्षणप्रदेशे निवसेयुः । **विज्ञाता** जातिचिह्नं विदुषाम् । यद्यस्य कर्म विहितं स तेनैव जीवेत् । उत्कृष्टं कर्मसंकरं कर्तुं न लभते ।।५०।।

**हिन्दी**—इन वर्णसङ्कर जातियों को चैत्यद्रुम (ग्राम के पास का प्रसिद्ध वृक्ष), श्मशान, पड़ाव और उपवनों में अपनी-अपनी जीविका (१०।४७-४९) के कर्म करते हुए निवास करना चाहिये ।।५०।।

**चण्डाल तथा श्वपाक के कर्मादि—**

**चण्डालश्वपचानां तु बहिर्ग्रामात्प्रतिश्रयः ।**
**अपपात्राश्च कर्तव्या धनमेषां श्वगर्दभम् ।।५१।।**

**भाष्य**—**प्रतिश्रयो** निवासस्तेषां **ग्रामान्निष्क्रान्तः** स्यात् । **अपपात्रा**श्चिरवसानीया-

---

१. 'चुञ्चुर्मद्गुश्च' वैदेहक-वन्दिस्त्रियोर्ब्राह्मणेन जातौ बोधायनोक्तौ बोद्धव्यौ । वन्दिस्त्री च क्षत्रियेन शूद्रायां जाता सोग्रैव ग्राह्या ।' (म०मु०)

स्तैर्येषु पात्रेषु भुक्तं तानि न संस्कार्याणि, त्यक्तव्यानि। सौवर्णराजताभ्यामन्यानि। तयोः शुद्धिविशेषा उक्ताः।

अथवाऽ**वपात्राः**। तदीयेषु च सक्तेषु पात्रेषु सक्तुभक्तादि न दातव्यम्। भूमिष्ठे पात्रेऽन्यहस्तस्थे वा दत्वा तत्पात्रं भूमौ स्थितं ते गृह्णीयुः।

भिन्नं वा **पात्रमवपात्रं** यथा वक्ष्यति "भिन्नभाण्डे च भोजनम्" इत्यादि।

**धनमेषां श्वगर्दभम्**। गवाश्वादि सुवर्णरजतादि न धनत्वेन गृह्णीयुः ॥५१॥

**हिन्दी**—'चण्डाल' (१०।१२) तथा 'श्वपच' (१०।१९) गाँव के बाहर निवास करें, अपपात्र हों, उनका धन कुत्ते तथा गधे हों (बैल, गाय, घोड़ा आदि नहीं) ॥५१॥

**वासांसि मृतचैलानि भिन्नभाण्डेषु भोजनम्।**
**कार्ष्णायसमलङ्कारः परिव्रज्या च नित्यशः ॥५२॥**

**भाष्य**—सर्वकालं **परिव्रज्या,** नैकत्रस्थाने वसेयुः ॥५२॥

**हिन्दी**—कफन इनका वस्त्र हो, फूटे बर्तनों में ये भोजन करें, इनके भूषण लोहे के बने हों और ये सर्वदा भ्रमण करते हुए रहें (एक स्थान पर बहुत दिनों तक निवास नहीं करें) ॥५२॥

**चण्डाल तथा श्वपचों के साथ भाषणादि का निषेध—**

**न तैः समयमन्विच्छेत्पुरुषो धर्ममाचरन्।**
**व्यवहारो मिथस्तेषां विवाहः सदृशैः सह ॥५३॥**

**भाष्य**—**समयः** 'संकेत' 'एककार्यता' 'संगति'रित्यनर्थान्तरम्। एकत्र स्थानासनविहारास्तैः सह न कर्तव्या इत्यर्थः। **विवाहो** दारग्रहणादिः। सोऽप्येवमेव ॥५३॥

**हिन्दी**—धर्माचरण करनेवाला मनुष्य इन (चण्डाल तथा श्वपाक कों-१०।१२, १९) के साथ बातचीत न करें, उन्हें मत देखें और उनका व्यवहार (लेन-देन तथा विवाह आदि) अपनी जाति वालों के साथ ही होवे ॥५३॥

**अन्नमेषां पराधीनं देयं स्याद्भिन्नभाजने।**
**रात्रौ न विचरेयुस्ते ग्रामेषु नगरेषु च ॥५४॥**

**भाष्य**—उत्साक्षादेषां न दातव्यम्। प्रेष्यैः कैश्चित्पूर्वोक्तेन प्रकारेण दापयितव्यः। रात्रौ स्पर्शाशङ्कयाऽन्तर्ग्रामनगरचर्याप्रतिषेधः ॥५४॥

**हिन्दी**—इन (चण्डाल तथा श्वपाकों-१०।१२, १९) का भोजन पराधीन (दूसरे के भरोसे) होवे, (नौकरों के द्वारा) टूटे-फूटे बर्तनों में इनके लिए अन्न दिलवा दें; रात के समय गाँवों या नगरों में ये नहीं घूमें ॥५४॥

**दिवा चरेयुः कार्यार्थं चिह्निता राजशासनैः ।**
**अबान्धवं शवं चैव निर्हरेयुरिति स्थितिः ।।५५।।**

**भाष्य—दिवा** विचरन्ति **कार्यार्थं** क्रयविक्रयस्वकार्यसिद्ध्यर्थम् । राजकार्याय वा चरेयुर्नगरोत्सवप्रेक्षादिनिमित्तम् । तत्रापि च **चिह्निता राजशासनै**रुपलक्षिता राजादिष्टै-र्वज्रादिचिह्नैः, वध्यवधशासनैर्वा परशुकुठारादिभिः स्कन्धारोपितैः ॥५५॥

तथा चाह—

**हिन्दी**—राजाज्ञा से चिह्नविशेष धारण किये हुए ये (चण्डाल तथा श्वपाक-१०। १२, १९) काम के लिए दिन में घूमें और बन्धु-बान्धवों से रहित (लावारिस) मुर्दे को गाँव से बाहर (श्मशानों में) ले जावें, यह (शास्त्रोक्त) मर्यादा है ॥५५॥

**वध्यांश्च हन्युः सततं यथाशास्त्रं नृपाज्ञया ।**
**वध्यवासांसि गृह्णीयुः शय्याश्चाभरणानि च ।।५६।।**

**हिन्दी**—(ये) वध्य (प्राणदण्ड की आज्ञा पाये हुए) मनुष्यों को शास्त्रानुसार राजाज्ञा से मारें अर्थात् जल्लाद का काम करें और उनके कपड़े शय्या तथा आभूषणादि को ग्रहण करें ॥५६॥

**वर्णापेतमविज्ञातं नरं कलुषयोनिजम् ।**
**आर्यरूपमिवानार्यं कर्मभिः स्वैर्विभावयेत् ।।५७।।**

**भाष्य—वर्णादपेतं** चातुर्वर्ण्याद्भ्रष्टम् ।

**अविज्ञातं** सत्यां शङ्कायां जारजातम् ।

वक्ष्यमाणैः **कर्मभिः** स्वभावातिशयैश्च निश्चिनुयात् ।

हीनकर्मरतिः क्रूरकर्मा च सत्यां शङ्कायां **कलुषयोनिजो** जारजातो वेदितव्यः ॥५७॥

**हिन्दी**—वर्णभ्रष्ट (हीन वर्णवाले), अप्रसिद्ध, नीच जाति से उत्पन्न देखने में सज्जन (उच्च जातिवाले किन्तु वास्तविक में) नीच जातिवाले मनुष्य को उसके कर्मों (बर्तावों) से जानना चाहिये ॥५७॥

**अनार्यता निष्ठुरता क्रूरता निष्क्रियात्मता ।**
**पुरुषं व्यञ्जयन्तीह लोके कलुषयोनिजम् ।।५८।।**

**भाष्य—अनार्यो** द्वेषमत्सरप्रधानः । **निष्ठुरः** स्वार्थपरः । **क्रूरो** लोभहिंसापरः । **निष्क्रियात्मा** विहितक्रियावर्जितः ।

एतैः स्वभावैः कलुषयोनिता व्यज्यते ॥५८॥

**हिन्दी**—इस लोक में अनार्यता, निष्ठुरता, क्रूरता, क्रिया (यज्ञ-सन्ध्यावन्दनादि

कार्य—) हीनता, ये सब नीच जाति में उत्पन्न पुरुष को मालूम करा देती है अर्थात् इन गुणों से युक्त मनुष्य को नीच जातिवाला जानना चाहिये ॥५८॥

**स्वोत्पादक गुण का त्यागाभाव—**

**पित्र्यं वा भजते शीलं मातुर्वोभयमेव वा।**
**न कथञ्चन दुर्योनिः प्रकृतिं स्वां नियच्छति ॥५९॥**

**भाष्य—दुर्योनिः** संकीर्णजन्मा। **प्रकृतिं स्वा**मात्मीयं कारणं न नियमेन निगृह्णाति ॥५९॥

**हिन्दी**—(क्योंकि) ये नीच जाति में उत्पन्न मनुष्य पिता के, माता के या दोनों के शील को प्राप्त करते हैं, वे अपने स्वभाव को किसी प्रकार नहीं छिपा सकते ॥५९॥

**कुले मुख्येऽपि जातस्य यस्य स्याद्योनिसङ्करः।**
**संश्रयत्येव तच्छीलं नरोऽल्पमपि वा बहुः ॥६०॥**

**भाष्य**—तस्य शीलं येन जातो, न तु यस्य क्षेत्रम्। स लोके प्रसिद्धः ॥६०॥

**हिन्दी**—उत्तम कुल में उत्पन्न मनुष्य भी गुप्त रूप से यदि वर्णसङ्कर (दोगला) होता है तो थोड़ा या बहुत अपने उत्पादक (पिता) के स्वभाव को प्राप्त करता ही है॥६०॥

**वर्णसङ्कर की निन्दा—**

**यत्र त्वेते परिध्वंसाज्जायन्ते वर्णदूषकाः।**
**राष्ट्रीयैः सह तद्राष्ट्रं क्षिप्रमेव विनश्यति ॥६१॥**

**भाष्य**—तस्माद्वर्णसंकरो राज्ञा परिवर्जनीयः।

**राष्ट्रिया** जानपदाः।

**राष्ट्र**ममात्यादयः ॥६१॥

**हिन्दी**—जिस राज्य में वर्णों को दूषित करनेवाले ये वर्णसङ्कर (दोगले) उत्पन्न होते हैं, वह राज्य प्रजाओं के सहित शीघ्र ही नष्ट हो जाता है, (अतएव राजा को इनकी उत्पत्ति रोकनी चाहिए) ॥६१॥

**ब्राह्मणादि के लिए वर्णसङ्करों का प्राण-त्याग श्रेष्ठ—**

**ब्राह्मणार्थे गवार्थे वा देहत्यागोऽनुपस्कृतः।**
**स्त्रीबालाभ्यवपत्तौ च बाह्यानां सिद्धिकारणम् ॥६२॥**

**भाष्य—अनुपस्कृतो** धनमगृहीत्वा।

**अभ्यवपत्तिर**नुग्रहः।

**बाह्यानां** प्रतिलोमानाम्।

**सिद्धिकारणं** उत्कृष्टजातौ जन्मसिद्धेः सिद्धिहेतुत्वादेवमुच्यते।

तादृशं जन्म लभन्ते यथाधिकृता भवन्ति।

स्वर्गादिप्राप्तिर्वा **सिद्धिः** ॥६२॥

**हिन्दी**—ब्राह्मण, गौ, स्त्री, या बालक इनमें से किसी के लिए सद्भावना से बाह्य (वर्णसङ्कर) जातिवाले मनुष्य का प्राणत्याग करना सिद्धि (स्वर्गादि प्राप्ति) का कारण होता है ॥६२॥

**[श्राद्धकर्मातिथेयं च दानमस्तेयमार्जवम्।**
**प्रजनं स्वेषु दारेषु तथा चैवानसूयता ॥१॥]**

**[हिन्दी**—श्राद्धकर्म, अतिथिसत्कार, दान, अस्तेय, सरलता, अपनी स्त्रियों में सन्तानोत्पादन और अनसूया अर्थात् दूसरे के शुभ द्वेष का न होना ॥१॥]

**वर्णचतुष्टय के सामान्य धर्म—**

**अहिंसा सत्यमस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः।**
**एतं सामासिकं धर्मं चातुर्वर्ण्येऽब्रवीन्मनुः ॥६३॥**

**भाष्य—शौचं** मृज्जलादिबाह्यगतम्।

**सामासिकं** समस्तस्य सर्वमनुष्यभेदजातेरुक्तम्, न ब्राह्मणादिजातिविभागेन। व्याख्यातमन्यत्।

"यद्यहिंसाप्रतिलोमानां धर्मः स्यात्कथं तर्हि तदुक्तम्— 'मत्स्यघातो निषादानां', 'बिलौको वधबन्धम्', क्षत्रादीनामरण्यपशुहिंसनमेव च" ॥

केचिदाहुः। ये जीविकाहेतुतया वध्यत्वेनोक्तस्ततोऽन्यत्राहिंसा।

अन्ये मन्यन्ते। 'अहिंसा' तेषामभ्युदयसाधनहेतुत्वेन धर्मो, न तु प्रतिषेधो हिंसायाः संमत इति। यथा "न मांसभक्षणे दोष" इतिवत्।

"यद्यहिंसाधर्मस्तेषां कथं तर्हितैर्जीवितव्यम्।" "यथा कुतश्चिदवगमात् तेषामनुपपन्ना हिंसानिवृत्ति'र्धर्मायेति' चेत्तदा को जीवनोपायः। अन्याश्च वृतयः प्रतिवर्णनियताः। अध्यापनादयस्तावदत्यन्तासम्भवादप्राप्ताः। कृष्यादयोऽपि वैश्यनियताः। शूद्रस्य सेवाऽन्या वा साधारणी वृत्तिरस्ति"।

यथा "वर्तेरन्विद्याशिल्पं" (१०।११६) इत्यत्र दर्शयिष्यामः। यदपीदमुच्यते "ते निन्दितैर्वर्तयेयुर्द्विजानामेव कर्मभिः" इति तत्र किमस्ति निन्दिततरमन्यदतो हिंसायाः।

न च मत्स्यघातो द्विजानामुपयुज्यते । श्राद्धेऽतिथिभोजनादौ च कदाचित्क उपयोगो, न सार्वकालिको जीविकाभावः ।

तस्मान्न घातादि स्वतंत्रम् ।।६३।।

**हिन्दी**—अहिंसा (दूसरे को किसी प्रकार का कष्ट न पहुँचाना), सत्य, अस्तेय (बिना पूछे किसी की कोई वस्तु नहीं लेना), शुद्धता (आन्तरिक अर्थात् भीतरी मानसिक तथा बाह्य अर्थात् शरीर आदि की स्वच्छता), इन्द्रियों को (उनके विषयों से) रोकना ।

**विमर्श**—यह संक्षेप में चारों वर्णों (तथा प्रकरण-सामर्थ्य से सङ्कीर्ण जातियों) का धर्म मनु ने कहा है ।।६३।।

**सप्तम जन्म में नीच सन्तान को ब्राह्मणत्वादि की प्राप्ति—**

**शूद्रायां ब्राह्मणाज्जातः श्रेयसा चेत्प्रजायते ।**
**अश्रेयान् श्रेयसीं जातिं गच्छत्या सप्तमाद्युगात् ।।६४।।**

**भाष्य**—'गर्भे गृह्णाति', 'गर्भश्च श्रवणाज्जात' इति पुल्लिङ्गनिर्देशेऽपत्यर्थयोगता विज्ञेया । अत इदमुक्तं भवति । **शूद्रायां ब्राह्मणात्** या जाता कुमारी, **सा चेच्छ्रेयसा** जात्युत्कर्षवता ब्राह्मणेनैव, **प्रजायते** विवाहादिसंस्कृताऽपत्योत्पत्तिहेतुसम्बन्धं प्राप्नोति । तस्यामपि यदि कुमारी जायते सा ब्राह्मणेनैव विवाह्यते । एवमनया परस्परया सप्तमे पुरुषे प्राप्ते ब्राह्मण्यं यस्तत्र जायते तस्य भवति ।

**श्रेयसेति** यद्यप्युत्कृष्टजातीयमात्रे वर्तते, तथापीह ब्राह्मणपदसन्निधानादुत्तरत्र च "शूद्रां ब्राह्मणतामेति" इति वचनात् ब्राह्मण्यप्राप्तिः शूद्रवर्णस्य विज्ञेया ।

अनयैव कल्पनया पञ्चमे वैश्यायां जातस्य वर्णस्य; तृतीये क्षत्रियायाम् । अत्रापि स्त्रीत उत्कर्षः । एवं वैश्यस्य तृतीये क्षत्रियत्वम् । शूद्रायां जातायाः कुमार्या वैश्यान्तरेण संयोगे तृतीये जन्मनि वैश्यत्वम् । क्षत्रियजातायाः शूद्रायाः पञ्चमे **युगे** इति ।

'युग'शब्दो जन्मवचनः ।

**अश्रेया**न्निकृष्टजातीयः **श्रेयसी**मुत्कृष्टाजातिं **गच्छति** प्राप्नोति ।

आङ् अभिविधौ व्यापकार्थः ।।६४।।

**हिन्दी**—ब्राह्मण से शूद्रा में उत्पन्न ('पारशव'— १०।८) जाति की कन्या ब्राह्मण से विवाह कर कन्या उत्पन्न करे (इस प्रकार) वह सप्तम जन्म (पीढ़ी) में श्रेष्ठ जाति को प्राप्त करती है ।।६४।।

**विमर्श**— इस श्लोक का विशद आशय यह है कि— 'पारशव' (१०।८) जाति की कन्या ब्राह्मण से विवाहकर कन्या उत्पन्न करे; वह उत्पन्न हुई कन्या पुनः, ब्राह्मण

से विवाह कर पुनः कन्या ही उत्पन्न करे; इसी क्रम से छः जन्म तक उत्पन्न होती हुई कन्याएँ ब्राह्मण से विवाह करती हुई कन्याओं को उत्पन्न करती रहे तो वह कन्या सप्तम जन्म (सातवीं पीढ़ी) में अपने ब्राह्मण से जिस सन्तान (पुत्र या पुत्री) को उत्पन्न करती है; वह सन्तान नीच क्षेत्रज होकर भी वीर्य की प्रधानता से सप्तम जन्म में उच्च वर्ण (ब्राह्मण) को प्राप्त करती है।

**शूद्रो ब्राह्मणतामेति ब्राह्मणश्चैति शूद्रताम् ।**
**क्षत्रियाज्जातमेवं तु विद्याद्वैश्यात्तथैव च ।।६५।।**

**भाष्य—शूद्रो ब्राह्मणतामेती**त्युक्तोऽर्थः ।

**ब्राह्मणश्चैति शूद्रताम् ।** ब्राह्मणोऽत्र पारशवो ब्राह्मणजातो विज्ञेयः । स चोक्त-लक्षणशूद्रां यदि परिणयते तदाऽपकर्षं जन्मनि प्राप्नोति । तृतीय इति व्याचक्षते ।

यथोक्ते युगपरिवर्ते उत्कर्षं प्राप्ता यथा संस्कारैः कर्मभिश्चाधिक्रियन्ते ॥६५॥

**हिन्दी**—(पूर्व (१०।६४) श्लोके के अनुसार सातवें जन्म में) शूद्र ब्राह्मण ('पारशव' १०।८) शूद्रत्व को प्राप्त करता है। इसी प्रकार क्षत्रिय तथा वैश्य से शूद्रा में उत्पन्न संन्तान (पुत्र या पुत्री) क्रमशः क्षत्रियत्व तथा वैश्यत्व रूप उत्कर्ष को तथा इसी क्रम से अपकर्ष को प्राप्त करती है ॥६५॥

**विमर्श**—शूद्र को सप्तम जन्म में ब्राह्मणत्व प्राप्त करने का क्रम पहले (१०।६४) श्लोक के 'विमर्श' में स्पष्टकर दिया गया है, अब यहाँ पर ब्राह्मण को शूद्रत्व पाने का क्रम कहते हैं— यदि ब्राह्मण केवल शूद्रा के साथ विवाहकर पुरुष को ही उत्पन्न करे, वह पुरुष भी केवल शूद्रा के साथ विवाहकर पुरुष को ही उत्पन्न करे, इस प्रकार वह ब्राह्मण पुरुष सप्तम जन्म (पीढ़ी) में केवल शूद्रत्व को प्राप्त करे, इस प्रकार वह ब्राह्मण पुरुष सप्तम जन्म (पीढ़ी) में केवल शूद्रत्व को प्राप्त करता है। इसी प्रकार क्षत्रिय तथा वैश्य से शूद्रा में उत्पादित सन्तान को उत्कर्ष तथा अपकर्ष की प्राप्ति को जानना चाहिए किन्तु जाति का उत्कर्ष सप्तम या पञ्चम जन्म में जानना चाहिए' (जात्युत्कर्षो युगे ज्ञेयः पञ्चमे सप्तेऽपि वा'— या०स्मृ० १।९६) ऐसा महर्षि याज्ञवल्क्य के कहने से क्षत्रिय से (शूद्रा में) उत्पन्न सन्तान का पञ्चम जन्म (पीढ़ी) में जाति के उत्कर्ष तथा अपकर्ष की प्राप्ति को जानना चाहिए। और महर्षि याज्ञवल्क्य के उक्त वचन में 'वा' शब्द के द्वारा पक्षान्तर का संग्रह होने से वृद्ध व्याख्या के अनुरोध से वैश्य से शूद्रा में उत्पन्न सन्तान तीसरे जन्म में ही उत्कर्ष की तथा अपकर्ष की प्राप्ति को समझना चाहिए। इसी न्याय से ब्राह्मण से वैश्या में उत्पन्न सन्तान के पञ्चम जन्म में, ब्राह्मण से क्षत्रिया में उत्पन्न सन्तान का तृतीय जन्म में और क्षत्रिय से वैश्या में उत्पन्न सन्तान का भी तृतीय जन्म में उत्कर्ष तथा अपकर्ष की प्राप्ति को जानना चाहिए। यह

सब मनुस्मृति के इसी श्लोक की 'मन्वर्थमुक्तावली' व्याख्या में कुल्लूकभट्ट ने स्पष्ट किया है। यह जाति के उत्कर्ष तथा अपकर्ष की प्राप्ति उन-उन वर्णों में उत्पन्नकर अनापत्ति काल में भी उन्हीं की जीविका करते रहने पर होती है, य 'जात्युत्कर्षो युगे ज्ञेयः......(या०स्मृ० १।९६), श्लोक की वीरमित्रोदय तथा मिताक्षरा व्याख्याओं में सविस्तार प्रतिपादित है, उसे वहाँ देखना चाहिये।

**दो वर्णसङ्करों से श्रेष्ठत्व का निर्णय—**

**अनार्यायां समुत्पन्नो ब्राह्मणात्तु यदृच्छया।**
**ब्राह्मण्यामप्यनार्यात्तु श्रेयस्त्वं कस्य चिद्भवेत्॥६६॥**

**भाष्य**—किंशब्दः क्षेपे।

यदि बीजप्राधान्याद्धीनजातीयासु जाता मातृजातेरुत्कृष्टाः क्रमेण पितृजातितां प्राप्नुवन्ति, इदं तर्हि क्षेत्रप्राधान्येऽपि द्रष्टव्यम्, यथा क्षेत्रजः पुत्रः। अतश्च यथाऽ**नार्यायां** शूद्रायां **ब्राह्मणा**ज्जात उत्कृष्टो भवति, **यदृच्छया** यथाकथञ्चिदनूढायामपि, एवं **ब्राह्मण्यामनार्या**च्छूद्रात्क्षेत्रप्राधान्येन **श्रेयस्त्वम्**। यथोक्तं "क्वचित् बीजं क्वचिद्योनिः" इति॥६६॥

**हिन्दी**—ब्राह्मण में यदृच्छा से अर्थात् अविवाहित शूद्रा में उत्पन्न (पारशव) तथा शूद्र से अविवाहित ब्राह्मणी में उत्पन्न (चण्डाल) इन दोनों में कौन श्रेष्ठ है? (ऐसी शङ्का उत्पन्न होने पर)॥६६॥

**जातो नार्यामनार्यायामार्यादार्यो भवेद्गुणैः।**
**जातोऽप्यनार्यादार्यायामनार्य इति निश्चयः॥६७॥**

**भाष्य**—**नार्यां** स्त्रियाम**नार्यायां** हीनजातीयाया**मार्याज्जात** उत्कृष्टजातीयाद्-ब्राह्मणा**दार्य** एव **भवेत्**।

किं ब्राह्मणजातीयत्वम्। नेत्याह— **गुणैः**। गुणतो गौण्या वृत्त्या पाकयज्ञाद्यधिकारमात्रेण।

वक्ष्यमाणानार्यपेक्षयाऽऽ**र्य** इत्युच्यते।

**अनार्या**च्छूद्रा**दार्यायां** ब्राह्मण्यां **जातोऽनार्य** एवैष **निश्चयः**।

एतदुक्तं भवति। यावद्वचनमेव प्राधान्यमवतिष्ठते, नानुमानेन शक्यमन्यत्रसंजयितुम्। अतः समानजातीयागमनमेव युक्तं, क्षेत्रप्राधान्यं क्षेत्रज एव नान्यत्र॥६७॥

एवं च कृत्वा

**हिन्दी**— ब्राह्मण से शूद्रा में उत्पन्न पुत्र गुणयुक्त होने से श्रेष्ठ है और शूद्र से

ब्राह्मणी में उत्पन्न पुत्र गुणहीन होने से श्रेष्ठ नहीं है, ऐसा (शास्त्र) का निर्णय है ॥६७॥

**तावुभावप्यसंस्कार्याविति धर्मो व्यवस्थितः ।**
**वैगुण्याज्जन्मतः पूर्व उत्तरः प्रतिलोमतः ॥६८॥**

**भाष्य—उभावपि,** चण्डालः पारशवश्चा**संस्कार्या**वनुपनेयौ ।

अत्र हेतुवन्निगदोऽर्थवादः । **वैगुण्याज्जन्मतः पूर्वः** । ब्राह्मणाद्यः शूद्रायां जातः, सत्यपि बीजप्राधान्ये विगुणमेतस्य जन्म, योनिदोषात् । उत्तरश्चण्डालः । स प्रतिलोमोऽत्यन्तप्रतिलोम्यात्, सत्यपि क्षेत्रप्राधान्ये, पितृदोषात् ॥६८॥

**हिन्दी**—(किन्तु उन दोनों में उक्त निर्णयानुसार एक के श्रेष्ठ होने पर भी) पूर्वोक्त दोनों में पहला ('पारशव'– १०।८) प्रतिलोम क्रम से ब्राह्मणी में उत्पन्न होने से दोनों ही यज्ञोपवीत संस्कार के अयोग्य हैं, ऐसा शास्त्रनिर्णीत धर्म है ॥६८॥

**उक्त विधान में दृष्टान्त—**

**सुबीजं चैव सुक्षेत्रे जातं सम्पद्यते यथा ।**
**तथाऽऽर्याज्जात आर्यायां सर्वं संस्कारमर्हति ॥६९॥**

**भाष्य**—पूर्वोक्तावसंस्कार्यौ, स्वजातिजास्तु संस्कार्याः, इत्युभयत्राप्यर्थवादः । अत एतदेव स्थितं "क्वचिद्बीजं क्वचिद्योनिः" इति यथोपदेशात् । एकान्तरपरिग्रहस्तु न युक्तः ॥६९॥

**हिन्दी**—जिस प्रकार सुन्दर (उपजाऊ) खेत में बोया गया श्रेष्ठ सुन्दर बीज श्रेष्ठ पौधा उत्पन्न करता है, उसी प्रकार आर्य (द्विज) से आर्या (द्विज स्त्री) में उत्पन्न पुत्र सब (श्रौत तथा स्मार्त) संस्कार के योग्य होता है (अतः उक्त पारशव तथा चण्डाल अनार्योत्पन्न होने से संस्कार के योग्य नहीं होते) ॥६९॥

**बीज तथा क्षेत्र के बलाबल में मतभेद तथा निर्णय—**

**बीजमेके प्रशंसन्ति क्षेत्रमन्ये मनीषिणः ।**
**बीजक्षेत्रे तथैवान्ये तत्रेयं तु व्यवस्थितिः ॥७०॥**

**भाष्य**—यथा त्रय एते पक्षाः । तेषां कश्चित्पक्षः केनचित्परिगृहीतः ।

केचिदाहु**र्बीज**मेव ज्यायः । तथा च ब्राह्मणाज्जातः क्षत्रियादिस्त्रीषु मातृजातित उत्कृष्टः ।

अन्ये पुनराहुः— **क्षेत्रं** श्रेष्ठं, यतः क्षेत्रियो यत्र क्षेत्रे जातः तज्जातीयो भवति, तस्यैव च तदपत्यम् ।

अपरे मन्यन्ते— उभये बीजक्षेत्रे ज्यायसी । तदुक्तं "सुबीजं चैव सुक्षेत्र" इति ।

तदेतत्सर्वमारोचयमान आह **तत्रेयं तु व्यवस्थितिः** इयमत्र निरूप्यावस्थितम् ॥७०॥

**हिन्दी**—कोई आचार्य बीज की, कोई आचार्य क्षेत्र की तथा कोई आचार्य बीज और क्षेत्र दोनों की प्रशंसा करते (प्रधानता मानते) हैं, उनमें ऐसी शास्त्र-व्यवस्था है।

**अक्षेत्रे बीजमुत्सृष्टमन्तरैव विनश्यति।**
**अबीजकमपि क्षेत्रं केवलं स्थण्डिलं भवेत् ।।७१।।**

**भाष्य—अक्षेत्रे** ऊषरे **उत्सृष्ट**गुप्तमपि **बीजमन्तरै**वादत्वैव फलं **नश्यति। अबीजकम** योग्यबीजकं वा **क्षेत्रं स्थण्डिलमेव भवे**त्खिलमेव। ततो न फलं लभ्यत इत्यर्थः ॥७१॥

**हिन्दी**—ऊसर खेत में बोया गया बीज फल देने से पहले ही नष्ट हो जाता है (कुछ फल नहीं देता) और बिना बीज बोया हुआ उत्तम (उपजाऊ) खेत भी भूमिमात्र ही रह जाता है (इसलिए बीज तथा खेत दोनों का श्रेष्ठ होना आवश्यक है) ॥७१॥

**बीजप्राधान्य में दृष्टान्त—**

**यस्माद्बीजप्रभावेण तिर्यग्जा ऋषयोऽभवन्।**
**पूजिताश्च प्रशस्ताश्च तस्माद्बीजं विशिष्यते ।।७२।।**

**भाष्य—पूजिताः** सर्वेण केनचित्प्रणाम्यन्ते। **प्रशस्ताः** स्तुतिवचनैः स्तूयन्ते। **तस्माद्बीजं विशिष्यत** इति बीजप्राधान्यवादिनः। तदेतदयुक्तमित्युक्तम्। "तत्रेयं तु व्यवस्थितिः" इति।

अथवा **बीजप्रभावेणेति** न बीजप्राधान्यं दर्शितमपितु दूषणमेव। यदाशंक्यते बीजप्राधान्यान्मन्दपालादीनां **तिर्यग्जा ऋषय** इति बीजप्राधान्यं तद्दर्शनात्, न तत्र बीजप्राधान्येन तदपत्यानामृषित्वमपि तु तपःश्रुतादि जेन प्रभावेण धर्मविशेषेण ॥७२॥

**हिन्दी**—जिस कारण बीज के प्रभाव से तिर्यग् योनि (हरिणी आदि) में उत्पन्न (ऋष्य-शृङ्ग आदि) पवित्रता से ऋषि, नमस्कारादि के योग्य होने से पूजित तथा ज्ञान प्राप्ति करने से श्रेष्ठ हुए इस कारण बीज (वीर्य) ही श्रेष्ठ माना जाता है॥

**कर्मानुसार समानता और असमानता का अभाव—**

**अनार्यमार्यकर्माणमार्यं चानार्यकर्मिणम्।**
**सम्प्रधार्याब्रवीद्धाता न समौ नासमाविति ।।७३।।**

**भाष्य—अनार्यः** शूद्रः। स **आर्यकर्मा** द्विजातिशुश्रूषादिरतः पाकयज्ञयाजी च देवद्विजनमस्कारपरः। **आर्यो** ब्राह्मणादिः सो**ऽनार्यकर्मा** प्रतिषिद्धाचरणो विहितकर्मत्यागी। तावुभौ **सम्प्रधार्य** तद्गुणत्वेनावगम्य तयोः किं कस्यचित्सातिशयो गुणः कस्या-

श्चित् वा अन्ते निरूपणबुद्धिः । **सम्प्रधार्य धाता** प्रजापतिर्मनुर्बुद्ध्या निरूप्या**ब्रवीत्** ।

**न समौ** जातेर्गरीयस्या उत्कृष्टगुणोऽपि शूद्रः तुल्यो न स्यात् । पुनराह **ना समौ** किं जात्या तूत्कृष्टयाऽपि बहुदोषावगृहीतस्य ।

एतदुक्तं भवति । न जातिबलमाश्रित्य नरो माननीयः, किंतु गुणा माननीयाः । न गुणहीनं जातिः परित्रातुमलम् । प्रायश्चित्तोपदेशवैयर्थ्यप्रसङ्गात् ।

"अनार्यायां समुत्पन्नः" इत्यत आरभ्य यावदयं श्लोको वर्णसङ्करनिन्दा कर्मप्रशंसाऽर्थो नात्र किंचिद्विधीयते प्रतिषिध्यते वा । नापूर्वार्थो ज्ञाप्यतेऽभिलक्षणवत् । तस्मात्-प्रशंसार्था एवैते ॥७३॥

**हिन्दी**—द्विजों का कार्य करनेवाले शूद्र तथा शूद्रों का कर्म करनेवाले द्विज का विचारकर 'ये दोनों न तो समान हैं और न असमान हैं' ऐसा ब्रह्मा ने कहा है ॥७३॥

**विमर्श**— द्विजाति का कर्म करनेवाला शूद्र उस कर्म को करने का अधिकारी नहीं होने से 'द्विजाति' के समान नहीं हो सकता, तथा शूद्रों का कर्म करनेवाला द्विज भी निषिद्धाचरण करने से शूद्र के समान नहीं हो सकता, श्रेष्ठ कर्म करने पर भी शूद्र को द्विजाति की समानता नहीं मानी गयी है और निषिद्धाचरण करनेवाले द्विज की श्रेष्ठ जाति (द्विजत्व) का नाश नहीं माना गया है, अतएव वे दोनों (द्विजकर्मकर्ता शूद्र-कर्मकर्ता द्विज) निषिद्धाचरण करने से असमान भी नहीं है अर्थात् समान ही हैं, इस कारण जिसके लिए जिस कर्म का विधान किया गया है, उसे उसी कर्म को करना चाहिए ।

**षट् कर्म करना ब्राह्मणों का कर्तव्य—**

**ब्राह्मणा ब्रह्मयोनिस्था ये स्वकर्मण्यवस्थिताः ।**
**ते सम्यगुपजीवेयुः षट्कर्माणि यथाक्रमम् ।।७४।।**

**भाष्य**—आपद्धर्माणामुपोद्घातः । **योनिः** कारणम् । **ब्राह्मणा ब्रह्मयोनिस्थास्ते षट्कर्माण्युपजीवेयु**रनुतिष्ठेयुः । अनेकार्था धातवः ।

**यथाक्रमं** यथाधिकारम् । यस्मिन्कर्मणि योऽधिकारी ।

कानिचिद्विध्यर्थानि कानिचिद्दृष्टार्थानि ॥७४॥

**हिन्दी**—जो ब्राह्मण (ब्रह्मप्राप्ति के कारणभूत) ब्रह्म-ध्यान में लीन तथा अपने कर्म में संलग्न हैं, उन्हें षट् कर्मों (१०।७५) का यथावत् पालन करना चाहिए ॥७४॥

**ब्राह्मणों के षट् कर्म—**

**अध्यापनमध्ययनं यजनं यजनं तथा ।**
**दानं प्रतिग्रहश्चैव षट्कर्माण्यग्रजन्मनः ।।७५।।**

**भाष्य**—प्रथमेऽध्याये शास्त्रस्तुत्यर्थ एषां पाठः। इह तु विध्यर्थम्। यद्यपि तेषां केवलानां विधिरुक्तस्तथापीह समस्य निर्दिश्यते सौहार्देन। विध्यन्तरसापेक्ष्यमेवेदं रूपम्। वचनाच्चैतेषां कर्मणाम्। अतो यथाविहितमनूद्य वक्ष्यमाणोऽर्थो विधीयते ॥७५॥

**हिन्दी**—(साङ्ग वेदों का) अध्यापन, अध्ययन, यज्ञ करना, यज्ञ कराना, दान देना तथा दान लेना-- ये छः कर्म ब्राह्मणों के हैं ॥७५॥

**ब्राह्मण-जीविकार्थ कर्मत्रय—**

**षण्णां तु कर्मणामस्य त्रीणि कर्माणि जीविका।**
**याजनाध्यापने चैव विशुद्धाच्च प्रतिग्रहः ॥७६॥**

**भाष्य**—कर्मत्रिकविभागः स्पष्टप्रयोजनः। एकं त्रिकं दृष्टार्थमुपात्तं सामर्थ्यात्। अन्यस्यादृष्टार्थता।

**विशुद्धो**ऽपापकर्मा।

एवं शूद्रोपि विशुद्धः प्राप्नोति।

को भवतो मत्सरः।

स्मृत्यन्तरविरोधः प्राप्नोति। 'प्रशस्तानां स्वकर्मसु द्विजातीनां ब्राह्मणी भुञ्जीत प्रतिगृह्णीयाच्चे'ति। एवं तर्हि यथाऽविरोधो भवति तथा व्याख्येयम्। न ह्यविरोधे सम्भवति विरोधो न्याय्यः।

अपि वाऽनुवाद एवायं, 'राजतो धनमन्विच्छेत्' इति। एवमादावस्यार्थस्य विहितत्वात् ॥७६॥

**हिन्दी**—इन ६ (१०।७५) कर्मों में से तीन कर्म— साङ्ग वेदाध्यापन, यज्ञ कराना और विशुद्ध से (द्विजमात्र से, शूद्र से नहीं), दान लेना ब्राह्मण की जीविका के लिए है ॥७६॥

**क्षत्रियों के कर्म—**

**त्रयो धर्मा निवर्तन्ते ब्राह्मणात्क्षत्रियं प्रति।**
**अध्यापनं याजनं च तृतीयश्च प्रतिग्रहः ॥७७॥**

**भाष्य**—जीविकाकर्माण्येतानि क्षत्रियस्य न भवन्ति। यानि त्वदृष्टार्थानीष्ट्यध्ययन दानानि न विवर्तन्ते। वेदस्य च प्रकृतत्वादेतदध्यापनं निषिध्यते। न तु धनुर्वेदशिल्पकलाविद्यानाम् ॥७७॥

**हिन्दी**—ब्राह्मण की अपेक्षा क्षत्रियों के तीन कर्म वेदाध्यापन, यज्ञ कराना तथा दान लेना निवृत्त (वर्जित) होते हैं (अतः क्षत्रियों को इन तीन कर्मों को छोड़कर शेष

तीन कर्म (वेदाध्ययन, यज्ञ करना तथा दान देना) ही करने चाहिए ॥७७॥

**वैश्यों के कर्म—**

**वैश्यं प्रति तथैवैते निवर्तेरन्निति स्थितिः ।**
**न तौ प्रति हितान्धर्मान्मनुराह प्रजापतिः ।।७८।।**

**भाष्य**—पूर्वेणैतद्व्याख्यातम् ।

**तौ** क्षत्रियवैश्यौ **प्रत्ये**तेऽध्यापनादयो **धर्मा मनुना** प्रजापतिना नोक्ताः, न स्मृता इत्यर्थः ॥७८॥

**हिन्दी**—उसी (१०।७७) प्रकार वैश्यों के भी ये तीन कर्म (वेदाध्यापन, यज्ञ कराना और दान लेना) निवृत्त (वर्जित) होते हैं, ऐसी शास्त्र-मर्यादा है; क्योंकि उन दोनों (क्षत्रियों तथा वैश्यों) के प्रति उन धर्मों (वेदाध्यापन, यज्ञ कराना तथा दान लेना) को प्रजापति मनु ने ही नहीं कहा है ॥७८॥

**क्षत्रियों तथा वैश्यों के जीविकार्थ कर्म तथा धर्म—**

**शस्त्रास्त्रभृत्त्वं क्षत्रस्य वणिक्पशुकृषिर्विशः ।**
**आजीवनार्थं धर्मस्तु दानमध्ययनं यजिः ।।७९।।**

**भाष्य**—इदं तयोर्जीविकाकर्म ।

**शस्त्रं** खड्गादि । **अस्त्रं** तन्मन्त्राः धनुर्वेदप्रसिद्धाः ।

अयमप्युक्तानुवाद एव ।

**वणिक्पशु**शब्दौ कर्मान्तर्भावेन प्रयुक्तौ, वणिज्या पशुपालनं च ।

यद्यप्यध्ययनादिधर्माः सर्वेषां सन्ति तथापि प्राधान्यमेतेषाम् ॥७९॥

**हिन्दी**—जीविका के लिए शस्त्र (हाथ में पकड़े हुए चलाने योग्य तलवार, भाला आदि) तथा अस्त्र (हाथ से फेंककर चलाने योग्य बाण आदि) क्षत्रिय का और व्यापार, पशुपालन, खेती करना वैश्य का कर्म है। (और दोनों का) दान देना, साङ्ग वेद का अध्ययन करना और यज्ञ करना धर्म है ॥७९॥

**ब्राह्मणादि वर्णत्रय के विशिष्ट कर्म—**

**वेदाभ्यासो ब्राह्मणस्य क्षत्रियस्य च रक्षणम् ।**
**वार्ताकर्मैव वैश्यस्य विशिष्टानि स्वकर्मसु ।।८०।।**

**भाष्य—वेदाभ्यासो** वृत्तिप्रकरणादध्यापनम् ।

एवं **विशिष्टानि स्वकर्मसु** । शास्त्रीयवृत्तिकर्मस्वन्येभ्यो जीवनकर्मभ्य इमानि श्रेयस्करतराणि ॥८०॥

**हिन्दी**—ब्राह्मण का साङ्ग वेदाध्यापन, क्षत्रिय का रक्षा करना और वैश्य का पशुपालन करना— ये कर्म इनकी जीविकार्थ अपने कर्मों में कहे गये हैं ॥८०॥

**आपद्धर्म के कर्म—**

**अजीवंस्तु यथोक्तेन ब्राह्मणः स्वेन कर्मणा ।**
**जीवेत्क्षत्रियधर्मेण स ह्यस्य प्रत्यनन्तरः ।।८१।।**

**भाष्य**—यदाऽस्य शरीरकुटुंबनित्यकर्मावसादो भवति, न तेभ्यः पर्याप्तं धनं भवति, तदाऽ**य'मजीवन्नि'**त्युच्यते ।

**यथोक्तेना**ध्यापनादिना ।

तदा क्षत्रियवत् ग्रामनगररक्षादिना शस्त्रास्त्रधारणेन सति सम्भवे सर्वाधिपत्येन **जीवेत्** । जीवतिर्व्याख्यातार्थः शरीरमात्रसंधारणे न वर्तते । किं तर्हि । कुटुम्बस्वकर्माणि नित्यकर्मावस्थितामपि लक्षयति ।

**स ह्यस्य प्रत्यनन्तरो**ऽनन्तरं एव प्रत्यनन्तरः ।

हेतुवचनाद्व्यवहितवृत्तिः पापकरी ।

स्ववृत्तिपरित्यागेपि नैवं मन्तव्यं शास्त्रातिक्रमकृतस्तत्र न विशेषो वैश्यशूद्रेष्वपीति तथा चाह ॥८१॥

**हिन्दी**—ब्राह्मण यदि अपने कर्म (१०।७५-७६) से जीवन-निर्वाह नहीं कर सके तो क्षत्रिय का कर्म (१०।७७-७९) करता हुआ जीवन-निर्वाह करे; क्योंकि वह क्षत्रिय कर्म उस (ब्राह्मण कर्म) का समीपवर्ती है ॥८१॥

**उभाभ्यामप्यजीवंस्तु कथं स्यादिति चेद्भवेत् ।**
**कृषिगोरक्षमास्थाय जीवेद्वैश्यस्य जीविकाम् ।।८२।।**

**उभाभ्यामप्यजीवंस्तु** । क्रमोऽनेन प्रदर्श्यते । प्रथममनन्तरा वृत्तिस्तदभावे व्यवहितेति ।

**कृषिगोरक्षा**ग्रहणं वैश्यवृत्तिमात्रप्रदर्शनार्थम् । तथा च वणिज्यायामविक्रेयप्रतिषेधं वक्ष्यति ।

**जीवेद्वैश्यस्य जीविकामिति** । सामान्यविशेषभावेन क्रियायाः साध्यसाधनभावः प्रागुपपादितः । तत्र कृषिवाणिज्यकुशीदान्यनापद्येवोक्तान्यध्यापनादिवत् । "प्रमृतं कर्षणं स्मृतम्" । "सत्यानृतं तु वाणिज्यम्" इति तु केचिदाहुः । "कृषिवाणिज्ये चास्वयंकृते । कुसीदं चेति" (गौ० १०।५-६) उक्तं स्वयंकरणमत्राभ्यनुज्ञायते ।

यत्त्वध्यापनादिवदिति साम्यमाशङ्कितमत्रैव परिहृतम् । यदि सर्वेषां कृष्यादयः सम-

त्वेन स्युः कथमिदमुच्यते ''वणिक्पशुकृषीर्विशः आजीवनार्थम्''। ब्राह्मणक्षत्रिययोरपि नाऽऽजीवनार्थस्तदा। किंच 'याजनाध्यापने चैव विशुद्धाच्च प्रतिग्रहः' इत्यत्र तान्यपि समाख्यास्यत्। तस्मादध्यापनादिनियमैर्जीवतः कृष्यादयः प्रतिषिद्धा एव। यस्तु प्रकरणादन्यत्रैषामुपदेशः स तत्रैव प्रदर्शितप्रयोजनः ॥८२॥

**हिन्दी**—दोनों ब्राह्मण कर्म—(१०।७५-७६) तथा क्षत्रियकर्म—(१०।७७-७९) से जीवन-निर्वाह नहीं कर सकता हुआ ब्राह्मण किस प्रकार रहे? ऐसा सन्देह उपस्थित हो जाय तो वह वैश्य के कर्म खेती, गोपालन और व्यापार से जीविका करे ॥८२॥

**कृषि आदि का बलाबल कथन—**

**वैश्यवृत्त्याऽपि जीवंस्तु ब्राह्मणः क्षत्रियोऽपि वा।**
**हिंसाप्रायां पराधीनां कृषिं यत्नेन वर्जयेत् ॥८३॥**

**भाष्य**—कृषिनिन्देतरवैश्यवृत्तिस्तुत्यर्था, न पुनस्तस्याः प्रतिषेधार्था। तथा च सति उपदेशो व्यर्थोऽस्या आपद्यते ॥८३॥

**हिन्दी**—वैश्यवृत्ति (१०।७९) से जीविका करता हुआ भी ब्राह्मण अथवा क्षत्रिय हिंसा-प्रधान (बैल आदि के अधीन होने से) पराधीन कृषि-कर्म (खेती) प्रयत्नपूर्वक छोड़ दे ॥८३॥

**विमर्श**—क्षत्रिय के लिए भी वैश्यवृत्ति में कृषि-कर्म का त्याग करने का विधान इस वचन द्वारा प्रतिपादित होने से अपने कर्म द्वारा जीविका नहीं कर सकनेवाले क्षत्रिय को वैश्यवृत्ति से जीविका-निर्वाह करना शास्त्र-विहित समझना चाहिए।

**कृषिं साध्विति मन्यन्ते सा वृत्तिः सद्विगर्हिता।**
**भूमिं भूमिशयांश्चैव हन्ति काष्ठमयोमुखम् ॥८४॥**

**भाष्य—कृषिं** लोकाः साध्वेव कर्मेति मन्यन्ते।

यदुक्तम्। कर्षतः पुरुषस्य बहु धान्यं भवति ततोऽतिथ्यादिभ्योऽन्नदानेनोपकरोत्यतः साध्वी। तथा चोक्तं ''नाकृष्यतोऽतिथिप्रियः''। ''कृषिं यत्नेन कुर्वीत मौर्व्या सर्वत्र यत्नतः''। तथा ''लाङ्गलं पवीरवं सुशेवं सुमतित्सरु। उदित्कृषतिगामविंप्रफर्व्यं च पीवरीम्'' (वाजसनेयिसंहिता १२।७१) इत्यादि।

ते न सम्यक् मन्यन्ते। सा हि वृत्तिः सद्भिर्निन्द्यते। कस्य हेतोः। **भूमिं हन्ति काष्ठमयोमुखं** लाङ्गलम्। **भूमिशयांश्च**। भूमौ शेरते ये प्राणिनस्तृणजलूकादयस्तांश्च **हन्ति**।

ननु च भूमेः कीदृशं हननं न हि सा प्राणिवत्काष्ठहत्यापीडामनुभवति। अनुभूतं

तु सर्वैर्विदारणं भूमेर्दोषवदिति ज्ञापयति ॥८४॥

**हिन्दी**—कुछ लोग कृषि (खेती) उत्तम कर्म मानते हैं किन्तु वह जीविका सज्जनों से निन्दित है; क्योंकि लोहे के मुख (फार)वाला काष्ठ अर्थात् हल भूमि तथा भूमि में स्थित जीवों को मार डालता है ॥८४॥

**इदं तु वृत्तिवैकल्यात्त्यजतो धर्मनैपुणम् ।**
**विट्पण्यमुद्धृतोद्धारं विक्रेयं वित्तवर्धनम् ॥८५॥**

**भाष्य**—**इदमिति** वक्ष्यमाणस्य प्रतिनिर्देशः ।

विशः पण्यं **विट्पण्यं** वैश्यानां यद्विक्रेयं तदपि वृत्तिवैकल्याद्धनाभावाद्ब्राह्मणेन विक्रेयम् ।

उद्धार्याणि द्रव्याण्**युद्धार**शब्देनोच्यन्ते । **उद्धृत उद्धारो** यस्मिन् तदेवमुच्यते । वक्ष्यमाणानि द्रव्याण्यत उद्धृत्यान्यानि विक्रेयाणि ।

**वित्तवर्धनमिति** स्वभावानुवादः । वाणिज्यायां हि धनवृद्धिः प्रसिद्धा ।

**त्यजतो धर्मनैपुणं** धर्मे या निष्ठा । अतस्तेन पण्यविक्रयो न कर्तव्य इति ज्ञापयति । अतश्चेदमवगम्यते सर्वासां वैश्यवृत्तीनां गर्हिततरा कृषिः । ततो न्यूना वाणिज्या । ततो गोरक्षा ॥८५॥

**हिन्दी**—जीविका के अभाव से धर्म की निष्ठा को छोड़ते हुए ब्राह्मण तथा क्षत्रिय को (आगे कही जानेवाली) वस्तुओं को छोड़कर वैश्यों से बेची जानेवाली धनवर्द्धक शेष वस्तुओं को बेचना चाहिये ॥८५॥

**ब्राह्मण-क्षत्रियों द्वारा अविक्रेय वस्तु—**

**सर्वान् रसानपोहेत कृतान्नं च तिलैः सह ।**
**अश्मनो लवणं चैव पशवो ये च मानुषाः ॥८६॥**

**भाष्य**—मधुरादयः षड्रसाः । तत्प्रधानानि द्रव्याणि गुडदाडिमकिराततिक्तकादीनि प्रतिषिध्यन्ते । न हि केवलानां रसानां सम्भवः । यद्यपि रसशब्दो न स्वयं द्रव्ये शुक्लादिशब्दवद्वर्तते सामानाधिकरण्येन, तथापि लक्षयति द्रव्यम् । 'गंगायां घोष' इति यथा ।

**अपोहेत** त्यजेन्न विक्रीणीयादिति यावत् ।

**कृतान्नं** सिद्धमन्नमोदनादि तण्डुलादि च ।

**तिलैः सह** तिला अपि च विक्रेयाः । न तु पुनस्तिलकृतान्नयोः सहप्रयुक्तयोः प्रतिषेधः, केवलयोरभ्यनुज्ञानम् । **अश्मानः** सर्वपाषाणाः ।

**लवण**मपाषाणरूपमपि, सैन्धवस्य पाषाणशब्देन ग्रहणम्। रसपक्षे लवणस्य नित्यार्थ आरम्भः। तेन मधुरादीनां पाक्षिको विक्रयः।

**पशवो** ग्राम्या आरण्याः।

**मानुषा** मनुष्याः ॥८६॥

**हिन्दी**—सब रस, पक्वान्न, तिल, पत्थर, नमक, पशु और मनुष्य (दास-दासी आदि) को (आपत्तिकाल में भी ब्राह्मण क्षत्रिय) नहीं बेचे ॥८६॥

**सर्वं च तान्तवं रक्तं शाणक्षौमाविकानि च।**
**अपि चेत्स्युररक्तानि फलमूले तथौषधीः ॥८७॥**

**भाष्य—तान्तवं** तन्तुनिर्मितं वस्त्रपटबृहतिकादि। **रक्तं** लोहितम्। लोहिते वर्णे रक्तशब्दः प्रसिद्धतरः। तथाहि रक्तो गौर्लोहित उच्यते, यद्यपि शुक्लस्य वर्णान्तरापादनमपि रञ्जेरर्थः।

**शाणक्षौमाविका**न्यरक्तान्यपि। यत आह। **अपि चेत्स्युररक्तानि**। शिष्टं प्रसिद्धम् ॥८७॥

**हिन्दी**—सब प्रकार के सूत्र-निर्मित और रंगे गये सन, अलसी तथा ऊनके वस्त्र और बिना रंगे हुए वस्त्र, फल मूल तथा ओषधि (गुडूची आदि दवाओं) को (आपत्तिकाल में भी ब्राह्मण-क्षत्रिय) नहीं बेचे ॥८७॥

**अपः शस्त्रं विषं मांसं सोमं गन्धांश्च सर्वशः।**
**क्षीरं क्षौद्रं दधि घृतं तैलं मधु गुडं कुशान् ॥८८॥**

**भाष्य—शस्त्रं** खड्गपाशादि। **गन्धा**स्तगरोशीरचन्दनादयो द्रव्यविशेषाः। रसशब्दवदेतद्व्याख्येयम्।

**क्षीरं** रसविकारं स्मृत्यन्तरप्रसिद्धमतो मस्तुकिलाटोदश्विदादीन्यपि न विक्रेयानि। **दधिघृत**ग्रहणं प्राधान्यादुपात्तम्।

**मधु** मधूच्छिष्टमेकदेशलोपाद्देवदत्तो दत्त इतिवत्। स्मृत्यन्तरे हि तत्प्रतिषिद्धम्। इह च क्षौद्रशब्देन सारघस्य निषिद्धत्वात्। माध्वीकस्य च मद्यग्रहणेनोत्तरत्र प्रतिषेधात्।

अन्ये तु माध्वीकस्यैवाप्राप्तमद्यावस्थस्य प्रतिषेधार्थं मधुशब्दं वर्णयन्ति।

तदयुक्तम्। नायं निष्पीडितमृद्वीकारसवचनः। किं तर्हि? मद्यरूपतयैव वर्तते। उभौ मध्वासवक्षीवाविति प्रयोगदर्शनात्, क्षीवतामद्यकृतैव।

गुडस्य रसत्वप्रतिषेधनिवृत्त्यर्थग्रहणम्। अन्ये तु खण्डमत्स्यण्डिकादीनामनुज्ञानार्थं व्याचक्षते ॥८८॥

